ओ३म्

# ऋग्वेद-संहिता

## भाषा-भाष्य

## (पञ्चम खण्ड)

भाष्यकार
श्री पं. जयदेव शर्मा
विद्यालंकार, मीमांसातीर्थ

प्रकाशक
आर्य साहित्य मण्डल लिमिटेड, अजमेर

आवरण सज्जा – मोक्षराज

॥ ओ३म् ॥

# ऋग्वेद-संहिता

## भाषा-भाष्य

### (पञ्चम खण्ड)



—:**:—

भाष्यकार—

**श्री पण्डित जयदेव शर्मा**

विद्यालंकार, मीमांसातीर्थ, विद्यामार्तण्ड

—:**:—

प्रकाशक—

**आर्य साहित्य मण्डल लिमिटेड, अजमेर.**

—:**:—

| तृतीयावृत्ति | सन् १९८०<br>संवत् २०३७ वि० | मूल्य<br>३०) रुपये |
| --- | --- | --- |



॥ ओ३म् ॥

# ऋग्वेद विषय-सूची

## पञ्चमाष्टके पञ्चमोध्यायः

### सप्तमो मण्डले चतुर्थोऽनुवाकः

( एकषष्टितमसूक्तादारभ्य )

सू० [ ६१ ]—मित्र और वरुण। परस्पर वरण करने वाली स्त्री-पुरुषों को उपदेश। उनके प्रति सूर्यवत् तेजस्वी विद्वान् का कर्त्तव्य। (२) उत्तम जीवन व्यतीत करने का उपदेश। (३) राज्य में प्रजा-पालक, दुष्टवारक मित्र, वरुण दोनों वर्गों के कर्त्तव्य। (४) मित्र, वरुण का महान् सामर्थ्य। (५) दोनों विद्वानों के वचन, उत्तम ज्ञान से पूर्ण हों। (पृ० १-४)

सू० [ ६२ ]—(१-३) सूर्यवत् तेजस्वी पुरुष के कर्त्तव्य। सबका भार अपने पर ले, समान रूप से देखे, उत्तम कर्म करे। किरणोंवत् सज्जनों सहित उदय को प्राप्त हो। (३) विद्वान्, स्नेही, शासक जन, प्रजाओं को नाना सुखजनक सम्पदाओं से पूर्ण करें। (४) आकाश-भूमिवत् माता पिता का कर्त्तव्य। प्रजा का हित। (५) बाहुओंवत् स्त्री पुरुषों के कर्त्तव्य। (६) विद्वान् शासकों के कर्त्तव्य। (पृ० ४-६)

सू० [ ६३]—(१-५) सूर्यवत् तेजस्वी पुरुष के कर्त्तव्य। (२) यन्त्रचक्र में लगे अश्व या एंजिनवत् वा राशिचक्र के बीच स्थित सूर्यवत् विद्वान् का सर्वसञ्चालन। (४) सर्वप्रेरक सूर्यवत् ज्ञानी से प्रेरित

जनों की सदर्थ-प्राप्ति। (५) सूर्यवत् सन्मार्ग में गति, मित्र और वरुण का आदर। (पृ० ६-१०)

सू० [ ६४ ]—सूर्यवत् राजा के कर्त्तव्य। (२) राजा रानी, राजा सेनापति के कर्त्तव्य। (३) वायु मेघवत् राजाओं के प्रजापतिवत् कर्त्तव्य। (५) वायुवत् श्रेष्ठ जन का कर्त्तव्य। (पृ० १०—१२)

सू० [ ६५ ]—मित्र और वरुण, राजा-प्रजा वर्ग के कर्त्तव्य। (२) उनके गृहपति-गृहपत्नीवत् कर्त्तव्य। (पृ० १२—१४)

सू० [ ६६ ] (१-३)—मित्र, वरुण, स्त्री-पुरुषों के परस्पर कर्त्तव्य। (४ १३) सूर्यवत् तेजस्वी पुरुषों के कर्त्तव्य। (१२-१३) उनसे ज्ञानैश्वर्य की याचना। (१४) सूर्यवत् तेजस्वी शासक का वर्णन, उसके कर्त्तव्य। (१७-१९) उत्तम स्त्री पुरुषों के कर्त्तव्य। (पृ० १४—२०)

सू० [ ६७ ]—दो अश्वी, राजा-रानीवत् स्त्री-पुरुषों के कर्त्तव्य। (२) सूर्य-उषा दृष्टान्त से गुरु-शिष्य के कर्त्तव्य। अध्यात्म में आत्मा और बुद्धि का वर्णन। (३) जितेन्द्रिय नर-नारियों के कर्त्तव्य। (४) उनका आचार्य के अधीन वास, भैक्ष्य, मधुकरी वृत्ति। (५) अश्वी, जितेन्द्रिय शिष्य-शिष्या जनों का गुरु से ज्ञान-याचना का कर्त्तव्य। उनके उद्देश्य और कर्त्तव्य। विद्याध्ययनशील जनों का उपदेश। (पृ० २०—२४)

सू० [ ६८ ]—अश्वी, रथी-सारथीवत् स्त्री पुरुषों के कर्त्तव्य। शिष्य-शिष्याओं के कर्त्तव्य। (७) दुर्मित्रों से त्यक्त, निःसहायों का सहाय करना कर्त्तव्य है। अश्वियों का भुज्यु को समुद्र से पार करने का रहस्य। (८) स्त्रियों, कन्याओं की रक्षा का कर्त्तव्य। (९) विद्वान् का कर्त्तव्य उपदेश करना, ज्ञान बढ़ाना। (पृ० २४—२८)

सू० [ ६९ ]—दो अश्वी, (१) राजा और विद्वान्, गृहस्थ के कर्त्तव्य। रथवत् गृहस्थाश्रम। (२) रथि-सारथिवत् पति-पत्नी के कर्त्तव्य। (३) राजा-प्रजा आदि सहयोगी जनों को उपदेश। मधुमान् निधि

सौभाग्यवान् पुरुषों का लक्षण। (५) सत्पुरुष विदुषी स्त्री को उपदेश। (७) उसके कर्त्तव्य। (पृ० ४७–५१)

सू० [ ७७ ]—सूर्य, उषा के विज्ञान के साथ २ परमेश्वर का वर्णन और गृहपत्नी युवति के कर्त्तव्य। (२) दिनों की नायिका उषावत् परमेश्वरी शक्ति और उत्तम युवति, नायिका के कर्त्तव्यों का वर्णन। (३) सौभाग्यवती का लक्षण। (४) स्त्री और राजशक्ति का वर्णन। उनके कर्त्तव्य। (६) गृहपत्नी के कर्त्तव्य। (पृ० ५१–५४)

सू० [ ७८ ]—उषा के दृष्टान्त से गृहपत्नी के कर्त्तव्य। (२) अग्नि-उषा व विद्वान्-विदुषी के कर्त्तव्य। स्त्रियों का सत्-आचार। (४) सौभाग्यवती का वर्णन। (५) उनका स्नेहयुक्त होने का कर्त्तव्य। (पृ० ५४–५६)

सू० [ ७९ ]—उषावत् गुणप्रकाशक वधू के कर्त्तव्य। (२) नव-वधुओं के उज्ज्वल दीपकों और सूर्यकिरणों के तुल्य कर्त्तव्य। पति-पत्नी का शरीर में दो बाहुओं के तुल्य कर्त्तव्य। (३) पत्नी घर की रानी। (४) मेघ-विद्युत् वत् पुरुष-स्त्री की स्थिति। (५) स्त्री को उत्तम ज्ञान और वचन वाली होने का उपदेश। (पृ० ५६–५८)

सू० [ ८० ]—उषावत् वधू के कर्त्तव्य। गर्भिणी के गर्भ पर उत्तम संस्कार डालने का उपदेश। साथ ही सृष्ट्युन्मुख प्रकृति का वर्णन। (२) पत्नी के गृहोचित शिष्टाचारों का वर्णन। पाक्षान्तर में उषा, सेना का वर्णन। (पृ० ५९–६०)

## षष्ठोऽध्यायः

सू० [ ८१ ]—उषा के दृष्टान्त से गृहपत्नी विदुषी के कर्त्तव्य। (२) उषावत् तेजस्विनी स्त्री का रानी-स्वरूप। (४) विदुषी स्त्री का मातृपद। माता के कर्त्तव्य। (पृ० ६०–६३)

सू० [ ८२ ]—इन्द्र-वरुण, शत्रुहन्ता, श्रेष्ठ पुरुष का प्रजा के प्रति कर्त्तव्य । (२) इन्द्र-वरुण का स्वरूप एक वसुपति दूसरा प्रजापति । सम्राट् और साम्राज्य । (३) उनके कर्त्तव्य । नाना मार्ग निर्माण और प्रजा की समृद्धि-वृद्धि । (५) आधिदैविक दृष्टान्त से इन्द्र-वरुण का रहस्य । सूर्य-मेघवत् कोश और दण्ड के अध्यक्षों के कर्त्तव्य । (६) इन्द्र, वरुण, दण्डकर्त्ता और दण्डपति । (७) पाप, दुराचार, पीड़ा, संताप से रहित उनका शासन । (८) दोनों प्रजा के बन्धु हों । (९) दोनों अग्रयोद्धा । (१०) और प्रजा को उत्तम बलदाता हों । (पृ० ६३–६८)

सू० [ ८३ ]—इन्द्र, वरुण, वायु, विद्युत्वत् शत्रुहन्ता और शत्रु-वारक अध्यक्षों के कर्त्तव्य । कृपकोंवत् सैन्यों के कर्त्तव्य । (२) संग्राम के दो नायक इन्द्र, वरुण । (३) युद्ध आदि संकट के विकट अवसरों में उनके कर्त्तव्य । (४) भेदनीति और सदुपाव का उपदेश । (५) प्रजा की त्राण की प्रार्थना । उन दोनों का महान् सामर्थ्य । दश राजा, सुदास, तृत्सु उनका रहस्य, सभा-सेनाध्यक्षों के कर्त्तव्य । (पृ० ६८–७२)

सू० [ ८४ ]—स्त्री पुरुषवत् प्रजा और राजा का परस्पर सम्बन्ध । (२) सम्पन्न राष्ट्र में प्रजा का कर्त्तव्य । उत्तम शासकों के कर्त्तव्य । (पृ० ७२–७४)

सू० [ ८५ ]—इन्द्र, वरुण–उत्तम शासक तथा वायु जल और स्त्री-पुरुषों के कर्त्तव्यों का वर्णन । इन्द्र, वरुण राजा के कर्त्तव्य । (पृ० ७४–७६)

सू० [ ८६ ]—वरुण, परमेश्वर का वर्णन । परमेश्वर की भक्ति-पूर्वक प्रार्थनोपासना । (३) बन्धन की जिज्ञासा । मोक्ष की प्रार्थना । (४) पाप मोचन की प्रार्थना । (५) बन्धन-मोचन की प्रार्थना । (६) दुःख मार्ग में जाने के कारणों की विवेचना । (७) सन्मार्ग पर नायक प्रभु । (पृ० ७६–७९)

सू० [ ८७ ]—वरुण परमेश्वर के महान् दर्शनीय कार्य । प्रभु परमेश्वर का व्यवस्थित शासन । (४) प्रभु की व्यवस्था में विद्वान् का कर्त्तव्य । (५) जगत्स्रष्टा की अद्भुत सृष्टि । (६) परमेश्वर का वर्णन । (७) दयालु प्रभु । (पृ० ८०-८३)

सू० [ ८८ ]—वरुण परमेश्वर का वर्णन । निष्पक्षपात प्रभु । (२) श्लेष से जलवत् प्रभु का वर्णन । (३) शिष्य-गुरु, भक्त-उपास्य के स्नेह की पति-पत्नी के स्नेह से समता । (४) वाणी रूप प्रभु का निष्ठ भक्त को तारना । शिष्य के लिये तीर्थ गुरु किस प्रकार है । (५) भक्त-उपास्य का सखाभाव । (६) हम पापी होकर ईश्वर के दिये धन का भोग न करें । (७) कर्म-बन्धन को काटने हारा प्रभु । कर्म-बन्धन के छेदन का प्रकार । (पृ० ८३-८६)

सू० [ ८९ ]—देह-बन्धन से मुक्ति की प्रार्थना । (२) दुःखी जीव की विनीत प्रार्थना । (४) भवतृष्णा से मोचन की प्रार्थना । (पृ० ८६-८८)

सू० [ ९० ]—बलवान् सेनापति के कर्त्तव्य । (३) सभापति के कर्त्तव्य । प्रजाजन स्त्री-पुरुषों के भव्य कर्त्तव्य । (४) विद्वानों के कर्त्तव्य । (५) स्वामियों, शासकों के कर्त्तव्य । (६) ब्रह्मचारियों के कर्त्तव्य । (पृ० ८८-९१)

सू० [ ९१ ]—बलवान् का स्थापन । बलवानों के कर्त्तव्य । (४-६) विद्युत्-वायुवत् दो नायकों के कर्त्तव्य । (पृ० ९१-९४)

सू० [ ९२ ]—वायुवत्, विवेकी विद्वान्-निर्णायक के कर्त्तव्य । (२) उत्तम शासक के कर्त्तव्य । (३) विवेकी वीर जनों के कर्त्तव्य । (पृ० ९४-९६)

सू० [ ९३ ]—इन्द्र अग्नि माता-पितृवत् ऐश्वर्यवान् और ज्ञानी जनों के कर्त्तव्य । (३) विद्युत् और अग्नि के तुल्य अध्यापक, आचार्य और

सभापति, सेनापति के पद। अग्रणी नायकों, वीरों के कर्त्तव्य। (७) शासकों के कर्त्तव्य। (पृ० ९६-९९)

सू० [ ९४ ]—इन्द्र-अग्नि, विद्वान्, गुरु, शिष्यों के कर्त्तव्य। (३) नायक नायिका जनों के कर्त्तव्य। (१२) दुष्टाचारी को उचित दण्ड। (पृ० ९९-१०२)

सू० [ ९५ ]—सरस्वती। नदीवत् पत्नी या स्त्री के कर्त्तव्य। श्लेषमय वेद का अपूर्व चमत्कार। (३) सरस्वान् नरश्रेष्ठ का वर्णन। उसके कर्त्तव्य। (४-६) स्त्री को उपदेश। (पृ० १०२-१०५)

सू० [ ९६ ]—(१-३) वेदवाणी सरस्वती का वर्णन। (४-६) ज्ञानवान् प्रभु सरस्वान् से प्रार्थना। (पृ० १०५-१०७)

सू० [ ९७ ]—प्रभु की उपासना। प्रार्थना स्तुति। बृहस्पति प्रभु। (पृ० १०७-१११)

सू० [ ९८ ]—मनुष्यों को यज्ञ का उपदेश। (२) उत्तम राजा के कर्त्तव्य। (३) विजीगीषु राजा के कर्त्तव्य। (४) वीर जनों के कर्त्तव्य। (५) राजा के कर्त्तव्य। पक्षान्तर में प्रभु की उपासना। (पृ० ११२-११४)

सू० [ ९९ ]—सर्वव्यापी प्रभु की महिमा का वर्णन। (४) इन्द्र, विष्णु, विद्युत् पवनवत् स्त्री पुरुषों के कर्त्तव्य। (५) राजा-सेनापति के कर्त्तव्य। (पृ० ११४-११७)

सू० [ १०० ]—विष्णु, व्यापक प्रभु की स्तुति-उपासना। (पृ० ११७-१२०)

## सप्तमोऽध्यायः

सू० [ १०१ ]—पर्जन्य। मेघवत्-विद्वान् के कर्त्तव्य। उसका शिष्य को वत्सवत् ज्ञान रस से वर्धन। (२) मेघ सूर्यवत् जगत् के स्वामी से वेदमय ज्ञान और सुखद देह की प्रार्थना। त्रिवर्त्तु ज्योति

और त्रिधातु शरण का रहस्य। (३) मेघ के अप्रसूता और प्रसूता गौ के तुल्य रूप। उसके साथ सम्बद्ध भूमि सूर्यवत् प्रभु के दो रूप और प्रकृति पुरुप के विज्ञान का स्पष्टीकरण। (४) मेघविज्ञान। प्रकृति-परमाणुओं की तीन प्रकार की गति। तीन कोशों का वर्णन, अध्यात्म तत्त्व। (६) गौ वृषभ के दृष्टान्त से जगत्-स्रष्टा के आधार पर समस्त जगत्। (पृ० १२०-१२३)

सू० [ १०२ [—पर्जन्य। मेघवत् सर्वोत्पादक प्रभु के गुणों का वर्णन। अग्निहोत्र-यज्ञ से प्रभु की प्रार्थना और मेघोत्पत्ति। (पृ० १२३-१२४)

सू० [ १०३ ]—मण्डूकों के दृष्टान्त से ब्रह्मज्ञानी, तपस्वी और नाना विद्याओं के कर्त्तव्यों का वर्णन। (पृ० १२४-१२९)

सू० [ १०४ ]—दुष्टों का दमन। राजा और पुरोहित के कर्त्तव्य। दण्डविधान का आदेश। (४) दुष्टों के दमन के नाना साधनों का उपदेश। (५) दण्ड योग्य अपराधियों का निर्देश। (१२) सत्यासत्य का विवेक करने का उपदेश। (१३-१४) सत्यवादी को दण्ड न देकर पापी को दण्ड देने का उपदेश। (१५) पीडादायियों को दण्ड। असत्यारोपी को दण्ड। (१७) दुष्ट स्त्रियों को दण्ड। (१८-१९) दुष्टों को कठोर दण्ड। दण्ड के लिये आग्नेय अस्त्रों का प्रयोग। (२१-२४) कुटिलाचारी जनों पर दण्डपात। (२५) इन्द्र, सोम, राजा और न्याय-पति के कर्त्तव्य। (पृ० १२९-१३९)

## अष्टमं मण्डलम्

सू० ] १ ]—एक मात्र उपास्य प्रभु का वर्णन। उसके अनेक गुण। (५) उपास्य को धन के लिये न त्यागें। (६) ईश्वर का मातृसम पद। (८) पुरन्दर ईश्वर बन्धनमोचक। वीर सेनापति से तुलना। (१०) प्रभु की दुधार गौ से तुलना। (११) सेनापतिवत् प्रभु की

स्तुति। (१२) अद्भुत कारीगर प्रभु। (१३-१६) प्रभु से उत्तम २ प्रार्थनाएं। (१७) उत्तम कर्त्तव्योपदेश। (१८-२४) प्रभु से प्रार्थनाएं। (२५) सेनापति के कर्त्तव्यों का वर्णन। (२६) प्रभु से प्रार्थनाएं। सत्पुरुषों के कर्त्तव्य। (३२-३४) आसङ्ग प्रायोगि का रहस्य। (पृ० ३४०-१५२)

सू० [ २ ] – प्रजापति, राजा और गृहपति के कर्त्तव्य। (२) राजा के प्रति प्रजाओं के कर्त्तव्य। (४) अद्वितीय स्वामी इन्द्र। (६) उस की उपासना। (७) प्रभु की राजा से समानता। (९) अभिषेक का अभिप्राय। (१०) आश्रय-याचना। (११-१७) राजा के कर्त्तव्य। प्रजा की प्रार्थना। प्रभु के प्रति भक्त की याचनाएं और कर्त्तव्य। (१८-३६) प्रभु परमेश्वर से बल ऐश्वर्य की याचना। (३७) स्तुत्य प्रभु। उससे प्रार्थनाएं (पृ० १५२-१६५)

सू० [ ३ ]—प्रभु से प्रार्थना और उसकी स्तुति। पक्षान्तर में राजा के कर्त्तव्य। (पृ० १६५-१७३)

सू० [ ४ ]—इन्द्र, प्रभु परमेश्वर का वर्णन। पक्षान्तर में राजा के कर्त्तव्यों का वर्णन। (३) आत्मा का वर्णन। (८) राजा प्रजा का गृहस्थवत् व्यवहार। राजा के राष्ट्र के प्रति कर्त्तव्य। (पृ० १७४-१८२)

## अष्टमोऽध्यायः

सू० [ ५ ]– उषा और अश्वियुगल। गृहलक्ष्मी उषा देवी। जितेन्द्रिय स्त्री पुरुषों को गृहस्थोचित उपदेश। वीर विद्वान् एवं राजा और अमात्य-राजावत् युगल जनों के कर्त्तव्य। (३७, ३८, ३९) वैद्य प्रभु के दान और उसकी अध्यात्म व्याख्या। (पृ० १८२-१९४)

सू० [ ६ ]—पर्जन्यवत् ज्ञानप्रद प्रभु की उपासना। (२) विद्वानों के कर्त्तव्य। (५) वीर पुरुषवत् ईश्वर का अद्भुत कर्म। (६) सूर्य, वायु, विद्युत्वत् राजा के कर्त्तव्य। (७-९) विद्वानों के गुण और

कर्त्तव्य । (१०) प्रभु से प्रार्थनाएं । (१२-१३) गुरुवत् प्रभु । (१४) पापनिवारणार्थं दण्ड-प्रयोग का उपदेश । (१५) अपरिमेय सबसे बड़ा प्रभु । (१६) प्रसुप्त प्रकृति का ईश्वर से सम्बन्ध । (१७) तम दूर करने की सूर्यवत् प्रभु से प्रार्थना । (१९) गौओं के तुल्य ऋषियों का प्रभु के प्रति भाव । (२०) सर्व-शक्तिप्रद प्रभु । (२१) पिता प्रभु । प्रभु और राजा से अनेक स्तुति-प्रार्थनाएं । (४६) सर्वोत्तम सुख प्रभु का है । 'तिरिन्दिर' का रहस्य । (४७) समदर्शी को बड़ा लाभ । (पृ० १९४-२०९)

सू० [ ७ ]—मरुद्गण । वायुओं के तुल्य बलवान् वीरों और विद्वान् पुरुषों के कर्त्तव्यों का उपदेश । (३-७) मेघ और वृष्टि लाने वाले वायुगण का वर्णन । उनकी तुलना से सज्जनों, वीरों के कर्त्तव्य । (पृ० २०९-२२२)

सू० [ ८ ]—अश्वी अर्थात् जितेन्द्रिय स्त्री-पुरुषों के कर्त्तव्य । राष्ट्र में राजा और सचिव जनों के कर्त्तव्य । (६-१५) ब्रह्मचारी-ब्रह्मचारिणी जनों के कर्त्तव्य । (पृ० २२२-२३०)

सू० [ ९ ]—जितेन्द्रिय स्त्री पुरुषों के कर्त्तव्य । पक्षान्तर में (१०) राजा और सेनापति के कर्त्तव्य । (१६-१८) उत्तम देवी विदुषी के गुण और कर्त्तव्यों का वर्णन । शिक्षा, आतिथ्य और ज्ञानप्राप्ति सम्बन्धी अनेक उपदेश । (पृ० २३१-२३८)

सू० [ १० ]—जितेन्द्रिय स्त्री-पुरुषों के कर्त्तव्य । वेग से जाने वाले साधनों से सम्पन्न पुरुषों के कर्त्तव्य । (पृ० २३८-२४१)

सू० [ ११ ]—व्रतपा अग्नि । राजा, विद्वान् व अग्रणी नायक आचार्य के कर्त्तव्य । सर्वशासक तेजोमय प्रभु का वर्णन । (पृ० २४१-२४३)

# षष्ठोऽष्टकः

---

## प्रथमोऽध्यायः

सू० [ १२ ]—विश्वस्रष्टा की स्तुति । (२) राजा के कर्त्तव्यों का वर्णन । (पृ० २४४-२५४)

सू० [ १३ ]—परमेश्वर की स्तुति । पक्षान्तर में राजा के कर्त्तव्यों का निदर्शन । (पृ० २५४-२६४)

सू० [ १४ ]—ईश्वर से ऐश्वर्यादि की प्रार्थनाएं । (२) गोपति होने की प्रार्थना । (३) सर्व सम्पदा के दाता प्रभु । यज्ञमय प्रभु की महिमा । (७) उदारचेता प्रभु । (८) गुरुवत् प्रभु । (९) प्रभु के स्थायी कार्य । (१०) आनन्द-सागर प्रभु । (११) मङ्गलकारी प्रभु । (१३) 'अपां-फेन' से नमुचि के नाश का रहस्य । (१३-१५) दुष्टों के नाश का उपदेश । (पृ० २६५-२६९)

सू० [ १५ ]—सर्वशक्तिमान् ईश्वर की उपासना । (२) सर्व-धारक प्रभु । (३) जगत् का एक अद्वितीय शासक । (४) सर्वशक्ति-मान् जगत-कर्त्ता । (५) प्रकाशों का दाता । (७) बुद्धिमय प्रभु का बल, ऐश्वर्य और ज्ञान । (८) उसका महान् ऐश्वर्य । (१०) उत्पादक, पालक प्रभु । (११) सर्वविघ्नहारी प्रभु । (१४) सर्वोपरि सर्वोपास्य । (पृ० २६९-२७२)

सू० [ १६ ]—परमेश्वर का स्तवन । (३) ज्येष्ठराज प्रभु । (५) सर्वाध्यक्ष का वर्णन । (६) सर्वैश्वर्य स्वामी का वर्णन । स्तुतियोग्य प्रभु के गुणों का वर्णन । (पृ० २७३-२७६)

सू० [ १७ ]—प्रभु की स्तुति । उसका हृदय में आह्वान और धारण । (९) गुरु का शिष्य को दीक्षित करना । उसको वेदोपदेश ।

आचार्य शिष्य के कर्त्तव्य । वृत्रघ्न इन्द्र का वर्णन । विघ्नविनाशक परमेश्वर । (९) जगत् का स्वामी । (१०-१५) उपास्य उपासक में गुरु शिष्य का सा भाव । (१२) शक्तिशाली प्रभुवत् राजा । (१४) वास्तोष्पति शासक इन्द्र । (पृ० २७६-२८१)

सू० [ १८ ]—विद्वानों से उत्तम ज्ञान की याचना । आदित्य विद्वानों का वर्णन । (४-७) विदुषी माता के कर्त्तव्य । (८) चिकित्सकों के कर्त्तव्य । (८-९) रोगनाशक पदार्थ अग्नि वायु और सूर्य । (१०) विद्वानों से अज्ञान और पापनाश की प्रार्थना । (२०-२२) विद्वानों से नाना कल्याण-प्रार्थनाएं । (पृ० २८१-२८७)

सू० [ १९ ]—प्रभु-स्तुति का उपदेश । (२) अग्निवत् ज्ञान प्रकाशक की स्तुति और आदर करो । अग्नि के दृष्टान्त से परमेश्वर का वर्णन । (५-६) उपासक यज्ञकर्त्ता को सत्फल की प्राप्ति । (७) सेनापति के कर्त्तव्य । प्रकारान्तर से स्वामी, राजा और प्रभु का वर्णन । (१०) अग्रणी वीर नायक के कर्त्तव्य । (११) विद्वान् का वर्णन । उसके संस्कार का विधान । (१४) नेता के कर्त्तव्य । (१८) यज्ञ आदि द्वारा उपासकों को उत्तम फल । (१९) दान आदि का फल । (२०) नायक वा प्रभु से प्रार्थना । (२१) प्रभु की स्तुति । (२२) आहुत अग्निवत् विद्वान् का रूप । (२३) अग्नि विद्युत् वा सूर्य के तुल्य नायक, विद्वान् प्रभु का रूप और उसके कर्त्तव्य । उत्तम यज्ञकर्त्ता का सदाचारमय लक्षण । (२५) उपास्य-उपासक की अनन्यता की भावना । (२६) पाप के निमित्त भगवान् का परित्याग न हो, स्तोता वा शास्ता मूर्ख और पापी न हो । (२७) पितावत् प्रभु । भगवान् की भक्ति । (३०) सखा प्रभु । (३१) प्रभु के अग्निरूप की व्याख्या । (३२) सम्राट् प्रभु । (३३) परम अग्नि प्रभु । (३४) आदित्य विद्वानों का वर्णन । उनके कर्त्तव्य । (३६-३७) पौरुकुत्स्य का दान । पुरुकुत्स सेनापति । उसका वर्णन । अध्यात्म रहस्य । (पृ० २८७-३०१)

सू० [ २० ]—मरुतों अर्थात् वीरों, विद्वानों के कर्त्तव्य । वायु और जल लाने वाले वायु-प्रवाहों के वर्णन । (२२) उत्तम अध्यक्ष मरुद्-गण । (२५) देह में मरुद्गण प्राणगण । (पृ० ३०१-३१२)

## द्वितीयोऽध्यायः

सू० [ २१ ]—स्वामी के अद्भुत गुणों का वर्णन । आत्मा, प्रभु और विद्वान् का वर्णन । (४) बन्धुमान् प्रभु की शरण । (५) आश्रय वृक्षवत् प्रभु का आश्रय । (६) ईश-विनय के प्रयोजन । सर्वप्रद प्रभु । (१०) प्रभु का परमैश्वर्य । (११) सदा सहयोगी और सहायक प्रभु । (१२) प्रभु या राजा की सहायता से दुष्टों का दण्डित करने का संकल्प । (१४) व्यसनी, धनाभिमानी का प्रभु मित्र नहीं । भक्तों का पिता प्रभु । (१५) भक्तों की चरम इच्छा । (१६) न्यायप्रद प्रभु । (१७) प्रभु का सरस्वती-रूप । (१८) मेघवत् दाता, महाराज प्रभु । (पृ० ३१२-३१८)

सू० [ २२ ]—सेनापति और वैद्यवत् स्त्री-पुरुषों का वर्णन । (२) गृहस्थ रथ का वर्णन । (४) गृहस्थ-रथ के दो चक्र । (५) जितेन्द्रिय स्त्री-पुरुषों के कर्त्तव्य । (६) कृपकवत् उत्तम गृहपति और गृहपत्नी के कर्त्तव्य । कृपि का उपदेश । (६) उत्तम नायक की स्थापना । (९) वेगवान् यान आदि साधन सम्पन्नों के कर्त्तव्य । (१०) रोगी की सेवा का उपदेश । (११-१२) अन्यान्य नाना कर्त्तव्य । (पृ० ३१८-३२५)

सू० [ २३ ]—अग्नि उपासना के साथ २ अध्यात्म उपासना । प्रभु परमेश्वर की अग्निवत् स्तुति । पक्षान्तर में अग्निवत् राजा और विद्वानों का वर्णन । उसके कर्त्तव्य । उसके प्रति प्रजाजनों का कर्त्तव्य । अग्नि तुल्य गुणों वाले प्रभु से प्रार्थनाएं । (पृ० ३२५-३३५)

सू० [ २४ ]—सर्वशक्तिमान् प्रभु के गुणों का वर्णन । (२)

दुष्टहन्ता प्रभु । (४) ऐश्वर्यप्रद प्रभु । (६) परम शरण प्रभु । (७) शास्ता प्रभु । (९) सर्वसंचालक प्रभु । (१०) उसकी नाना प्रकार से उपासनाएं वा भक्ति-प्रदर्शन और स्तुति । (२४) सर्वज्ञ प्रभु की स्तुतियां । (२५-२७) दुष्टों के नाश की प्रार्थना । (२८) सत्पात्रों में दान देने वाले को प्रभु भी देता है । (२९) सत्पात्र में दान का उपदेश । सबसे परे अगम्य प्रभु । (पृ० ३३५-३४४)

सू० [ २५ ]—उत्तम, आदरणीय, स्त्री-पुरुषों का वर्णन । उनके कर्त्तव्य । उत्तम माता पिता से रक्षा की प्रार्थना । (१२-१५) उत्तम पुरुषों के कर्त्तव्य । विश्वपति राजा के प्रभु और सूर्यवत् कर्त्तव्य । (१७-१८) महान् सम्राट् । विश्वपति वरुण, प्रकाशस्वरूप ईश्वर । (२१-२२) प्रभु की स्तुति । (२२-२५) सत्पुरुषों से प्रार्थना । (पृ० ३४४-३५१)

सू० [ २६ ]—उत्तम नायक, राजा प्रजा, वा पति-पत्नी जनों के गुणों और कर्त्तव्यों का वर्णन । राजा-सचिव । (४) माता-पिता, गुरु जनों के कर्त्तव्य । (५) सैन्य-सैन्यपति के कर्त्तव्य ऐश्वर्ययुक्त सत्य-वान् स्त्री-पुरुषों के कर्त्तव्य । जितेन्द्रियों के कर्त्तव्य । (१३) दिन-रात्रिवत् । पति-पत्नी जनों के कर्त्तव्य । (२१-२२) भावी जामाता के प्रति आदर । (२२-२७) प्रभु से ऐश्वर्य की याचना । (पृ० ३५१-३६०)

सू० [ २७ ]—ज्ञानी पुरुष का पुरोहित पद पर स्थापन । विद्वान् से ज्ञान की याचना । नाना प्रकार के उत्तम वीर विद्वान् पुरुषों के कर्त्तव्य । (११) राजा के कर्त्तव्य । (१२) विद्वानों के कर्त्तव्य । (१८) राष्ट्र के प्रति उनके कर्त्तव्य । (पृ० ३६०-३६७)

सू० [ २८ ]—३३ देवगण । राष्ट्र के ३३ प्रमुख शासक । (२) वरुण, मित्र, अर्यमा । तीन प्रधान पद । उनके कर्त्तव्य । (पृ० ३६८-३६९)

सू० [ २९ ]—विश्व के एक अद्वितीय अध्यक्ष का वर्णन। उसके महान् अद्भुत कर्म। (८–९) जीव और प्रभु का प्रकृति के साथ वर्णन। (पृ० ३६९-३७२)

सू० [ ३० ]—राष्ट्र में प्रजा जनों के सदृश जीवों का वर्णन। (२-४) राष्ट्र-शासक रूप ३३ देवों का वर्णन। उनसे रक्षा की प्रार्थना। (पृ० ३७२–३७३)

सू० [ ३१ ]—यज्ञ और यजमान की प्रशंसा। उसके कर्त्तव्य। (२–७) पक्षान्तर में राजा के प्रजा के प्रति कर्त्तव्य। (४) प्रजावती स्त्री की अग्नि से तुलना। (५) पति-पत्नी के कर्त्तव्य। (१०–११) पूषा परमेश्वर से प्रार्थना। (१२-१४) विद्वानों से प्रार्थना। (१५-१८) उत्तम प्रभु भक्त का प्रभाव। यज्ञशील का वैभव, बल और सामर्थ्य। (पृ० ३७३–३७९)

## तृतीयोऽध्यायः

सू० [ ३२ ]—विद्वान् पुरुषों के कर्त्तव्य का उपदेश। (२) शासक के गुण। (३) विद्युत्वत् सेनापति वा राजा के कर्त्तव्य। शत्रु-विजय का आदेश। (६) व्यापार का उपदेश। राजा प्रजा को समृद्ध करे। पक्षान्तर में आचार्य और आत्मा का वर्णन। (१२) माता के तुल्य राजा का कर्त्तव्य। बड़े भारी पालक प्रभु की स्तुति। (१३–१५) नियन्ता सर्वविजयी सखा। बड़ा दानी है। (१६) उऋण जन। (१७) उपास्य का स्तवन। (१८) स्तुति योग्य के लक्षण। बन्धन-मोचक प्रभु। (१९–२०) जीव को कर्मफल भोग का उपदेश। (२१) राजा को वा उत्साही को आदेश उपदेश। (२६–२९) बलवान् इन्द्र के लक्षण। (२७–३०) विद्वानों को उपदेश। (पृ० ३७९–३८८)

सू० [ ३३ ]—उत्तम प्रजाओं के जलधारावत् कर्त्तव्य। (२) प्रभु ईश्वर की उपासना। (३) राजा और विद्वान् के कर्त्तव्यों का

२ प.

सू० [ ३९ ]—अग्नि, ज्ञानी और अग्रणी नेता पुरुष के कर्त्तव्य। उसके ज्ञान-प्रकाश द्वारा क्रम से विघ्नों और दुष्टों का नाश। (९-१०) देहाग्निवत् विद्वान् के कर्त्तव्य। (पृ० ४१७–४२३)

सू० [ ४० ]—इन्द्र, अग्नि, वायु, आग के समान विद्वानों के ज्ञान और तेजस्वी नायक के तेज, पराक्रम से दुष्टों का नाश। (३) इन्द्र और अग्नि दो अध्यक्षों का वर्णन। उनके आदर का उपदेश। (५) विद्युत् और अग्नितत्त्वों को वश करने का उपदेश। (६) दुष्ट के धनादान और वश करने की आज्ञा। (७) दुष्टों के नाश का उपदेश। (८) सूर्य, अग्निवत व्रतपालकों के कर्त्तव्य। (१०-१२) सूर्यादि के तेज से रोगों के तुल्य दुष्टों का नाश। (पृ० ४२३–४२८)

सू० [ ४१ ]—श्रेष्ठ पुरुषों के आदर का उपदेश। राजा के कर्त्तव्य। (२) राजा के नाशार्थ उद्योग, पालक पुरुषों का नियोजन। (३) राजा का सैन्य-रक्षण। राष्ट्रस्थापन। (४) देह में प्राणों वा राजा का प्रजाओं को पालन करने का कर्त्तव्य। (५) सूर्यवत् लोकधारण के तुल्य राष्ट्रधारण। (६) चक्र में नाभि के तुल्य प्रभु वा विद्वान् के कर्त्तव्य। गोशाला में पशुओं के तुल्य इन्द्रियों का संयम। (७) सर्वोपरि वरुण। (८) समुद्रवत् राजा। (९) त्रिलोकाधिपति वरुण परमेश्वर। राजा के सात अश्वोंवत् प्रभु का सब स्थावर जंगमों पर शासन। (१०) सर्वशासक की अद्भुत शक्तियां (पृ० ४२८–४३३)

सू० [ ४२ ]—वरुण परमेश्वर का वर्णन। सर्वोपास्य प्रभु। नौकावत् वेदवाणी का आश्रय लेने का उपदेश। (४-६) स्त्री पुरुषों को उपदेश। (पृ० ४३३-४३५)

सू० [ ४३ ]—प्रभु की वेदवाणियों द्वारा स्तुति। (३) सर्व पापनाशन प्रभु, अग्नि। (४) अग्निवत् प्रभु की विभूतियां। इसी प्रकार स्वतन्त्र जीवगण की सत्ता का वर्णन। (५) नाना स्वतन्त्र जीवों का

अग्नियों के तुल्य निरूपण। (६) साधक जीव के मार्ग की बाधाएं (७) अग्नि से जीवनधारी आत्मा की तुलना। (८) पुनः उत्पन्न होने वाले जीव की अग्नि से तुलना। (९) अग्निवत् जीव का जन्म। (१०) अग्नि-ज्वाला के तुल्य गर्भ में स्थिर जीव की वृद्धि। (११) जीव और परम-आत्मा का स्वरूप। (१२) प्रकाशमय, दुःखनाशन, पापनिवारक प्रभु की उपासना। (१४) उसके प्रकाशित होने का प्रकार। (१५) सहस्र-ऐश्वर्यप्रद प्रभु। (१६) भ्रातृवत् शुद्धहृदय प्रभु। (१७) मातृवत् प्रभु का वरण। (१८) मुख्य प्राणवत् प्रभु। (१९) सर्वाध्यक्ष प्रभु। (२०-२१) समदर्शी प्रभु। (२२) प्रकाशस्वरूप प्रभु। (२३) द्वेषनाशक प्रभु। (२४) साक्षी, अध्यक्ष प्रभु। (२५) सबको भयप्रद सर्वसञ्चालक प्रभु। (२६) दण्ड दाता प्रभु। (२७) अग्निवत् प्रभु। (२८) आत्मा के तीन रूप। (३२) बलवान् दुष्टनाशक प्रभु। (३३) अविनाशी ऐश्वर्य का स्वामी प्रभु। (पृ० ४३५–४४५)

सू० [ ४४ ]—अग्नि-परिचर्या के तुल्य गुरु और प्रभु की उपासना। (४) अग्नि और सूर्यवत् ऊर्ध्व रेता तेजस्वी का वर्णन। अग्नि की प्रभु से श्लिष्ट समताएं। (६-७) स्तुत्य अग्नि, विद्वान् और प्रभु। (८) यज्ञ का नेता अग्नि। (११) विजिगीषु तेजस्वी नायक अग्नि। (१२) विद्वान् अग्नि। (१३-१४) नायक अग्नि। (१५-१६) ब्रह्मचारी विद्वान् अग्नि। (१७-२१) ज्ञानी, स्तुतियोग्य प्रभु। (२३) भक्त की अनन्यता उपास्यमयता। (२४) सर्वपालक प्रभु। (२५-२७) स्तुत्य प्रभु। (२८) उपास्य में लय। (२९) ब्रह्माण्डदीपक प्रभु। (३०) मोक्ष की प्रार्थना। (पृ० ४४५–४५३)

सू० [ ४५ ]—इन्द्र अग्नि। प्रभु के उपासकों का महान् ऐश्वर्य। (४) राजा का भूमि-माता के प्रति कर्त्तव्य। (५) बलवान् यशस्वी नेता अग्नि। (६-७) महारथी अग्नि, उसके कर्त्तव्य। (९-११) उत्तम

सेनापति अग्नि। इसके कर्त्तव्य। (१२) दानशील। गृहपतिवत् अग्नि प्रभु। (१४) ऐश्वर्यवान् प्रभु। उससे नाना प्रार्थनाएं, शरण-याचना। (२३) उत्तम नेताओं के कर्त्तव्य। (३०-४२) श्रेष्ठ राजा, उससे प्रजा की न्यायानुकूल नाना अभिलाषाएं। (पृ० ४५३-४६४)

## चतुर्थोऽध्यायः

सू० [ ४६ ]—उत्तम शासक, नेता, स्वामी शासक के कर्त्तव्य। प्रभु का वर्णन। उससे अनेक प्रार्थनाएं। (२८) स्वराष्ट्र-शासक। उसका वैभव। (पृ० ४६५-४७५)

सू० [ ४७ ]—आदित्यां, मासों के तुल्य विद्वान्, तेजस्वी पुरुषों के कर्त्तव्य। (२-३) चूजों पर पक्षीवत् उनकी प्रजा पर पक्षच्छाया। (७) उनकी उत्तम रक्षा का आदर्श। (८) कवचवत् रक्षकों का स्वरूप। (९) रक्षा शान्तिप्रद हो। (१०) देह से गृह और राष्ट्र की तुलना। (११-१८) उनके निष्पाप सुखदायी रक्षा-कार्यों का विवरण। (पृ० ४७५-४८१)

सू० [ ४८ ]—सोम। उत्तम अन्न, ओषधि-सेवनवत् परमानन्दमय प्रभु का सेवन। (२) सोम शिष्य, उपासक के कर्त्तव्य। पक्षान्तर में विद्वान् और देह में वीर्य का वर्णन। (३-५) सोम, ओषधि-रस के पान के समान ऐश्वर्य, वीर्य, पुत्र, शिष्यादि का पालन। (६) विद्वान् सोम से ज्ञान की प्रार्थना। सोम तेजस्वी प्रभु से दीर्घ जीवन की याचना। (९) सोम का व्रत पालन। (१०) सोम, राजा से प्रार्थना। (११) सोम अभिषिक्त राजा। (१२) सोम, व्यापक प्रभु की परिचर्या। (१४) विद्वानों से प्रार्थना। (पृ० ४८१-४८७)

## बालखिल्यम्

सू० [ ४९ ]—ज्ञानप्रद, सर्वदाता, सर्वरक्षक प्रभु की स्तुति। (२) मेघ वा पर्वत से झरते जलों के तुल्य प्रभु के ऐश्वर्य। (३)

जलाशय के जलों के तुल्य उसके पूरक ऐश्वर्य। (४) मधुवत् उसके मधुर सुख। (५) गोरसों के तुल्य सुखद उसके दान। ऐसे प्रभु की उपासना का उपदेश। (७) राजा से प्रजा की प्रार्थनाएं। (पृ० ४८७-४९०)

सू० [ ५० ]—इन्द्र परमेश्वर की स्तुति का उपदेश। प्रभु का अपार ऐश्वर्य। (३) प्रभु और उपासक जन। (पृ० ४९१-४९४)

सू० [ ५१ ]—उत्तम राजा का वर्णन। (३-४) ज्ञानमय प्रभु एवं उपदेश से ज्ञान की याचना। (४) इन्द्र-प्रभु विषयक उपदेश। सप्त-शीर्षा अश्व। (५) प्रभु का ज्ञान। इस एक जन्म में करने की प्रार्थना। (६-८) दाता प्रभु से याचना। सर्वस्वामी और स्तुत्य प्रभु। (पृ० ४९४-४९८)

सू० [ ५२ ] शक्तिशाली, राजा, विद्वान् और परमेश्वर का वर्णन। (३) इन्द्र का स्वरूप। महान् शासक परमेश्वर इन्द्र। उसकी स्तुति प्रार्थनाएं। (पृ० ४९८-५०२)

सू० [ ५३ ]—राजा, परमेश्वर। (२) अतिथिग्व, विद्वान। (३) मधुरस-आसेचन। (४) द्वेष नाशन। (५) ईश्वर का सामीप्य। (६) अधिकार योग्य व्यक्ति। (७) उत्तम याचना। (पृ० ५०२-५०४)

सू० [ ५४ ]—परमेश्वर की स्तुति प्रार्थनाएं। (पृ० ५०४-५०७)

सू० [ ५५ ]—प्रस्कण्व की दानस्तुति। परमेश्वर के जीव जनों पर अपार दान। (पृ० ५०७-५०९)

सू० [ ५६ ]—तेजस्वी परम पुरुष का विशाल बल और ऐश्वर्य। (२) वेदज्ञान का दाता प्रभु। विद्वानों को अनेकविध दान। (पृ० ५०९-५१०)

सू० [ ५७ ]—सदाचारी स्त्री पुरुषों के कर्त्तव्य। जीवन का तृतीय सवन। (पृ० ५११-५१२)

सू० [ ५८ ]—यजमान और ऋत्विजों के कर्त्तव्य । (२) सूर्य, अग्नि, उषावत् सर्वप्रकाशक प्रभु । (३) विराट् रथ का वर्णन । (पृ० ५१२-५१४)

सू० [ ५९ ]—विद्युत्, जल, मित्र, वरुण । उनके समान सेनापति और राजा के कर्त्तव्य । (४) गुरु और आचार्य के कर्त्तव्य । (पृ० ५१४-५१७) इति बालखिल्यस् ।

सू० [ ६० ]—प्रकाशस्वरूप, उत्तम अग्नि तुल्य, नायक प्रभु की प्रार्थना । अग्निवत् परमेश्वर के गुणों का वर्णन । (९) ज्ञानी व गुरु का वर्णन । (१०) रक्षोघ्न राजा के कर्त्तव्य । (११) पावन प्रभु का वर्णन । (१३-१४) राजा का पराक्रम । (१५) अरणियों में अग्नि के तुल्य तेजस्वी की प्रजाओं में स्थिति । (१६) यज्ञाग्निवत् सात प्रकृति वाले राजा का स्वरूप । उसके कर्त्तव्य । (पृ० ५१७-५२४)

सू० [ ६१ ]—सत्य-निर्णायक न्यायाधिकारी के कर्त्तव्य । (२) धिषणा नाम दो सभाओं को अपना रक्षक चुनने का अधिकार । (३) राजा के कर्त्तव्य । (४) राजा के प्रति प्रजा के कर्त्तव्य । (५) ऐश्वर्यवान् प्रभु का पद; उसका कर्म । परमेश्वर के ध्यान ज्ञान से कर्म करने वाला पवित्र हृदय होता है । (१२) उत्तम रथीवत् प्रभु की उपासना । (१३-१८) प्रभु से अभय की याचना । (पृ० ५२५-५३१)

सू० [ ६२ ]—ईश्वर की स्तुति । प्रभु के मङ्गलकारी दान । (२) एक अद्वितीय, अविनाशी । (३) सर्वजीवन प्रद है । प्रभु के दिये अनेक सुखकारी दान । (७) विश्व का पालक प्रभु । (८) प्रभु का आदर्श बल । (९) युगल का घटक प्रभु । (१०-१२) उपास्य के प्रति भक्तिपूर्ण भाव । (पृ० ५३१-५३५)

सू० [६३]—शासक, विद्वान्, ज्ञानी के माता पितावत् कर्त्तव्य । प्रभु वा शासक का सर्वोपरि पद । (३) सर्वोपरि ज्ञानप्रद गुरु,

परमेश्वर । (६) सर्वाश्रय परमेश्वर । (७) सर्वपूज्य स्वामी ईश्वर । (८) जगत् का प्रवर्त्तक ईश्वर । (९) सुखार्थी जीव का प्रभु के आनन्द की ओर झुकाव । (१२) त्यागी जनों से प्रार्थना । (पृ० ५३५-५३९)

सू० [ ६४ ]— परमेश्वर की स्तुति । (२) महान् प्रभु । (३) सर्व-प्रभु राजा । (४) सर्वोपरि ईश्वर । (५) विद्वान् के कर्त्तव्य । (७) सर्वोपास्य, अज्ञेय प्रभु । (८-१०) प्रभु के विरल भक्त । (११-१२) राजा का अभिषेक-रहस्य । (पृ० ५३९-५४२)

सू० [ ६५ ]—सर्वव्यापक प्रभु की स्तुति और उपासना । (पृ० ५४२-५४५)

सू० [ ६६ ]—परमेश्वर की स्तुति । (२) सर्वोपरि बलशाली प्रभु । (३) गोरूप वाणियों के आवरण को दूर करने वाला इन्द्र प्रभु । (४) सन्मार्ग-प्रवर्त्तक जगन्निर्माता प्रभु । (६) सर्वोत्तम दाता प्रभु । (७) नित्य । (८) सिंहवत् वा चन्द्रवत् प्रभु और राजा का वर्णन । (९) प्रकृति से जगत् का स्रष्टा सर्वोपरि श्रवणीय है । (१०) अपार बली प्रभु । (११) भोजनवत् नियमानुसार भक्ति का विधान । (१२) सर्वोपरि दयालु प्रभु । (१३-१४) मोक्ष की याचना । (१५) अभय- आश्वासन । (पृ० ५४५-५५१)

सू० [ ६७ ]—आदित्य सदृश तेजस्वी, धनवान् बलशाली लोगों के कर्त्तव्य । (२) वे प्रजा को पाप से मुक्त करें और प्रजा का पालन करें । (७) उत्तम शासक स्वयं अपराध से रहित हों । (९) प्रजा को नाश होने से बचावें । (१०-११) विदुषी माता के कर्त्तव्य । (१२) उग्रपुत्रा माता भूमि । (१३) उरुव्रजा, उरुची वैश्य सभा । (१३-२१) तेजस्वी विद्वान् पुरुषों के कर्त्तव्य । (पृ० ५५१-५५६)

## पञ्चमोऽध्यायः

सू० [ ६८ ]—ईश्वराधना, उसकी स्तुति और प्रार्थना । सृष्टिकर्त्ता का पुनः पुनः मनन । (२) विश्व का विस्तारक परमेश्वर । (३)

बलशाली। (४-५) राजा का वर्णन। (६) सर्वलोक-पति प्रभु। (७) प्रजाओं का स्वामी प्रभु। (८) अपार शक्तिशाली प्रभु। (९-१३) उसकी स्तुति और प्रार्थनाएं। (१४) आत्मा के ६ नर, ६ इन्द्रिय गण। (१५) अश्वमेध-राष्ट्र-शासनवत् देहव्यवस्था। (१६) राष्ट्र में उत्तम वीरों की नियुक्ति। ६ सेनापतियों की नियुक्ति। वधूमान् अश्वों का रहस्य। अध्यात्म व्याख्या। देह में वाणीवत् राष्ट्र में राजसभा का रूप। (१९) नियुक्त जनों को उपदेश कि कोई भी निन्दनीय कर्म न करें। (पृ० ५५७–५६२)

सू० [ ६९ ]—राष्ट्र के प्रजाजनों के कर्त्तव्य। (३-४) प्रजाओं द्वारा उत्तम शासन की स्थापना। (६) वेदवाणियों द्वारा प्रतिपादित परमेश्वर मधुर रसवत् रूप। प्राप्त पद सखावत् प्रभु का मोक्ष सुख का पद। सखा प्रभु। (८) प्रभु की अर्चना का उपदेश। (९) विद्वान् का प्रजाजनों को उपदेश। (१०) गौओंवत् प्रजाओं का रूप। राजा का प्रजा के प्रति कर्त्तव्य। वरण योग्य राजा वरण। (१२) वरुण आचार्य-वत्। उत्तम नायकवत् भवबन्धन मोचक प्रभु। (१४) पक्व ओदन के तुल्य शिष्य का गुरु से ज्ञान ग्रहण। राजकुमार के रथारोहणवत्। राष्ट्रशासन पद का आरोहण और जीव का ब्रह्मपद-आरोहण। (१६) गृहपति का गृहस्थ रथ पर आरोहण। राजा-राष्ट्र का 'दम्पति भाव'। (१७) राजतन्त्रवत् अध्यात्मस्वराट् की उपासना। खेती करने के तुल्य देह से कर्मफल प्राप्ति। (पृ० ५६२-५६९)

सू० [ ७० ]—सर्वोपरि नायक शासक का वर्णन। प्रभु परमेश्वर की गुण-स्तुति। (५) पक्षान्तर में वीर पराक्रमी शासक का वर्णन। उसके कर्त्तव्य। (१०) पितावत् प्रभु। दुष्टदमनकारी वा राजा। (१२) (१२) राजा के कर्त्तव्य और बन्धनमोचक प्रभु। (१५) सेनावशकारी राजा के कर्त्तव्य। (पृ० ५६९–५७५)

सू० [ ७१ ]—तेजस्वी अग्रणी नायक के कर्त्तव्य । उसके आव-श्यक गुणों का वर्णन । (११) नायक के दो प्रकार के रूप । (१२-१५) देहवत् पूज्य अग्नि परमेश्वर का वर्णन । (पृ० ५७५–५७९)

सू० [ ७२ ]—यज्ञ प्रतिपादन । ब्रह्मयज्ञ । अध्ययन-अध्यापन का प्रकार । (२) गुरु का सप्रेम शासन । (३) विद्युत्वत् जिह्वा का स्वरूप । (४-५) विद्युत् का रथयान में प्रयोग । तद्वत् देह में आत्माग्नि का संयोग । (७) देह का अद्भुत यन्त्र । (८) अन्तरिक्ष रचनावत् देह-रचना का चमत्कार । (९) त्रिगुणात्मक देह की रचना । उसमें यज्ञ । (१०) क्षेत्रसेचक कूप-टंकी यन्त्र से देह की रचना का आश्चर्यकारी वर्णन । इसी प्रकार राजतन्त्र का वर्णन । मेघ के तुल्य राजतन्त्र के कर्त्तव्य । (१२) प्रजा का योग्य पालक का आश्रय ग्रहण । (१३) अभिषेक योग्य व्यक्ति के लक्षण । (१४) प्रजाओं के परस्पर योग्य व्यवहार । (१५) देह के तुल्य राष्ट्र की स्थिति । देह में वीर्यवत् राजा की स्थिति । वायुवत् स्वामी का कर्त्तव्य । (१८) अग्निवत् नायक विद्वान् का कर्त्तव्य । (पृ० ५७९–५८४)

सू० [ ७३ ]—विद्वान् जितेन्द्रिय सत्पुरुषों के कर्त्तव्य । स्त्री-पुरुषों को उत्तम उपदेश । (पृ० ५८४–५८९)

सू० [ ७४ ]—विद्वान् का आदर करने का उपदेश । उत्तम विद्वान् के लक्षण, उसकी उपासना । पक्षान्तर में परमेश्वर की उपासना का उपदेश । परमेश्वर का स्वरूप, उससे नाना प्रार्थनाएं । (१३-१५) उत्तम राजा की दान स्तुति । राजा का कर्त्तव्य । ज्ञानसेवियों का पालन । राजा की बलवती सेना 'परुष्णी' का वर्णन । (पृ० ५८९-५९३)

सू० [ ७५ ]—रथ में अश्व के तुल्य उत्तम विद्वान् कर्मकर्त्ताओं की नियुक्ति । प्रधान शासक के कर्त्तव्य । ज्ञान बल और धन का त्रिविध पति अग्नि । (५) चक्र धारा के तुल्य राष्ट्रचक्र-नीति को वश करने का उपदेश । (६) प्रभु की स्तुति के लिये नित्य वाणी का प्रयोग ।

(७-८) नायक के प्रति अधीन प्रजाओं का कर्त्तव्य। (९) बुरे लोगों का पापसंग हमें पीड़ित न करे। (१०) राजा को शत्रुपीड़न का उपदेश। (११) उससे धन-सम्पदा की प्रार्थना। (१२) संकट में भी राजा प्रजा का साथ न छोड़े। (१३) सेनापति के कर्त्तव्य। (पृ० ५९३–५९७)

सू० [ ७६ ]—उत्तम सेना नायक के कर्त्तव्य। उसकी सूर्य से तुलना। (४) विजयी स्तुत्य सेनापति। पक्षान्तर में परमेश्वर का निर्देश। महान् शासक के गुण। (६) प्रभु की प्रार्थना। (७) नाना वीरों के नायक का राष्ट्र-पालन का कर्त्तव्य। अध्यात्म में आत्मा मरुत्वान् का वर्णन। (८) विद्वानों, बलवानों का आदर। पराक्रमी के कर्त्तव्य। (१०) तृप्त राजा। (११) शास्य-शासक दोनों बलवान् होते हैं। (१२) अष्टापदी वाणी का वर्णन। (पृ०५९८–६०१)

सू० [ ७७ ]—राजा के प्रजा के प्रति कर्त्तव्य। (४) चन्द्र सूर्य-वत् राजा के व्यवहार का वर्णन (५) सूर्यवत् राजा के कर्त्तव्य। (६) मेघ-छेदन-भेदन वत् शत्रु पर भेद नीति का कार्य। (७) राजा का सहायक शस्त्रबल। (८) प्रजा के सुख के प्रति राजा का ध्यानाकर्षण। वायु-मेघ के व्यवहारों के समान राजा और राजपुरुषों के कर्त्तव्य। (११) शस्त्रबल। (९) राजा वा प्रभु के अनेक बल, उनकी श्लिष्ट तुलना कैसे हो। (पृ० ६०१-६०६)

सू० [ ७८ ]—ऐश्वर्यवान् प्रभु और स्वामी के कर्त्तव्य। उनसे भोजन, वस्त्र, आभूषणादि की प्रार्थना। राजा, विद्वान् तत्वदर्शी का वर्णन। इन्द्र-पद। (६) उसका अविनाशी पद। (७) सर्वैश्वर्य स्वामी प्रभु। (९) प्रभु और राजा के लिये प्रजा के प्रति नाना कर्म। (पृ० ६०६-६०९)

सू० [ ७९ ]—जगत्कर्त्ता और सञ्चालक प्रभु का वर्णन। पक्षान्तर में शासक राजा के कर्त्तव्य। उनके अद्भुत कर्म। (३) विशाल

सप्तमोऽध्यायः

सू० [ ९९ ]—राजा प्रजा के व्यवहारों के साथ परमेश्वर के गुणों का वर्णन । (पृ० ६८३–६८६)

सू० [१००]—जीवों के कर्मफल-भोगार्थ परमेश्वर की शरणं प्राप्ति । (४) परमेश्वर का साक्षात् स्वरूप वर्णन । (६) परमेश्वर का ज्ञानी जनों के प्रति अनुग्रह । भक्तों के प्रति उपदेश । (७) जीवों को प्रभु ने स्वतन्त्र क्यों किया । (८) ज्ञानी को आयसी नगरीवत् देह-बन्धनों से मुक्ति । (९-१०) प्रभु वाणी का वर्णन । (पृ० ६८६-६९१)

सू० [ १०१ ]—(१) शमसाधना । (२) दो नायकोंवत् मेघ और वायु । राष्ट्र के न्याय और सैन्य-विभाग के अध्यक्षों का वर्णन । प्रजा की राजा से विशेष याचनाएं । (६) शासकों के कर्त्तव्य । (७) विद्याभिलाषी जनों के कर्त्तव्य । (११-१४) महान् प्रभु का वर्णन । (१४-१६) गौ, वाणी और भूमि की महिमा का वर्णन । (पृ० ६९१-६९७)

सू० [ १०२ ]—गृहस्वामी के कर्त्तव्य । अग्नि आचार्य का वर्णन । अग्नि परमेश्वर का वर्णन । उसकी स्तुति, सर्वरक्षक, सर्वकर्त्ता शिल्पी के तुल्य प्रभु । सर्वप्रकाशक, परम सुखदायक प्रभु की स्तुति, भक्ति और उपासना । (पृ० ६९७-७०४)

सू० [ १०३ ]—परम गुरु की उपासना । सूर्य, पृथ्वी और परमेश्वर-प्रकृति के कार्यों का वर्णन । (३) कृषि-फलवत् प्राप्ति । (४) भक्तों पर प्रभु की कृपा । (११) सर्वशासक प्रभु का वर्णन । वही सर्वोपास्य । (पृ० ७०४-७०८)

इत्यष्टमं मण्डलम्

तृतीय संस्करण :—चैत्र

२०३७ वैक्रमाब्दे

॥ ओ३म् ॥

# ऋग्वेद-संहिता

—:***:—

## अथ पञ्चमेऽष्टके पञ्चमेऽध्याये तृतीयो वर्गः ।

### सप्तमे मण्डले चतुर्थेऽनुवाके ।

### [ ६१ ]

वसिष्ठ ऋषिः ॥ मित्रावरुणौ देवते ॥ छन्दः—१ भुरिक् पंक्तिः । २, ४ त्रिष्टुप् । ३, ५, ६, ७ निचृत्त्रिष्टुप् ॥ सप्तर्चं सूक्तम् ॥

उद्वां चक्षुर्वरुण सुप्रतीकं देवयोरेति सूर्यस्ततन्वान् ।
अभि यो विश्वा भुवनानि चष्टे स मन्युं मर्त्येष्वा चिकेत ॥ १ ॥

भा०—हे (वरुण) सबसे वरणीय श्रेष्ठ स्त्री पुरुषो ! (सूर्यः चक्षुः ततन्वान्) सूर्य जैसे आंख की शक्ति को बढ़ाता है वैसे (सूर्यः) ज्ञान-प्रकाशक ईश्वर और विद्वान् ( देवयोः ) ज्ञान के इच्छुक (वां) आप दोनों के ( प्रतीकं ) ज्ञानदाता ( चक्षुः ) प्रज्ञानेत्र को ( ततन्वान् ) विस्तृत करता हुआ आपको ( एति ) प्राप्त हो । ( यः ) जो (विश्वा भुवनानि) समस्त लोकों को ( अभि चष्टे ) प्रकाशित करता, सब पदार्थों का उपदेश करता है ( सः ) वह ( मर्त्येषु) मनुष्यों में ( मन्युम् ) मननीय ज्ञान भी (आ चिकेत) प्रदान करता है । परमेश्वर-तुल्य विद्वान् भी मनुष्यों में ज्ञान-दान करे ।

प्र वां स मित्रावरुणावृतावा विप्रो मन्मानि दीर्घश्रुदियर्ति ।
यस्य ब्रह्माणि सुक्रतू अवाथ आ यत्क्रत्वा न शरदः पृणैथे ॥२॥

भा०—हे (मित्रा-वरुणा) स्नेही और वरणीय स्त्री पुरुषो ! (यस्य) जिसके ( ब्रह्माणि ) ज्ञानों और धनों की आप दोनों ( सु-क्रतू ) उत्तम कर्मवान् होकर (अवाथ) रक्षा करते हो और ( यत् ) जिसके (क्रत्वा न) कर्म और ज्ञान-सामर्थ्य से ( शरदः पूर्णैथे ) जीवन के वर्षों को सुखपूर्वक बिताते हो (सः विप्रः) वह विद्वान् ( ऋतावा ) न्याय और सत्य से युक्त और ( दीर्घ-श्रुत् ) दीर्घ काल तक वेदादि सत्य शास्त्रों का श्रोता (वां) आप के प्रति (मन्मानि) मननीय ज्ञानों का (इयर्त्ति) उपदेश करे । *

प्रोरोर्मित्रावरुणा पृथिव्याः प्र दिव ऋष्वाद् बृहतः सुदानू ।
स्पशो दधाथे ओषधीषु विक्ष्वृधग्यतो अनिमिषं रक्षमाणा ॥३॥

भा०—हे ( मित्रावरुणौ ) 'मित्र', प्रजा के मृत्यु आदि कष्टों से रक्षक और 'वरुण' दुखों के दूर कर्ता दोनों वर्गो ! हे ( सुदानू ) उत्तम ज्ञान दाता आप दोनों ( उरोः पृथिव्याः ) विशाल पृथिवी और ( बृहतः ) बड़े भारी ( ऋष्वात् ) महान् ( दिवः ) प्रकाशयुक्त सूर्य से ( स्पशः ) ग्रहण-योग्य पदार्थों को (प्र प्र दधाथे) प्राप्त करो । ( ओषधीषु ) ओषधियों और ( विक्षु ) प्रजाओं में ( अनिमिषं ) विना प्रमाद के, ( ऋधक् ) सत्य के बल से (रक्षमाणा) प्रजा रक्षण करते हुए भी ( यतः ) यत्नशील ( स्पशः प्र दधाथे) गुप्तचरों और अध्यक्षों को नियुक्त करो ।

शंसा मित्रस्य वरुणस्य धाम शुष्मो रोदसी बद्बधे महित्वा ।
अयन्मासा अयज्वनामवीराः प्र यज्ञमन्मा वृजनं तिराते ॥ ४ ॥

भा०—हे मनुष्यो ! ( मित्रस्य ) शान्तिदायक और ( वरुणस्य ) दुःखों के वारणकर्ता जन के ( धाम ) तेज और स्थान की ( शंस )

---

* अत्रयावन्महर्षिदयानन्दभाष्यमुपलभ्यते ।

प्रशंसा करो। जिसके ( महित्वा ) सामर्थ्य से (शुष्मः) बलवान् पुरुष, या जिसका महान् सामर्थ्य ( रोदसी बद्धधे ) आकाश-पृथिवीवत् दुष्टों को रुलाने वाली सेना और राष्ट्र-सभा दोनों को व्यवस्थित करता है। ( अयज्वनाम् ) यज्ञ आदि से रहित लोगों के ( मासाः ) महीनों पर महीने (अवीराः) वीर पुत्रादि रहित, वा विना ज्ञान-प्राप्ति के (अयन्) व्यतीत होते हैं और ( यज्ञमन्मा ) पूज्य प्रभु को मनन, आचार्य और राजादि के मान्य सत्संगादि से ज्ञान प्राप्त करने वाला जन (वृजनं) अपने ज्ञान और बल को (प्र तिराते) बढ़ाने में समर्थ होता है।

अमूरा विश्वा वृषणाविमा वां न यासु चित्रं ददृशे न यक्षम्।
द्रुहः सचन्ते अनृता जनानां न वां निण्यान्यचिते अभूवन् ॥५॥

भा०—हे (अमूरा ) अमूढ़, मोह में न पड़ने वालो ! हे (विश्वा) विद्याओं में प्रवेश करने हारो ! हे ( वृषणौ ) सुख-वर्षक मेघ-सूर्यवत् उपकारी स्त्री-पुरुषो ! (इमाः) ये (वां) आप की ऐसी उत्तम वाणियां हैं (यासु) जिनमें ( चित्रं ) अद्भुत और ( यक्षम् ) स्तुति योग्य (न न ददृशे) कुछ नहीं दिखाई देता ऐसा नहीं, प्रत्युत सर्वत्र अद्भुत और स्तुत्य पदार्थ विद्यमान हैं। (जनानां) मनुष्यों के मध्य (द्रुहः) द्रोही पुरुष ही (अनृता) असत्य बातों को ( सचन्ते ) सेवन करते हैं। वस्तुत (वां) आप लोगों के ( निण्यानि ) छुपे मर्म ( अचिते न अभूवन् ) अज्ञानी पुरुष को नहीं प्रकट होते।

समु वां यज्ञं महयं नमोभिर्हुवे वां मित्रावरुणा सबाधः।
प्र वां मन्मान्यृचसे नवानि कृतानि ब्रह्म जुजुषन्निमानि ॥ ६ ॥

भा०—हे (मित्रावरुणा) सर्वस्नेही वरणीय स्त्री-पुरुषो ! (स बाधः) अज्ञानादि बाधा वा पीड़ा से युक्त होकर ( वां यज्ञं ) आप के सत्संग की मैं ( नमोभिः ) विनम्र वचनों से ( महयम् ) स्तुति करता हूँ और ( वां हुवे ) आप दोनों की स्तुति करता हूँ। ( वाम् ) आप लोगों के

(नवानि) नये से नये (कृतानि) सम्पादित किये (इमानि ब्रह्म) ये नाना अन्नादि, धन और उपदिष्ट (मन्मानि) मननीय ज्ञानादि को लोग (ऋचसे) सेवन के लिये (जुजुषन्) प्राप्त करें।

इयं देव पुरोहितिर्युवभ्यां यज्ञेषु मित्रावरुणावकारि।
विश्वानि दुर्गा पिपृतं तिरो नो यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥७॥३

भा०—व्याख्या देखो सू० ६० । मं० १२ ॥ इति तृतीयो वर्गः ॥

[ ६२ ]

वसिष्ठ ऋषिः ॥ १–३ सूर्यः । ३–६ मित्रावरुणौ देवते ॥ छन्दः—१, २, ६ विराट्त्रिष्टुप् । ३, ४, ५ निचृत्त्रिष्टुप् ॥ षड्चं सूक्तम् ॥

उत्सूर्यो बृहदर्चींष्यश्रेत्पुरु विश्वा जनिम मानुषाणाम्।
समो दिवो ददृशे रोचमानः क्रत्वा कृतः सुकृतः कर्तृभिर्भूत् ॥१॥

भा०—( बृहत् सूर्यः पुरु अर्चींषि उत् अश्रेत् ) महान् सूर्य जैसे बहुत तेजों को अपने में धारण करता है वैसे ही ( सूर्यः ) तेजस्वी पुरुष ( बृहत् ) महान् होकर ( मानुषाणाम् ) मनुष्यों के ( विश्वा जनिम ) समस्त संघों को ( उत् अश्रेत् ) अपने पर धारण करे, और ( पुरु अर्चींषि ) बहुत सत्कारों को भी ( उत् अश्रेत् ) प्राप्त करे। वह सूर्यवत् (रोचमानः) तेजस्वी एवं सबको प्रिय लगता हुआ (दिवा) व्यवहार आदि से ( समः ) सबके प्रति समान ( ददृशे ) देखे। वह (क्रत्वा) बुद्धि से (कृतः) सम्पन्न होकर ( कर्तृभिः ) कार्यकर्त्ताओं द्वारा (सु-कृतः) उत्तम कार्यों में समर्थ ( भूत् ) हो।

स सूर्य प्रति पुरो न उद्गा एभिः स्तोमेभिरेतशेभिरेवैः।
प्र नो मित्राय वरुणाय वोचोऽनागसो अर्यम्णे अग्नये च ॥ २ ॥

भा०—हे (सूर्य) तेजस्विन्! जैसे, (एतशेभिः एवैः स्तोमेभिः पुरः प्रति उद्गच्छति) सूर्य शुक्ल किरण समूहों से पूर्व दिशा में प्राप्त दिन

उदय होता है वैसे ही राजन्! विद्वान्! तू भी ( एतशेभिः ) अश्वों से ( एभिः स्तोमैः ) इन स्तुत्य जन-संघों सहित वा ( एतशेभिः एवैः स्तोमेभिः ) ज्ञानदायक, स्तुत्य मन्त्रसमूहों सहित ( प्रति ) प्रतिदिन (नः पुरः) हमारे समक्ष ( उद् गाः ) उदय हो। और (नः) हमारे में से (मित्राय) स्नेहवान् ( वरुणाय) दुःखों के वारक, (अर्यम्णे) न्यायकारी, और (अग्नये) अग्रणी नेता जन के हित (नः) हम ( अनागसः ) निरपराध जनों को (प्र वोचः) उपदेश कर।

वि नः सहस्रं शुरुधो रदन्त्वृतावानो वरुणो मित्रो अग्निः।
यच्छन्तु चन्द्रा उपमं नो अर्कमा नः कामं पूपुरन्तु स्तवानाः ॥३॥

भा०— (वरुणः) श्रेष्ठ जन, ( मित्रः ) स्नेहवान् पुरुष, ( अग्निः ) ज्ञानप्रकाशक विद्वान् ये सब ( ऋतावानः ) सत्य, ज्ञान और ऐश्वर्य-धारक ( सहस्रं शुरुधः ) हजारों शोक दुःखादि के रोकने वाली सुख-सम्पदाओं को ( नः ) हमें ( वि रदन्तु ) विशेषतया प्रदान करें। वे (चन्द्राः) आह्लादकारी जन (नः) हमें ( उपमं ) उत्तम (अर्कं) ज्ञान और अन्न (यच्छन्तु) प्रदान करें। वे ( स्तवानाः ) उपदेश करते हुए, (नः कामं) हमारी अभिलाषा ( पूपुरन्तु) पूर्ण करें।

द्यावाभूमी अदिते त्रासीथां नो ये वां जज्ञुः सुजनिमान ऋष्वे।
मा हेळे भूम वरुणस्य वायोर्मा मित्रस्य प्रियतमस्य नृणाम् ॥४॥

भा०—हे ( द्यावाभूमी ) आकाश और पृथिवी के समान ज्ञान-प्रकाश और आश्रयदाता ( अदिते ) माता-पिता जनो! आप दोनों (नः त्रासीथाम्) हमारी रक्षा करो। हे ( ऋष्वे ) गुणों में महान् आप दोनों (ये) जो ( सु-जनिमानः ) उत्तम जन्म प्राप्त होकर (वां) तुम दोनों को ( जज्ञुः ) पूज्य जानते हैं वे आप दोनों हमारी रक्षा करें। हम लोग ( वरुणस्य हेडे मा भूम ) श्रेष्ठ पुरुष के क्रोध या अनादर के पात्र न हों। ( नृणाम् ) साधारण मनुष्यों, ( प्रियतमस्य मित्रस्य ) प्रियतम

मित्र और ( वायोः ) वायु के समान उपकारक पुरुष के भी (हेडे मा भूम) क्रोध या अनादर में न रहें।

प्र बाहवा सिसृतं जीवसे न आ नो गव्यूतिमुक्षतं घृतेन।
आ नो जने श्रवयतं युवाना श्रुतं मे मित्रावरुणा हवेमा ॥५॥

भा०—हे ( मित्रावरुणा ) सूर्य वा जल के समान उपकारक स्त्री-पुरुषो ! आप लोग ( बाहवा ) दो बाहुओं के समान ( नः जीवसे ) हमारे जीवन-सुख के लिये ( प्र सिसृतम् ) आगे बढ़ो ( नः गव्यूतिम् ) हमारे मार्ग को (घृतेन) जल से ( आ उक्षतम् ) सींचो। ( युवाना ) आप दोनों युवक (नः) हमें (जने) मनुष्यों ( आ श्रवयतम् ) प्रसिद्ध करो। (मे इमा हवा) मेरे ये वचन (श्रुतं) सुनो।

नू मित्रो वरुणो अर्यमा नस्त्मने तोकाय वरिवो दधन्तु।
सुगा नो विश्वा सुपथानि सन्तु यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ६।४

भा०—(नु) अवश्य, शीघ्र ही ( मित्रः ) स्नेहवान् और सर्वमित्र विद्वान् ( वरुणः ) श्रेष्ठ पुरुष और ( अर्यमा ) न्यायकारी पुरुष (नः) हमारे (त्मने) अपने लिये (नः तोकाय) हमारे पुत्र के लिये भी ( वरिवः ) उत्तम धन (दधन्तु) दें जिससे ( नः ) हमारे ( विश्वा) सब कार्य (सुगा) सुगम और (सु-पथानि) उत्तम मार्ग युक्त ( सन्तु ) हों। हे विद्वान् जनो ! ( यूयं नः सदा स्वस्तिभिः पात ) आप हमारी सदा कल्याण-साधनों से रक्षा करें। इति चतुर्थो वर्गः ॥

## [ ६३ ]

वसिष्ठ ऋषिः ॥ १—५ सूर्यः। ५, ६ मित्रावरुणौ देवते ॥ छन्दः—१, ६ विराट् त्रिष्टुप्। २, ३, ४, ५ निचृत्त्रिष्टुप् ॥ षडृचं सूक्तम् ॥

उद्वेति सुभगो विश्वचक्षाः साधारणः सूर्यो मानुषाणाम्।
चक्षुर्मित्रस्य वरुणस्य देवश्चर्मेव यः समविव्यक्तमांसि ॥ १ ॥

भा०—जैसे (सूर्यः) सूर्य (देवः) प्रकाशयुक्त होकर (तमांसि चर्म

इव) अन्धकारों को चर्म के समान ( सम् अविव्यक् ) एक साथ छिन्न-भिन्न करता है और ( मानुषाणां साधारणः ) मनुष्यों के प्रति एक समान प्रकाशित होकर ( विश्व-चक्षाः उद् एति उ ) सबको दिखाता हुआ उदित होता है और ( मित्रस्य वरुणस्य चक्षुः ) मित्र, दिन और वरुण, रात्रि दोनों का प्रकाशक होता है वैसे ही ( सु-भगः ) उत्तम ऐश्वर्यवान् ( सूर्यः ) सूर्य-समान तेजस्वी, ( मानुषाणां साधारणः ) मनुष्यों के प्रति एक समान और ( विश्व-चक्षाः ) सबका मार्गदर्शी विद्वान् वा राजा भी ( मित्रस्य ) अपने स्नेही और ( वरुणस्य ) श्रेष्ठ पुरुष का भी ( चक्षुः ) नेत्र के समान मार्गदर्शक हो। वह ( देवः ) विद्वान् (तमांसि) अज्ञान अन्धकारों को ( चर्म इव सम् अविव्यक् ) चर्म के समान एक साथ छिन्न भिन्न करे।

उद्वेति प्रसवीता जनानां महान् केतुरर्णवः सूर्यस्य।
समानं चक्रं पर्याविवृत्सन्यदेतशो वहति धूर्षु युक्तः ॥ २ ॥

भा०—जैसे ( एतशः ) वेगवान् अश्व वा यन्त्र ( धूर्षु युक्तः ) यन्त्रों के धुराओं में जुड़ा हुआ ( समानं चक्रम् ) सब यन्त्राङ्गों में समान रूप से गतिदाता चक्र को ( परि आववृत्सन् ) घुमाता है और जैसे (एतशः) तेजोयुक्त सूर्य (धूर्षुयुक्तः सन्) नाना ग्रहों के धारक केन्द्र में स्थित होकर (समानं चक्रं परि आ ववृत्सन्) ग्रह-चक्र को समान नीति से अपने गिर्द घुमाता है और जैसे ( जनानां महान् केतुः ) सब जन्तुओं का ज्ञापक, (सूर्यस्य=सूर्यः स्यः) वह सूर्य ( अर्णवः ) जल का दाता है (जनानां प्रसवीता) सबका प्रेरक होकर (उद् एति उ) नियम से उदय होता है वैसे ही ( एतशः ) ज्ञानी पुरुष भी ( धूर्षु युक्तः ) कार्य-भारों के धारण पदों पर नियुक्त होकर (वहति) कार्य-भार को उठावे और ( समानं चक्रं ) एक समान राजचक्र को भी (परि आ ववृत्सन्) यथार्थ रीति से चलावे। ( स्य सूर्य ) वह सूर्य के समान

वा (अर्णवः) समुद्र के समान तेजस्वी, गम्भीर और (जनानां) मनुष्यों के बीच में ( केतुः) ध्वजातुल्य ऊंचा, ( महान् ) गुणों में बड़ा और (केतुः) स्वयं ज्ञानी वह ( प्रसवीता ) उत्तम मार्ग में चलाने हारा पुरुष (उत् एति उ) उत्तम पद को प्राप्त हो । वैसे ही प्रभु स्वप्रकाशक होने से 'एतश', सर्वप्रकाशक होने से 'सूर्य' है, वह समस्त ब्रह्माण्ड-काल-चक्र को चलाता, सबका उत्पादक, ज्ञानवान्, महान् है । ( सूर्यस्य ) सूर्यः । विभक्तिव्यत्यय इति सायणः । सूर्यः स्यः इति वा पदच्छेदः । विभक्तेर्लुक् ।

वि॒भ्राज॑मान उ॒षसा॑मु॒पस्था॑द्रे॒भैरुदे॑त्यनु॒मद्य॑मानः ।
ए॒ष मे॑ दे॒वः स॑वि॒ता च॑च्छन्द॒ यः स॑मा॒नं न प्र॑मि॒नाति॒ धाम॑ ॥३॥

भा०—जैसे (देवः सविता) प्रकाशमान् सूर्य, (उषसाम् उपस्थात्) उषाओं में से (विभ्राजमानः) विशेष चमकता हुआ, (रेभैः) स्तुतिकर्त्ता जीवों से ( अनुमद्यमानः ) स्तुत होकर ( उदेति ) उदय होता है वह ( समानं धाम न प्रमिनाति प्रको प्राप्त तेज को नष्ट नहीं करता है, वैसे ही (यः) जो महापुरुष, ( समानं धाम ) अपने एक समान, अनुरूप तेज, नाम, स्थान पद को ( न प्र-मिनाति ) नष्ट नहीं करता तो भी ( उषसाम् ) प्रभात-वेलाओं के समान उत्तम अनुराग-युक्त प्रजाओं ( रेभैः ) विद्वानों द्वारा ( अनु-मद्यमानः ) स्तुति एवं उपदेश किया जाकर ( उद् एति ) विद्या-प्रकाश तथा बल-दीप्ति से उदय को प्राप्त होता, उन्नत पद प्राप्त करता है, (एषः) वह (मे) मेरा ( देवः ) ज्ञानदाता पुरुष वा ऐश्वर्यप्रद राजा ( सविता ) उत्पादक पितावत् (चच्छन्द) गृहवत् शरण दे ।

दि॒वो रु॒क्म उ॑रु॒चक्षा॒ उदे॑ति दू॒रेअ॑र्थस्त॒रणि॒र्भ्राज॑मानः ।
नू॒नं जनाः॒ सूर्ये॑ण॒ प्रसू॑ता॒ अय॒न्नर्था॑नि कृ॒णव॒न्नपां॑सि ॥ ४ ॥

भा०—सूर्य जैसे ( दिवः रुक्म ) आकाश में सुवर्ण-आभरण तुल्य

देदीप्यमान ( उरु-चक्षाः ) विशाल आकाश और लोकों का प्रकाशक ( तरणिः ) आकाश पार करने वाला, ( भ्राजमानः ) चमकता हुआ ( दूरे-अर्थः ) दूर २ तक स्वयं प्रकाश फैलाता हुआ ( उदेति ) उदय होता है और (जनाः) मनुष्य, जन्तुगण ( सूर्येण प्रसूताः ) सूर्य द्वारा प्रेरित होकर ( अर्थानि अयन् ) पदार्थ प्राप्त करते और ( अपांसि कृणवन्) कर्म करते हैं। वैसे ही (तरणिः) नौका-तुल्य जीवों को दुःखों से पार करने वाला, ( भ्राजमानः ) तेजस्वी, ( दूरे-अर्थः ) दूर २ तक जाने वाला, दूर से भी धन प्राप्त करने वाला, ( उरु-चक्षाः ) बहुदर्शी पुरुष (दिवः रुक्म) कामनावान् प्रजा के बीच सुशोभित, उनको प्रिय होता है और (जनाः) सब जन, ऐसे ( सूर्येण ) सूर्यवत् ज्ञान और तेज से युक्त पुरुष से ( प्रसूताः ) प्रेरित और शिक्षित होकर ( अर्थानि प्रयन्) अपने प्राप्य पदार्थों को प्राप्त हों और ( अपांसि कृण्वन् ) नाना कर्म करें।

यत्रा॑ च॒क्रुर॒मृता॑ गा॒तुम॑स्मै श्ये॒नो न दीय॒न्नन्वे॑ति॒ पाथः॑ ।
प्रति॑ वां॒ सूर॒ उदि॑ते विधेम॒ नमो॑भिर्मित्रावरु॒णोत ह॒व्यैः ॥ ५ ॥

भा०—पूर्व आधी ऋचा का सूर्य देवता है। ( दीयन् श्येनः न ) वेग से गति करता हुआ बाज पक्षी जैसे ( पाथः अन्वेति ) आकाश मार्ग में शिकार के पीछे जाता है वैसे ही ( श्येनः ) प्रशस्त मार्ग से जाने वाला विद्वान् पुरुष ( दीयन् ) सन्मार्ग पर चलता हुआ उस (पाथः) सन्मार्ग का (अनु एति) अनुगमन करे, ( यत्र ) जिससे जाते हुए ( अमृताः ) अमर आत्मा, दीर्घायु जन ( अस्मै ) इसको ( गातुं चक्रुः ) ज्ञान का उपदेश करते हैं।

उत्तरार्ध ऋचा के देवता मित्र और वरुण हैं। हे ( मित्रावरुणा ) श्रेष्ठ गुरुजनो ! (सूरे उदिते) सूर्य के उदय होने पर (हव्यैः नमोभिः) स्वीकार-योग्य अन्नों और विनय-वचनों से ( वां ) आप दोनों की (प्रति विधेम) प्रति दिन सेवा करें।

नू मित्रा वरुणो अर्यमा नस्त्मने तोकाय वरिवो दधन्तु ।
सुगा नो विश्वा सुपथानि सन्तु यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥६॥५

भा०—व्याख्या देखो सू० ६२। मं० ६ ॥ इति पञ्चमो वर्गः ॥

[ ६४ ]

वसिष्ठ ऋषिः ॥ मित्रावरुणौ देवते ॥ छन्दः—१, २, ३, ४ त्रिष्टुप्
५ विराट् त्रिष्टुप् ॥ पञ्चर्चं सूक्तम् ॥

दिवि क्षयन्ता रजसः पृथिव्यां प्र वां घृतस्य निर्णिजो ददीरन् ।
हव्यं नो मित्रो अर्यमा सुजातो राजा सुक्षत्रो वरुणो जुषन्त ॥१॥

भा०—( अर्यमा ) सूर्य जैसे ( दिवि रजसः पृथिव्यां क्षयन्ता ) आकाश, अन्तरिक्ष और पृथिवी में रहते हुए मेघों और सूर्य की किरण ( घृतस्य निर्णिजः ) जल और तेज के नाना शुद्ध रूपों को ( प्र ददीरन् ) अच्छी प्रकार से देते हैं, वैसे ही ( दिवि ) ज्ञान और व्यवहार में विद्यमान ( रजसः ) प्रजाजनों और ( पृथिव्यां क्षयन्ता ) ऐश्वर्यवान् पृथ्वीवासी ( मित्रावरुणा ) स्नेही एवं श्रेष्ठ जनो ! ( वां ) आप लोगों को ( निः-निजः रजसः ) शुद्ध पवित्र आत्मा वाले उत्तम जन ( घृतस्य प्र ददीरन् ) ज्ञानप्रकाश दें। ( मित्रः ) स्नेहवान् ( अर्यमा ) शत्रुओं का नियन्ता, ( सु-जातः ) उत्तम पद पर प्रसिद्ध, ( राजा ) देदीप्यमान, ( सु-क्षत्रः वरुणः ) उत्तम बल का स्वामी, स्वयं वरणीय राजा ये सब (नः हव्यं) हमारा दिया पदार्थ ( जुषन्त ) सेवन करें।

राजाना मह ऋतस्य गोपा सिन्धुपती क्षत्रिया यातमर्वाक् ।
इळां नो मित्रावरुणोत वृष्टिमव दिव इन्वतं जीरदानू ॥ २ ॥

भा०—हे (राजाना) राजा-रानी, वा राजा-सेनापति तुल्य प्रजाओं में प्रकाशित ( महः ऋतस्य गोपा ) बड़े धनैश्वर्य और ज्ञान के रक्षक,

( सिन्धु-पती ) वेगवान् अश्वों, समुद्रवत् विशाल प्रजाजनों, सैन्यों तथा प्राणों के पालक, ( क्षत्रिया ) बलशाली होकर तुम दोनों (अर्वाक् यातम्) आगे बढ़ो। हे ( जीर-दानू ) मेघ और वायु तुल्य संसार को वेग, जीवन और प्राण देने वाले! ( मित्रावरुणा ) स्नेहयुक्त और वरणीय श्रेष्ठ जनो! जैसे वायु और मेघ, वा विद्युत् और सूर्य दोनों ( दिवः वृष्टिम् इन्वतः ) आकाश से वृष्टि लाते हैं और ( दिवः इडाम् इन्वतम् ) भूमि से अन्न को उत्पन्न करते हैं वैसे ही आप दोनों (दिवः) व्यापार आदि से ( वृष्टिम् अव इन्वतम् ) समृद्धि की वृष्टि प्राप्त कराओ ( उत ) और ( नः ) हमें ( इडां अव इन्वतम् ) उत्तम वाणी और अन्न-सम्पदा प्राप्त कराओ।

मित्रस्तन्नो वरु॑णो दे॒वो अ॒र्यः प्र साधि॑ष्ठेभिः प॒थिभि॑र्नयन्तु।
ब्रव॒द्यथा॑ न॒ आ॒ दु॒रिः सु॒दास॑ इ॒षा म॑देम स॒ह दे॒वगो॑पाः ॥ ३ ॥

भा०—( मित्रः ) स्नेहवान् ( वरुणः ) वरणीय (देवः) दानशील (अर्यः) स्वामी, (नः) हमें ( तत् ) वे सब जन (साधिष्ठेभिः पथिभिः) अति उत्तम मार्गों से ( प्र यन्तु ) अच्छी प्रकार ले जावें। ( आत् ) अनन्तर (यथा) यथोचित रीति से (नः) हममें से ( सु-दासे ) उत्तम दानशील के हितार्थ ( अरिः ) स्वामी राजा ( नः ब्रवत् ) हमें उपदेश करे। हम सब (देव-गोपाः) विद्वानों से सुरक्षित होकर (इषा मदेम ) अन्न से तृप्त-प्रसन्न हों।

यो वां॒ गर्तं॒ मन॑सा तक्ष॑दे॒तमू॒र्ध्वां धी॒तिं कृ॒णव॑द्धा॒रय॑च्च।
उ॒क्षेथां॑ मित्रावरु॒णा घृ॒तेन॒ ता रा॑जाना सुक्षि॒तीस्त॑र्पयेथाम् ॥४॥

भा०—( मित्रावरुणा राजाना घृतेन उक्षेथां ) मित्र, वरुण, वा विद्युत् और सूर्य दोनों जैसे दीप्त होकर जल और तेज का वर्षण करते और ( सु-क्षितीः तर्पयेथाम् ) उत्तम भूमियों को तृप्त करते हैं वैसे हे ( मित्रावरुणा ) स्नेहवान् और दुःखवारक ( राजाना ) राजा जनो!

भा०—(रथे हरी) रथ में दो अश्वों के तुल्य (हिरण्यये) ऐश्वर्य युक्त (रथे) राष्ट्र में (मयूरशेप्या) मयूर के तुल्य शिर पर आदर सूचक कलगी धारण करने वाले, (हरी) उत्तम दो नेता पुरुष (शिति-पृष्ठा) शुद्ध रूप वाले, निर्दोष होकर (त्वा) तुझको (मध्वः) मधुर (अन्धसः) अन्न के तुल्य (विचक्षणस्य) विविध प्रकार से धारण करने योग्य राष्ट्र में स्वामी के कार्य के (पीतये) पालन के लिये (वहताम्) अपने ऊपर धारण करें। इति चतुर्दशो वर्गः ॥

पिबा त्वश्स्य गिर्वणः सुतस्य पूर्वपा इव ।
परिष्कृतस्य रसिनं इयमासुतिश्चारुर्मदाय पत्यते ॥ २६ ॥

भा०—हे (गिर्वणः) वाणियों के दाता आचार्य ! हे वाणियों से स्तुत्य ! राजन् ! तू (पूर्व-पा-इव) पूर्व काल के अनुभवी पालक के तुल्य, (अस्य सुतस्य) इस शिष्य वा प्रजाजन को पुत्र के तुल्य (पिब) पालन कर। (परिष्कृतस्य) अच्छी प्रकार बनाये (रसिनः) रसयुक्त अन्न का (आसुतिः) पदार्थ जैसे हर्षजनक होता है वैसे ही (परिष्कृतस्य) सजे-सजाये, विद्यादि गुणों से अलंकृत (रसिनः) बलवान् पुरुष की (इयम्) यह (आ-सुतिः) अभिषेक क्रिया भी, (चारुः) सबको अच्छी लगने वाली होकर (मदाय) सब के आनन्द के लिये (पत्यते) पालकवत् उसको सब का स्वामी बना देती है।

य एको अस्ति दंसना महाँ उग्रो अभि व्रतैः ।
गम॒त्स शिप्री न स योषदा गमद्धवं न परि वर्जति ॥ २७ ॥

भा०—(यः) जो (एकः) अकेला ही (दंसना) कर्म-सामर्थ्य से (महान् अस्ति) महान् है और जो (व्रतैः महान्) कर्त्तव्य-पालनों द्वारा (उग्रः) उग्र है (सः) वह (शिप्री) उत्तम मुख नासिका वाला, सुमुख पुरुष (अभिगमत्) हमें प्राप्त हो। (न सः योषत्) वह हम से पृथक्

न हो। वह ( हवं गमत् ) स्तुति को प्राप्त हो। वह (न परि वर्जति) हमारा त्याग न करे।

त्वं पुरं चरिष्णवं वधैः शुष्णस्य सं पिणक्।
त्वं भा अनु चरो अध द्विता यदिन्द्र हव्यो भुवः ॥ २८ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! राजन्! (शुष्णस्य) प्रजाशोषक दुष्ट पुरुष के (चरिष्णवं) अस्थिर या प्रजा के ऐश्वर्य के भोक्ता (पुरं) नगर-वत् अड्डे, या छावनी को (वधैः संपिणक्) दण्डों और शस्त्रों से पीस डाल और (अध यत्) जब तू ( हव्यः भुवः ) स्तुतियों को प्राप्त करे तो (अध द्विता अनु चरः) अनन्तर दोनों प्रकार के तेजों को प्राप्त कर, अर्थात् शत्रुदमन और प्रजापालन दोनों कीर्त्ति तुझे प्राप्त हों।

मम त्वा सूर उदिते मम मध्यन्दिने दिवः।
मम प्रपित्वे अपिशर्वरे वसवा स्तोमासो अवृत्सत ॥ २९ ॥

भा०—हे (वसो) सबको बसाने वाले राजन्! प्रभो! (सूरे उदिते) सूर्योदय काल में, (दिवः मध्यन्दिने) दिन के, मध्याह्न में और (प्रपित्वे) समाप्ति काल में और (अपिशर्वरे) रात्रि के तमोमय काल में (मम) मेरे (स्तोमासः) स्तुति-वचन (त्वा अवृत्सत) तुझे लक्ष्य करके निकलें।

स्तुहि स्तुहीदेते घा ते मंहिष्ठासो मघोनाम्।
निन्दिताश्वः प्रपथी परमज्या मघस्य मेध्यातिथे ॥३०॥१५॥

भा०—(घ) निश्चय से हे (मेध्यातिथे) सत्संग-योग्य, पूज्य अतिथे! विद्वान्! ( मघोनां ) ज्ञानादि के धनी गुरुजनों की (स्तुहि स्तुहि इत्) तू बार २ स्तुति कर, क्योंकि (ते) वे पूज्य जन (मघस्य) धन, ज्ञानादि के (मंहिष्ठासः) उत्तम दाता हैं और (निन्दिताश्वः) दुष्टे-न्द्रिय, अजितेन्द्रिय पुरुष (प्रपथी) सन्मार्ग को उलांघने वाला और

(परमज्या) श्रेष्ठ पुरुषों के मान, आयु की हानि करने वाला होता है।
इति पञ्चदशो वर्गः ॥

आ यदश्वान्वनन्वतः श्रद्धयाहं रथे रुहम्।
उत वामस्य वसुनश्चिकेतति यो अस्ति याद्वः पशुः ॥ ३१ ॥

भा०—(यत्) जब मैं उत्तम सारथी या रथारोही के तुल्य (वनन्वतः) विषयों के भोक्ता (अश्वान्) इन्द्रियरूप 'अश्वों' को (आ) सब ओर से रोक लेता हूँ तब मैं (श्रद्धया) सत्य धारण के बल से (रथे) इस देह रूप रथ पर भी (रुहम्) चढ़ सकता हूँ। (याद्वः पशुः) मनुष्यों के हितकारी पशु के समान (यः) जो मनुष्य (याद्वः) यत्नवान् मनुष्यों के बीच कुशल, (पशुः) सम्यक्-दर्शी है वही (वामस्य) सुन्दर (वसुनः) परमैश्वर्य का (चिकेतति) ज्ञाता है।

य ऋज्रा मह्यं मामहे सह त्वचा हिरण्यया।
एष विश्वान्यभ्यस्तु सौभगासङ्गस्य स्वनद्रथः ॥ ३२ ॥

भा०—(यः) जो आत्मा (हिरण्यया त्वचा) सुवर्ण की बनी सुनहरी पोशाक के तुल्य उज्ज्वल ज्योतिर्मय रूप से (मह्यं) मुझे (ऋज्रा) सरल व्यवहार, ज्ञान और ऐश्वर्य (मामहे) देता है (एषः) वह (आसङ्गस्य) सङ्ग-रहित आत्मा वा सबको सत्कार्यों में लगाने हारे का (स्वनत्-रथः) श्रेष्ठ प्राण-धारक रथ, देह (विश्वानि सौभगानि) समस्त सुखैश्वर्यों को (अभि-अस्तु) साक्षात् करे।

अध प्लायोगिरति दासदन्यानासङ्गो अग्ने दशभिः सहस्रैः।
अधोक्षणो दश मह्यं रुशन्तो नळा इव सरसो निरतिष्ठन् ॥ ३३ ॥

भा०—(अध) और जैसे (दशभिः सहस्रैः अन्यान् अतिदासत्) विजयी दसों हजारों भटों से शत्रुओं को पराजय कर नष्ट कर देता है, वैसे ही (प्लायोगिः = प्रायोगिः) प्रयोग कुशल वा प्रयस् = उद्यम से,

ज्ञानपूर्वक जाने हारा ( आसङ्गः ) उत्तम सत्संगी, वा असंग पुरुष (दशभिः) दश (सहस्रैः) बलवान् इन्द्रियों के साथ ( अति दासत् ) सबको अपने वश कर लेता है। हे (अग्ने) प्रकाशक प्रभो ! (अध) तब (दश उक्षणः) दसों देह के उठाने वाले प्राण-गण (मह्यं) मेरी सहायता के लिये (सरसः नडाः इव) तालाब के तट पर खड़े नड़ों के तुल्य (नडाः = नराः) वीर पुरुषों के समान ही (निर् अतिष्ठन्) निकल खड़े होते हैं।

अन्व॑स्य स्थूरं द॑दृशे पुरस्ता॑दन॒स्थ ऊ॒रुर॑व॒रम्ब॑माणः ।
शश्व॑ती॒ नार्य॑भि॒चक्ष्या॑ह॒ सुभ॑द्रमर्य॒ भोज॑नं बिभर्षि ॥३४॥१६॥

भा०—(अस्य) इस आत्मा का (स्थूरम्) स्थूल देह (अनु) इसके अनुरूप ही (पुरस्तात्) आगे (ददृशे) दीखता है। वह स्वयं (अनस्थः) अस्थि आदि से रहित, (ऊरुः) जंघों के समान शरीर का आश्रय होकर भी ( अवरम्बमाणः ) देह का आश्रय ले रहा है। (शश्वती) सदातनी (नारी) आत्मा की सहयोगिनी बुद्धि (अभिचक्ष्य) आत्मा का साक्षात् करके (आह) कहती है—हे (अर्य) स्वामिन् ! तू ही (सु-भद्रम्) उत्तम सुखदायी (भोजनं) भोग-साधन देह को (बिभर्षि) धारण करता है। इति षोडशो वर्गः ॥

[ २ ]

मेध्यातिथि काण्वः प्रियमेधश्चांगिरसः । ४१, ४२ मेधातिथिर्ऋषिः ॥ देवताः—१—४० इन्द्रः । ४१, ४२ विभिन्दोर्दानस्तुतिः ॥ छन्दः— १—३, ५, ६, ९, ११, १२, १४, १६,—१८, २२, २७, २९, ३१, ३३, ३५, ३७, ३८, ३९ आर्षी गायत्री । ४, १३, १५, १९—२१, २३, २४, २५, २६, ३०, ३२, ३६, ४२ आर्षी निचृद्गायत्री । ७, ८, १०; ३४, ४० आर्षी विराड् गायत्री । ४१ पाद निचृद् गायत्री । २८ आर्ची स्वराडनुष्टुप् ॥ चत्वारिंशदृचं सूक्तम् ॥

इदं वसो सुतमन्धः पिबा सुपूर्णमुदरम् ।
अनाभयिन्ररिमा ते ॥ १ ॥

भा०—हे (वसो) प्रजा को बसाने वाले राजन्! वा प्रत्येक में बसने वाले आत्मन्! तू (अन्धः) अन्न के तुल्य (सु-पूर्णम्-उदरम्) अच्छी प्रकार पेट भर कर (सुतम् पिब) जलवत् उत्पन्न ऐश्वर्य का भोग कर। हे (वसो) गृहस्थ पिता तू (सुतम्) पुत्र को (सुपूर्णम् उदरम् अन्धः पिब) पेट भर कर अन्न खिलाकर पाल। हे (अनाभयिन्) अभय! (ते) तुझे हम ऐश्वर्य (ररिम) दें।

नृभिर्धूतः सुतो अश्नैरव्यो वारैः परिपूतः ।
अश्वो न निक्तो नदीषु ॥ २ ॥

भा०—जैसे (अश्नैः सुतः) प्रस्तरों द्वारा अभिषुत सोमरस (नृभिः धूतः) ऋत्विजों द्वारा हिला २ कर (अव्यः वारैः परिपूतः) भेड़ के बालों से छनता है वैसे ही (अश्नैः) शस्त्र बलों से (सुतः) अभिषिक्त राजा (नृभिः धूतः) नायक पुरुषों द्वारा शिक्षित और (अव्यः) रक्षा योग्य राष्ट्र के (वारैः) ऐश्वर्यों वा शत्रुवारक सैन्यों से (परिपूतः) परिगत राजा (नदीषु निक्तः अश्वः) नदियों में नहाये अश्व के तुल्य (नदीषु) समृद्ध प्रजाओं के बीच (निक्तः) अभिषिक्त हो।

तं ते यवं यथा गोभिः स्वादुमकर्म श्रीणन्तः ।
इन्द्र त्वास्मिन्त्सधमादे ॥ ३ ॥

भा०—(यथा) जैसे (यवं) जौ के भोजन को (गोभिः श्रीणन्तः) गाय के दूधों से मिलाते हुए (स्वादुम् अकर्म) स्वादु बना लेते हैं और जैसे (ते) तेरे (यवं) शत्रुनाशक सैन्य बल को (गोभिः) भूमियों से उत्पन्न अर्थों द्वारा (श्रीणन्तः) परिपक्व, दृढ़ करते हुए राष्ट्र को (स्वादुम्) सब से भोग करने योग्य (अकर्म) करें। वैसे ही हे (इन्द्र) सूर्यवत् तेजस्विन्! (अस्मिन् सधमादे) इस एक साथ हर्षित होने योग्य

अवसर में (त्वा) तुझको हम ( गोभिः श्रीणन्तः ) उत्तम वाणियों से संगत करते हुए (स्वादुम् = स्व-आदुम्) निज ऐश्वर्य-भोक्ता (अकर्म) बनाते हैं।

इन्द्र इत्सोमपा एक इन्द्रः सुतपा विश्वायुः।
अन्तर्देवान्मर्त्याँश्च ॥ ४ ॥

भा०—(एकः इन्द्रः इत्) अद्वितीय, ऐश्वर्यवान् इन्द्र ही (सोम-पाः) ओषधि वर्ग के पालक मेघ था सूर्य के समान ऐश्वर्य का पालक है। वही (एकः इन्द्रः) अद्वितीय, 'इन्द्र', ऐश्वर्यवान् राजा या प्रभु (सुत-पाः) उत्पन्न ऐश्वर्य का भोक्ता, (सु-तपाः) शत्रु को अच्छी प्रकार पीड़ित करने वाला, (विश्वायुः) समस्त प्रजा का जीवन-स्वरूप, सब को प्राप्त है। वही ( देवान् मर्त्यान् च अन्तः ) सब दिव्य पदार्थों, मरणधर्मा प्राणियों के भीतर रहकर उनका (सोम-पाः) शिष्यवत् और पुत्रवत् पालक है।

न यं शुक्रो न दुराशीर्न तृप्रा उरुव्यचसम्।
अपस्पृण्वते सुहार्दम् ॥५॥१७॥

भा०—(उरु-व्यचसं) महान् राष्ट्र में विशेष प्रसिद्ध (सु-हार्दम्) उत्तम हृदय वाले (यं) जिसको (न शुक्रः) न देह में बलवीर्यवत् तेजो-वर्धक बल और (न दुराशीः) न दुर्भावना और (न तृप्राः) न तृप्त, धनी जन ही (अप-स्पृण्वते) द्वेष कर सकते हैं। इति सप्तदशो वर्गः ॥

गोभिर्यदीमन्ये अस्मन्मृगं न व्रा मृगयन्ते।
अभित्सरन्ति धेनुभिः ॥ ६ ॥

भा०—(व्राः न मृगं) घेरने वाले जन जैसे मृग अर्थात् सिंह को (गोभिः मृगयन्ते) हांकों से ढूंढ़ते हैं वैसे ( यत् ) जिसको (अस्मत् अन्ये) हमसे दूसरे भी (गोभिः) स्तुति वाणियों से (मृगयन्ते) खोजते

हैं वे (धेनुभिः) वाणियों, स्तुतियों द्वारा ही (अभि त्सरन्ति) प्राप्त होते हैं।

त्रय इन्द्रस्य सोमाः सुतासः सन्तु देवस्य।
स्वे क्षये सुतपाव्नः ॥ ७ ॥

भा०—जैसे (सुतपाव्नः) यज्ञ में सोमपायी इन्द्र के लिये (सोमाः त्रय सुताः) सोम तीन वार सेवन किया जाता है वैसे (स्वे क्षये) अपने निवास-योग्य राष्ट्र में (सुतपाव्नः) गृह में सुतों के तुल्य राष्ट्र में प्रजा पालक, (इन्द्रस्य) शत्रुनाशक, (देवस्य) राजा के लिये (त्रयः सोमाः) तीनों ऐश्वर्य जन, धन, सनन बल, (सुतासः) अच्छी प्रकार तैयार (सन्तु) हों।

त्रयः कोशासः श्चोतन्ति तिस्रश्चम्वः सुपूर्णाः।
समाने अधि भार्मन् ॥ ८ ॥

भा०—(समाने) एक समान, (भार्मन् अधि) भरण-पोषण-योग्य राष्ट्र वा युद्ध के अध्यक्ष पद पर स्थित राजा के (त्रयः कोशासः) तीनों कोश और (तिस्रः) तीन प्रकार की (सु-पूर्णाः) खूब पूर्ण, (चम्वः) राष्ट्र की भोक्ता प्रजाएं वा सेनाएं (श्चोतन्ति) उसे ऐश्वर्य देती हैं। तीन कोश—जनकोश, राष्ट्र, धनकोश ख़जाना और मन्त्रकोश राजविद्वत्सभा वा सचिव परिषत् और तीन चमू, प्रजाएं, सेनाएं और शासक वर्ग। (२) भरणीय, पोष्य देह में तीन कोश विज्ञानमय, मनोमय, आनन्द-मय, तीन चमू, कर्मेन्द्रिय, ज्ञानेन्द्रिय, मन, सभी आनन्द, ज्ञान, कर्म और फल देती हैं।

शुचिरसि पुरुनिःष्ठाः क्षीरैर्मध्यत आशीर्तः।
दध्ना मन्दिष्ठः शूरस्य ॥ ९ ॥

भा०—हे राजन्! तू (पुरु-निः-ष्ठाः) बहुतों में स्थिर होकर, (क्षीरैः) जलों से (मध्यतः) सब के बीच (आशीर्तः) आसेवित होकर

और (दक्षा) राष्ट्रधारक बल से (शूरस्य) पुरुष को भी (मन्दिष्ठः) आनन्दित करने वाला होकर (शुचिः असि) पवित्र हो ।

इ॒मे त॑ इन्द्र॒ सोमा॑स्ती॒व्रा अ॒स्मे सु॒तासः॑
शु॒क्रा आ॒शिरं॑ याचन्ते ॥ १० ॥ १८ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! (इमे) ये (सोमाः) प्रजाजन और (अस्मे सुतासः) हमारे पुत्रादि (शुक्राः) आशु-कार्यकारी, तेजस्वी, (तीव्राः) वेगवान् होकर (ते) तेरा (आशिरं याचन्ते) आश्रय मांगते हैं । इत्यष्टादशो वर्गः ॥

ताँ आ॒शिरं॑ पु॒रो॒ळाश॒मिन्द्रे॒मं सोमं॑ श्रीणीहि ।
रे॒वन्तं॒ हि त्वा॑ शृ॒णोमि॑ ॥ ११ ॥

भा०—हे (इन्द्र) राजन् ! (हि) क्योंकि मैं (त्वा) तुझको (रेवन्तं) धन का स्वामी (श्रृणोमि) सुनता हूँ । जैसे ( आशिरम् पुरोडाशम् ) रसादि से मिश्रित अन्न को अग्नि तपाता और जैसे ओषधि अन्नादि का सूर्य परिपाक करता है वैसे ही तू (तान्) उन पूर्वोक्त शुद्धाचारवान् पुरुषों को और (आशिरम्) आश्रय देने योग्य (सोमं) ऐश्वर्ययुक्त राष्ट्र तथा (इदं) उस ( पुरोडाशम् ) आगे आदर पूर्वक देने योग्य की (श्रीणिहि) सेवा कर ।

हृ॒त्सु पी॒तासो॑ युध्यन्ते दु॒र्मदा॑सो॒ न सुरा॑याम् ।
ऊध॒र्न न॒ग्ना ज॑रन्ते ॥ १२ ॥

भा०—(दुर्मदासः न) दुष्ट मद से युक्त पुरुष जैसे (हृत्सु पीतासः) हृदयों तक पीकर, (युद्ध्यन्ते) लड़ते हैं ऐसे ही (सुरायाम्) सुख देने वाली, राज्यलक्ष्मीवत् सुख से रमण-योग्य आनन्द दशा में (हृत्सु पीतासः) हृदयों में आनन्द रस का अनुभव कर लेने वाले विद्वान् (युध्यन्ते) अन्तःशत्रु, काम क्रोधादि से युद्ध करते हैं और (नग्नाः) वेद-

प्राणियों का त्याग न करने वाले विद्वान् (ऊधः न) मातृस्तन वा मेघ-वत् सुखवर्षी प्रभु की (जरन्ते) स्तुति करते हैं।

रेवाँ इद्रेवतः स्तोता स्यात्त्वावतो मघोनः।
प्रेदु हरिवः श्रुतस्य ॥ १३ ॥

भा०—हे ऐश्वर्यवन्! (त्वावतः) तेरे जैसे (मघोनः) उत्तम ज्ञान, शक्ति, ऐश्वर्य के स्वामी और (रेवतः) धन स्वामी की (स्तोता) स्तुति करने वाला पुरुष भी (रेवान् इत् स्यात्) धनाढ्य ही हो जाता है। वह (प्र इत् उ) निश्चय ही (श्रुतस्य) वेदज्ञों द्वारा सुने गये ज्ञान का (हरिवः) आहरण करने वाला अपने में समा लेने वाला होता है।

उक्थं चन शस्यमानमगोररिरा चिकेत।
न गायत्रं गीयमानं ॥ १४ ॥

भा०—(अरिः) व्यापक, प्रभु (अगोः) वाणीरहित, मूक जन के भी (शस्यमानम् उक्थं चन) मन में कहे गये स्तुति वचन को (आचिकेत) जानता है वैसे ही (न गायमानं गायत्रं च) न गाये गये गायत्र स्तोम, गान योग्य गीत को भी जानता है। भगवान् मूक की भी सुनता है।

मा न इन्द्र पीयत्नवे मा शर्धते परा दाः।
शिक्षा शचीवः शचीभिः ॥ १५ ॥ १६ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! तू (नः) हमें (पीयत्नवे) क्रूर पुरुष के लाभ के लिये (मा परा दाः) मत त्याग और (शर्धते मा परा दाः) हमें पीड़ित करने वाले के हाथ मत दे। हे (शचीवः) शक्ति के स्वामिन्! तू (नः) हमें (शचीभिः) शक्तियों और वाणियों से दुष्ट पुरुष के दण्ड के लिये (शिक्ष) शिक्षा या बल दे। इत्येकोनविंशो वर्गः॥

वयमु त्वा तदिदर्था इन्द्र त्वायन्तः सखायः
कण्वा उक्थेभिर्जरन्ते ॥ १६ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्य पद स्वामिन् ! (वयम् कण्वाः) हम विद्वान् लोग (तदिदर्थाः) उस, इस पारमार्थिक, ऐहिक नाना प्रयोजनों को चाहने वाले, (सखायः) मित्र होकर (त्वायन्तः) तुझे सदा चाहते हुए वा तुझे प्राप्त होकर (उक्थेभिः) उत्तम वचनों से (जरन्ते) स्तुति करते हैं ।

न घेमन्यदा पपन वज्रिन्नपसो नविष्टौ ।
तवेदु स्तोमं चिकेत ॥ १७ ॥

भा०—हे ( वज्रिन् ) शक्तिशालिन् ! (अपसः) कर्म करने वाले तेरी (नविष्टौ) उत्तम पूजा के अवसर पर मैं (अन्यत् न घ आ पपन) और कुछ स्तुति नहीं करूं, मैं (तव इत् उ) तेरी ही (स्तोमं चिकेत) स्तुति करना मानूं ।

इच्छन्ति देवाः सुन्वन्तं न स्वप्नाय स्पृहयन्ति ।
यन्ति प्रमादमतन्द्राः ॥ १८ ॥

भा०—(देवाः) विद्वान् जन (सुन्वन्तं) यज्ञ और ईश्वर स्तुति करने वाले को (इच्छन्ति) चाहते हैं । वे (स्वप्नाय न स्पृहयन्ति) सोने वाले वा आलस्य से प्रेम नहीं करते । (अतन्द्राः) आलस्यरहित पुरुष भी (प्रमादम् यन्ति) प्रमादी हो जाते हैं इसलिये आलस्य से प्रेम न करो । अथवा—( अतन्द्राः प्र-मादम् यन्ति ) आलस्य से रहित लोग ही उत्तम आनन्द पाते हैं ।

ओ षु प्र याहि वाजेभिर्मा हृणीथा अभ्य१स्मान् ।
महाँइव युवजानिः ॥ १९ ॥

भा०—हे स्वामिन् ! (युवजानिः महान् इव) जैसे युवती स्त्री का पति (वाजेभिः) उत्तम ऐश्वर्यों सहित महान् होकर लज्जा अनुभव नहीं करता, वैसे ही हे ऐश्वर्यवन् ! तू भी (महान्) गुणों में महान् होकर

(अस्मान् अभि) हमारे प्रति (आ उ सु-प्र याहि) आ और सुखपूर्वक, आदर से जा (अस्मान् अभि) हमारे प्रति (मा हृणीथाः) क्रोध मत कर।

मा ष्व१द्य दुर्हणावान्त्सायं करदारे अस्मत् ।
अश्रीर इव जामाता ॥ २० ॥ २० ॥

भा०—हे स्वामिन् ! तू (दुर्हणावान्) दुःसह पीड़ा देने वाला प्रभु (अद्य) आज (अस्मत्) हम से दूर रहकर ( मो सु सायं करत् ) सारा दिन बिता कर सायंकाल न कर दे। (अश्रीरः इव जामाता) सौभाग्यादि से रहित जंवाई जैसे दिन भर व्यतीत करके रात्रि काल में आता है, जिससे उसकी बुरी दशा प्रकट न हों। वैसे ही हे स्वामिन् ! तेरा भी विरह असह्य है। इति विंशो वर्गः ॥

विद्मा ह्यस्य वीरस्य भूरिदावरीं सुमतिम् ।
त्रिषु जातस्य मनांसि ॥ २१ ॥

भा०—(अस्य वीरस्य) इस वीर के तुल्य बल से युक्त, विद्याओं के उपदेष्टा, स्वामी की ( भूरि-दावरीं ) बहुत सुखैश्वर्य देने वाली (सुमतिम्) कल्याणकारी बुद्धि और वाणी को (विद्म हि) अवश्य जानें। (त्रिषु) तीनों वेदों में (जातस्य) प्रसिद्ध, तीनों के ज्ञाता के (मनांसि) ज्ञानों को भी (विद्म) जानें।

आ तू षिञ्च कण्वमन्तं न घा विद्म शवसानात् ।
यशस्तरं शतमूतेः ॥ २२ ॥

भा०—हे विद्वन् ! तू (कण्वमन्तं) विद्वान् पुरुषों से युक्त जन को (आ सिञ्च) वनस्पतिवत् सींच, बढ़ा। (शतम्-ऊतेः) सैकड़ों रक्षाओं से युक्त (शवसानात्) शक्तिशाली से (यशस्तरं) अधिक यशस्वी दूसरे को हम (न घ विद्म) नहीं जानते

ज्येष्ठेन सोतरिन्द्राय सोमं वीराय शक्राय ।
भरा पिबन्नर्याय ॥ २३ ॥

भा०—हे (सोतः) उपासक! तू (वीराय) विविध बुद्धियों की प्रेरणा देने वाले, (शक्राय) शक्तिशाली (इन्द्राय) ऐश्वर्यवन् और (नर्याय) मनुष्यों के हितकारी के लिये (ज्येष्ठेन) उसे सर्वश्रेष्ठ जान कर (सोमं भर) ऐश्वर्यादि, वा अपने आत्मा को अर्पण कर। वह (पिबत्) उसका पालन करे।

यो वेदिष्ठो अव्यथिष्वश्वावन्तं जरितृभ्यः।
वाजं स्तोतृभ्यो गोमन्तम् ॥ २४ ॥

भा०—(यः) जो (अव्यथिषु) अन्यों के अपीड़क जनों में (वेदिष्ठः) सबसे अधिक वेदनावान् है, वह (जरितृभ्यः) विद्वानों और (स्तोतृभ्यः) उपदेशकों को (अश्वावन्तं गोमन्तं वाजं) अश्वों और गौओं से सम्पन्न ऐश्वर्य देता है।

पन्यंपन्यमित्सोतार आ धावत मद्याय।
सोमं वीराय शूराय ॥ २५ ॥ २१ ॥

भा०—हे (सोतारः) विद्वान् जनो! हे यज्ञकर्त्ता जनो, हे ऐश्वर्य, अन्नादि के उत्पादक प्रजा जनो! आप लोग (मद्याय) आनन्द हर्ष के योग्य (वीराय) वीर (शूराय) शूर पुरुष के लिये (पन्यं-पन्यं सोमं) स्तुत्य, एवं सर्वोत्तम अन्न ऐश्वर्यादि प्राप्त कराओ। इत्येकविंशो वर्गः ॥

पाता वृत्रहा सुतमा घा गमन्नारे अस्मत्।
नि यमते शतमूतिः ॥ २६ ॥

भा०—(अस्मत् आरे) हमसे दूर रहकर भी (वृत्रहा) विघ्नों, विघ्नकारी शत्रुओं का नाशक राजा (पाता) राष्ट्र का पालक होकर राष्ट्र को (सुतम्) पुत्रवत् जान कर (आ घ गमत्) अवश्य आवे। वह (शतम्-ऊतिः) सैकड़ों रक्षा साधनों से सम्पन्न होकर (नियमते) राष्ट्र की व्यवस्था करे।

एह हरी ब्रह्मयुजा शग्मा वक्षतः सखायम् ।
गीर्भिः श्रुतं गिर्वणसम् ॥ २७ ॥

भा०—(ब्रह्म-युजा) बृहद् राष्ट्र के पालक पद पर नियुक्त, बड़े वेतनादि पर सहयोगी (हरी) स्त्री-पुरुष (इस) इस राष्ट्र में (शग्मा) सुखदायी होकर (गीर्भिः श्रुतं) वाणियों से विख्यात, ( गिर्वणसम् ) वाणियों को स्वीकारने और देने वाले ( सखायम् ) मित्रवत् इन्द्र को (आ वक्षतः) अपने ऊपर धारण करते हैं ।

स्वादवः सोमा आ याहि श्रीताः सोमा आ याहि ।
शिप्रिन्नृषीवः शचीवो नायमच्छा सधमादम् ॥ २८ ॥

भा०—हे (शिप्रिन्) तेजस्विन् ! हे (ऋषीवः) इन्द्रियों के स्वामिन् ! हे (शचीवः) शक्तियों के स्वामिन् ! (सोमाः) ये अन्नादि जगत् के उत्पन्न पदार्थ; अध्यात्म में—अध्यात्म आनन्द और ये जीवगण (स्वादवः) सुखकारी और ( सु-आदवः ) सुख की कामना करते, (सोमाः श्रीताः) समस्त रस परस्पर मिल गये हैं और समस्त जीवगण रस से तृप्त हैं । (आ याहि आ याहि) हे प्रभो ! तू आ, तू आ । (न) अभी (अयम्) यह (सध-मादम्) साथ मिलकर हर्ष उत्पन्न करने वाले को (अच्छ) साक्षात् कर ।

स्तुतश्च यास्त्वा वर्धन्ति महे राधसे नृम्णाय ।
इन्द्र कारिणं वृधन्तः ॥ २९ ॥

भा०—हे (इन्द्र) आत्मन् ! (या स्तुतः) जो स्तुतियां (त्वा कारिणं वर्धन्ति) तुझ कर्त्ता को बढ़ाती हैं जो पुरुष (महे राधसे) बड़े ऐश्वर्य और (नृम्माण) ज्ञान के लिये (वृधन्तः) बढ़ते हुए (त्वा कारिणं) तुझ कर्त्ता को प्राप्त करते हैं वे (दधिरे) उन स्तुतियों को धारते हैं ।

गिरश्च यास्ते गिर्वाह उक्था च तुभ्यं तानि ।
सत्रा दधिरे शवांसि ॥ ३० ॥ २२ ॥

भा०—हे (गिर्वाहः) मनुष्यों को वाणियां देने वाले! (याः च गिरः) जो वाणियां और (यानि च उक्थानि) जो उत्तम वेद-वचन (ते) तेरे लिये प्रयुक्त हैं विद्वान् जन उन वाणियों और (तानि) उन उत्तम वचनों और (शवांसि) नाना बलों को (तुभ्यं) तेरी स्तुति के लिये ही (सत्रा दधिरे) सदा धारण करें। इति द्वाविंशो वर्गः॥

एवेदेष तुविकूर्मिर्वाजाँ एको वज्रहस्तः।
सनादमृक्तो दयते॥ ३१॥

भा०—(एव इत्) निश्चय से ही, (एषः) यह (तुवि-कूर्मिः) बहुत से लोकों का कर्त्ता (एकः) अकेला, (वज्रहस्तः) अपने हाथ में समस्त शक्तियों को लिए हुए, (सनात्) सनातन से प्रसिद्ध, (अमृक्तः) अविनाशी प्रभु ही (वाजान् दयते) समस्त ऐश्वर्यों और सुखों को देता है।

हन्ता वृत्रं दक्षिणेनेन्द्रः पुरू पुरुहूतः।
महान्महीभिः शचीभिः॥ ३२॥

भा०—(इन्द्रः) वह ऐश्वर्यवान् (पुरुहूतः) बहुतों द्वारा स्तुति-योग्य है। वह (दक्षिणेन) प्रबल ज्ञान और सामर्थ्य से (वृत्रं) अज्ञान का अन्धकारवत् (हन्ता) नाश करता है। वह (महीभिः शचीभिः) बड़ी २ शक्तियों और पूज्य वाणियों से गुरुवत् (महान्) महान् है।

यस्मिन्विश्वाश्चर्षणय उत च्यौत्ना ज्रयांसि च।
अनु घेन्मन्दी मघोनः॥ ३३॥

भा०—(यस्मिन्) जिस परमेश्वर के आश्रय (विश्वाः चर्षणयः) समस्त मनुष्य (उत च्यौत्ना) समस्त बल, और (ज्रयांसि) श्रेष्ठ विजय सामर्थ्य हैं उसी (मघोनः) ऐश्वर्य के स्वामी के (अनुः घ इत्) अनुकूल रहने वाला पुरुष ही (मन्दी) अति सुखी, आनन्दवान् होता है।

एष एतानि चकारेन्द्रो विश्वा योऽति शृण्वे।
वाजदावा मघोनाम्॥ ३४॥

भा०—(यः) जो परमेश्वर ( अति शृण्वे ) सब वैभवों में सबसे अधिक सुना जाता है, जो (मघोनाम्) ऐश्वर्यवानों को भी (वाजदावा) ऐश्वर्यदाता है (एषः) वह (एतानि) इन सब सूर्यादि को (चकार) बनाता है।

प्रभर्ता रथं गव्यन्तमपाकाच्चिद्यमवति ।
इनो वसु स हि वोळहा ॥ ३५ ॥ २३ ॥

भा०—वह (प्र-भर्ता) सबसे उत्कृष्ट, प्रजा-पोषक प्रभु, (अपाकात्) कच्चे मार्ग से रथ को सारथि के तुल्य ( यम् ) जिस (गव्यन्तं) स्तुति-वाणी या भूमि आदि के इच्छुक ( रथम् ) रमणकारी भक्त की (अवति) रक्षा करता है (सः हि) वही (इनः) स्वामी (वसु वोढा) ऐश्वर्य धारण करने वाला होता है।

सनिता विप्रो अर्वद्भिर्हन्ता वृत्रं नृभिः शूरः ।
सत्योऽविता विधन्तम् ॥ ३६ ॥

भा०—वह (वृत्रं हन्ता) अज्ञान, विघ्नकारी दुष्टों का नाशक, (शूरः) वीर सेनापति के तुल्य प्रभु (विप्रः) ज्ञानों का दाता है, वही (नृभिः) उत्तम पुरुषों और (अर्वद्भिः) ज्ञान-साधनों से (सनिता) सुखों का दाता है। वह (विधन्तम्) सेवा करने वाले का (सत्यः अविता) सच्चा रक्षक है।

यजध्वैनं प्रियमेधा इन्द्रं सत्राचा मनसा ।
यो भूत्सोमैः सत्यमद्वा ॥ ३७ ॥

भा०—जैसे (सोमैः) जलों से सूर्य व्यक्त जगत् को तृप्त और प्रसन्न करता है वैसे ही (यः) जो (सोमैः सत्य-मद्वा भूत्) ऐश्वर्यों, बलों से सत्य ज्ञान और व्यक्त जगत् में रमण करने वाला और ज्ञानी पुरुषों या ऐश्वर्यों से सत्य रूप से स्तुति करने योग्य होता है, हे (प्रियमेधाः)

यज्ञप्रिय जनो ! ( एनं इन्द्रं ) इस इन्द्र, ऐश्वर्यप्रद प्रभु की (सत्राचा मनसा) सत्य से युक्त, एवं तद्गत चित्त से (यजध्वम्) उपासना करो।

गाथश्रवसं सत्पतिं श्रवस्कामं पुरुत्मानम्।
कण्वासो गात वाजिनम् ॥ ३८ ॥

भा०—हे (कण्वासः) विद्वान् पुरुषो ! आप (गाथ-श्रवसं) जिसका श्रोतव्य ज्ञान वा स्वरूप गाने योग्य है, उस (सत्पतिं) सत् पदार्थों के पालक, (श्रवः-कामं) श्रवणीय ज्ञान, संकल्प वाले, ( पुरु-त्मानम् ) इन्द्रियों में की आत्मा के समान बहुतों के प्रिय (वाजिनम्) ज्ञानवान् प्रभु की (गात) स्तुति करो।

य ऋते चिद्गास्पदेभ्यो दात्सखा नृभ्यः शचीवान्।
ये अस्मिन्काममश्रियन् ॥ ३९ ॥

भा०—(यः) जो (ऋते) ज्ञानमय प्रभु में या सत्य ज्ञान के बल पर (पदेभ्यः) प्राप्त होने वाले (नृभ्यः) मनुष्यों का (शचीवान् सखा) शक्तिशाली मित्र होकर (गाः दात्) वाणियों को देता है और (ये) जो ( अस्मिन् ) इसमें (कामम्) अपनी कामना को ( अश्रियन् ) प्राप्त करते हैं उनका वह मित्र है।

इत्था धीवन्तमद्रिवः काण्वं मेध्यातिथिम्।
मेषो भूतोऽभि यन्नयः ॥ ४० ॥

भा०—(इत्था) इस प्रकार हे (अद्रिवः) सर्वशक्तिमान् ! (धीवन्तम्) बुद्धिमान्, ध्यान-धारणा-युक्त, (काण्वं) विद्वान्, (मेध्यातिथिम्) व्यापक प्रभु वा अतिथि के उपासक के प्रति तू (मेषः) सब सुखों का देने वाला, मेघवत् (भूतः) होकर (अभि यन्) प्रत्यक्ष होकर (अयः) प्राप्त होता है।

शिक्षा विभिन्दो अस्मै चत्वार्ययुता ददत्।
अष्टा परः सहस्रा ॥ ४१ ॥

भा०—हे ( विभिन्दो ) अज्ञानों के नाशक ! प्रभो ! तू (ददत्) ऐश्वर्यादि देता हुआ (अस्मै) इस उपासक को (अयुता) एकत्र सम्मिलित (चत्वारि) चारों पुरुषार्थों को (शिक्ष) प्रदान कर, (परः) और भी अधिक (सहस्रा) बलवान् (अष्टा) सात मुख्य प्राण और आठवीं वाणी को भी प्रदान कर ।

उत सु त्ये पयोवृधा माकी रणस्य नप्त्या ।
जनित्वनाय मामहे ॥ ४२ ॥ २४ ॥

भा०—(उत) और (त्ये) उन (पयः-वृधा) माता पिता के समान दूध और ज्ञान से बालकवत् बढ़ाने वाले (रणस्य माकी) रम्य पदार्थों को उत्पन्न करने वाले (नप्त्या) सदा परस्पर सम्बद्ध, प्रभु और प्रकृति दोनों को (जनित्वनाय) जीवों और जगत् के उत्पन्न करने के लिये (सु मामहे) उत्तम रीति से पूज्य जानें । इति चतुर्विंशो वर्गः ॥

[ ३ ]

मेध्यातिथिः काण्व ऋषिः ॥ देवताः—१—२० इन्द्रः ।२१—२४ पाकस्थाम्नः कौरयाणस्य दानस्तुतिः ॥ छन्दः—१ कुकुम्मती बृहती । ३, ५, ७, ९, १९ निचृद् बृहती । ८ स्वराड् बृहती । १५, २४ बृहती । १७ पथ्या बृहती । २, १०, १४, सतः पंक्तिः । ४, १२, १६, १८ निचृत् पंक्तिः । ६ भुरिक् पंक्तिः । २० विराट् पंक्तिः । १३ अनुष्टुप् । ११, २१ भुरिगनुष्टुप् । २२ विराड् गायत्री । २३ निचृत् गायत्री ॥ चतुर्विंशत्यृचं सूक्तम् ॥

पिबा सुतस्य रसिनो मत्स्वा न इन्द्र गोमतः ।
आपिर्नो बोधि सधमाद्यो वृधेऽस्माँ अवन्तु ते धियः ॥१॥

भा०—हे (इन्द्र) प्रभो ! तू (गोमतः) वाणी से युक्त प्रार्थी वा इन्द्रियों से युक्त (रसिनः) बल या सुख के अभिलाषी (सुतस्य) उत्पन्न

जीव का (पिब) पालन कर। (नः मत्स्व) हमें हर्षित कर। तू (सधमाद्यः) सत्संग से आनन्द प्राप्त करने हारा होकर गुरुवत् (नः) हमारा (आपिः) आप्त बन्धु होकर हमें (वृधे) वृद्धि के लिये ऐश्वर्य (बोधि) प्रदान कर। और (ते धियः) तेरे कर्म, बुद्धियां और स्तुतियां (अस्मान् अवन्तु) हमारी रक्षा करें।

भूयाम ते सुमतौ वाजिनो वयं मा नः स्तरभिमातये।
अस्माञ्चित्राभिरवतादभिष्टिभिरा नः सुम्नेषु यामय॥ २॥

भा०—हे स्वामिन्! (वयं) हम (वाजिनः) ऐश्वर्य के स्वामी होकर भी (ते) तेरी (सु-मतौ) उत्तम बुद्धि के अधीन (भूयाम) रहें। तू (नः) हमें (अभि-मातये) अभिमानी पुरुष के स्वार्थ के लिये (मा स्तः) पीड़ित मत कर। तू (नः) हमें (सुम्नेषु) सुखदायक प्रबन्धों में (आ यमय) बांध और (चित्राभिः अभिष्टिभिः) अद्भुत कामनाओं से (अस्मान् अवतात्) हमारी रक्षा कर।

इमा उ त्वा पुरूवसो गिरो वर्धन्तु या मम।
पावकवर्णाः शुचयो विपश्चितोऽभि स्तोमैरनूषत॥ ३॥

भा०—हे (पुरु-वसो) बहुत धनों के स्वामिन्! (याः) जो (मम) मेरी (गिरः) नाना वाणियां हों (इमा उ त्वा) वे सब भी तुझको (वर्धन्तु) बढ़ावें। और (पावकवर्णाः) अग्नि समान तेजस्वी, पवित्र करने वाले शरीरयुक्त, (शुचयः) शुद्ध आचारवान्, (विपश्चितः) विद्वान् पुरुष (स्तोमैः) स्तुतियों से (त्वा अभि-अनूषत) तेरा स्तवन करें।

अयं सहस्रमृषिभिः सहस्कृतः समुद्र इव पप्रथे।
सत्यः सो अस्य महिमा गृणे शवो यज्ञेषु विप्रराज्ये॥ ४॥

भा०—(अयं) यह स्वामी (सहस्रं) सहस्रों वार वा सहस्रों (ऋषिभिः) तत्वज्ञानी पुरुषों से (सहस्कृतः) बल युक्त किया जाकर

(समुद्रः इव) समुद्र के तुल्य (पप्रथे) विस्तार को प्राप्त होता है। (सः अस्य) वह इसका (सत्यः महिमा) सच्चा सामर्थ्य है जो (विप्र-राज्ये) विद्वानों के शासन में (यज्ञेषु) सत्संगादि में (शवः) उसके बल और ज्ञान की (गृणे) स्तुति की जाती है।

इन्द्रमिद्देवतातय इन्द्रं प्रयत्यध्वरे।
इन्द्रं समीके वनिनो हवामह इन्द्रं धनस्य सातये ॥५॥२५॥

भा०—(देव-तातये) विद्वानों से किये जाने वाले यज्ञादि उत्तम कार्य के लिये (वयं) हम लोग (इन्द्रं) ऐश्वर्यवान् स्वामी को (हवामहे) बुलाते हैं, (अध्वरे प्रयति) यज्ञ प्रवृत्त होने पर भी हम (वनिनः) दान-शील होकर ( इन्द्रं हवामहे ) ऐश्वर्यप्रद प्रभु की स्तुति करते हैं। (समीके) युद्ध के अवसर पर (वनिनः) ऐश्वर्यवान् होकर हम (इन्द्रं) शत्रुहन्ता स्वामी को स्वीकार करते हैं, (धनस्य सातये) धन लाभ के लिये हम उसकी ही स्तुति करते हैं।

इन्द्रो मह्ना रोदसी पप्रथच्छव इन्द्रः सूर्यमरोचयत्।
इन्द्रे ह विश्वा भुवनानि येमिर इन्द्रे सुवानास इन्दवः ॥६॥

भा०—(इन्द्रः) वह ऐश्वर्यवान् प्रभु (मह्ना) महान् सामर्थ्य से (रोदसी) आकाश और भूमि को (पप्रथत्) विस्तारित करता है। वह (शवः इन्द्रः) बलवान् सर्वैश्वर्यवान् प्रभु ( सूर्यम् अरोचयत् ) सूर्य को प्रकाशित करता है। (इन्द्रे ह) उस प्रभु के अधीन ही (विश्वा भुव-नानि) समस्त भुवन (येमिरे) सुव्यवस्थित हैं। (इन्द्रे) उस प्रभु के अधीन ही (सुवानासः) उत्पन्न होने वाले (इन्दवः) मेघ, सूर्य, चन्द्रादि लोक और शुभ-कर्मकारी विद्वान् रहते हैं।

अभि त्वा पूर्वपीतय इन्द्र स्तोमेभिरायवः।
समीचीनास ऋभवः समस्वरन्रुद्रा गृणन्त पूर्व्यम् ॥७॥

भा०—हे (इन्द्र) शत्रु वा दुष्टजनों के नाशक स्वामिन् ! (आयवः) मनुष्य लोग (पूर्वपीतये) सर्व प्रथम राष्ट्र के उपभोग और पालन के लिये (त्वा अभि) तुझे लक्ष्य कर ही (स्तोमेभिः) स्तुति-वचनों से (समीचीना) उत्तम भाव से युक्त होकर (ऋभवः) धन, ज्ञान से सम्पन्न जन (सम् अस्वरन्) मिलकर तेरी स्तुति करते हैं। (रुद्राः) दुष्टों को रुलाने वाले वीर तथा मेघ, सूर्यादि, वा उपदेष्टा विद्वान् जन (पूर्व्यम् गृणन्त) सबसे पूर्व विद्यमान तेरी ही स्तुति करते हैं।

अस्येदिन्द्रो वावृधे वृष्ण्यं शवो मदे सुतस्य विष्णवि।
अद्या तमस्य महिमानमायवोऽनुं ष्टुवन्ति पूर्वथा ॥८॥

भा०—(सुतस्य) इस उत्पन्न जगत् के (विष्णवि) व्यापक (मदे) आनन्द में ही (अस्य) इस जीव गण के (इत्) भी (वृष्ण्यं शवः) बल-युक्त सुखप्रद ज्ञान और बल को (इन्द्रः) वह ऐश्वर्यवान् (वावृधे) बढ़ाता है। (आयवः) ज्ञानी मनुष्य (अद्य) आज भी (अस्य तम् महिमानम्) इसके उस महान् सामर्थ्य का (पूर्वथा अनु स्तुवन्ति) पूर्ववत् स्तुति करते हैं।

तत्त्वा यामि सुवीर्यं तद्ब्रह्म पूर्वचित्तये।
येना यतिभ्यो भृगवे धने हिते येन प्रस्कण्वमाविथ ॥९॥

भा०—हे प्रभो ! (त्वा) तुझसे मैं (तत्) वह (सुवीर्यं) उत्तम बल (तत् ब्रह्म) वह ज्ञान, ऐश्वर्य (पूर्व-चित्तये) पूर्ण ज्ञान और सञ्चय के निमित्त (यामि) मांगता हूँ (येन) जिससे (यतिभ्यः) जितेन्द्रिय पुरुषों और (भृगवे) पुष्ट वाणी वाले तेजस्वी के उपकार के लिये (हिते धने) हितकारी धन के निमित्त (प्रस्कण्वम्) उत्कृष्ट मेधावी पुरुष की (आविथ) रक्षा करता है।

येना समुद्रमसृजो महीरपस्तदिन्द्र वृष्णि ते शवः।
सद्यः सो अस्य महिमा न संनशे यं क्षोणीरनुचक्रदे ॥१०॥२६॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! (येन) जिस बल से तू ( समुद्रम् ) समुद्र को (महीः अपः) भूमियों और जलों को (असृजः) रचता है (ते) तेरा (तत्) वह (शवः) ज्ञान और बल (वृष्णि) सब सुखों को देने वाला है। ( यम् ) जिसके अनुकूल ( क्षोणीः अनु चक्रदे ) भूमि, मनुष्य चलते और स्तुति करते हैं (सः अस्य महिमा) वह उसकी महिमा है। (सद्यः न संनशे) शीघ्र उसको नहीं जाना जा सकता ?

शुग्धी नं इन्द्र यत्त्वा रयिं यामि सुवीर्यम् ।
शुग्धि वाजाय प्रथमं सिषासते शुग्धि स्तोमाय पूर्व्य ॥११॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यप्रद ! (यत् रयिम्) जिस ऐश्वर्य और (सु-वीर्यम्) उत्तम बल को मैं तुझ से (यामि) मांगता हूँ। तू वह (नः शग्धि) हमें देकर समर्थ कर। (प्रथमम्) सर्वोत्तम पुरुष को (वाजाय) ऐश्वर्य प्राप्ति के लिये (शग्धि) समर्थ कर। हे (पूर्व्य) पूर्व के जनों में सर्वोत्तम ! हे पूर्ण ! तू (सिषासते) भजन की इच्छा वाले (स्तोमाय) स्तुतिकर्त्ता जन के हितार्थ (शग्धि) सब को समर्थ कर।

शुग्धी नों अस्य यद्ध पौरमाविंथ धियं इन्द्र सिषासतः ।
शुग्धि यथा रुशमं श्यावकं कृपमिन्द्र प्रावः स्वर्णरम् ॥ १२ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! ( धियः सिषासतः ) कर्मों और बुद्धियों का सेवन करने वाले के (पौरम्) पुरवासी जन को (यत् ह) जिससे तू (आविथ) रक्षा करता है, (अस्य) इस ऐश्वर्य को (नः शग्धि) हमें भी दे और (यथा) जैसे (रुशमं) रोगों के शान्तिकारक, (श्यावकम्) विद्वान्, (कृपम्) कृपालु ( स्वः-नरम् ) सुखप्रद नायक तेजस्वी पुरुष की (आवः) रक्षा करता है वैसे हमें भी (शग्धि) समर्थ बना।

कन्नव्यों अतसीनां तुरो गृंणीत मर्त्यः ।
नुहीन्वंस्य महिमानमिन्द्रियं स्वर्गृणन्तं आनशुः ॥ १३ ॥

भा०—(अतसीनां) निरन्तर एक से दूसरे देह में विचरने वाले जीवों में से (कः) कौन सा (तुरः) शीघ्रकारी (नव्यः) अपूर्व ऐसा (मर्त्यः) मनुष्य है जो (अस्य) इस प्रभु के (महिमानम्) महान् सामर्थ्य का (गृणीत) वर्णन कर सके। (इन्द्रियं) 'इन्द्र' के ही महान् ऐश्वर्य, प्रभु के बनाये जगत् को ही (स्वः) परम सुख (गृणन्तः) कहते हुए जीव (अस्य) इसके सामर्थ्य का पार (नही नु आनशुः) कभी नहीं पा सकते।

कदु स्तुवन्त ऋतयन्त देवत ऋषिः को विप्र ओहते।
कदा हवं मघवन्निन्द्र सुन्वत कदु स्तुवत आ गमः ॥१४॥

भा०—हे (देवत) प्रकाशस्वरूप! (ऋतयन्तः) ज्ञान, ऐश्वर्य की कामना वाले तुझे (कद् उ स्तुवन्ते) कौन स्तुति करते हैं (कः) कौन (ऋषिः) तत्वदर्शी (विप्रः) विद्वान् (आ ऊहते) प्रार्थना कर सकता है? हे (मघवन्) ऐश्वर्यवन्! हे (इन्द्र) प्रकाशस्वरूप! तू (सुन्वतः) उपासक के (हवं) स्तुति-वचन को (कदा आगमः) कब प्राप्त होता और (स्तुवतः) स्तुतिकर्त्ता के समीप (कत् उ आ गमः) तू कब आता है?

उदु त्ये मधुमत्तमा गिरः स्तोमास ईरते।
सत्राजितो धनसा अक्षितोतयो वाजयन्तो रथा इव ॥१५॥२७॥

भा०—(वाजयन्तः रथाः इव) संग्राम करने वाले रथ वा रथारोही वीर (अक्षित-ऊतयः) अक्षय बल से युक्त होकर (सत्राजितः) एक साथ शत्रुओं को जीतने और (धनसाः) धन को प्राप्त करने वाले होते हैं वैसे ही हे (इन्द्र) प्रभो! (त्ये) वे (मधु-मत्-माः) उत्तम रीति से गुरु द्वारा सञ्चित विद्या-मधु के धारक (स्तोमासः) स्तुतिकर्त्ता और (गिरः) उपदेष्टा लोग (सत्राजितः) सत्य के बल पर विजयी, (धनसाः) ऐश्वर्य के भागी और दानी (अक्षितोतयः) अक्षय तृप्तियुक्त वा

अक्षुण्ण मार्ग वाले, (वाजयन्तः) ज्ञानैश्वर्य के अभिलाषी होकर (उत् ईरते) ऊंचे उठते हैं।

कण्वा॑ इ॒व भृग॑वः॒ सूर्या॑ इव॒ विश्व॒मिद्धी॒तमा॑नशुः।
इन्द्रं॒ स्तोमे॑भि॒र्म॒हय॑न्त आ॒यवः॑ प्रि॒यमे॑धासो अस्वरन् ॥ १६ ॥

भा०—(सूर्याः इव) सूर्यों के तुल्य तेजस्वी, (कण्वाः इव) विद्वान् जनों के तुल्य ही (भृगवः) पापों को भूनने वाले, वा वाग्मी जन, (विश्वम् इत् धीतम्) विश्व रूप से ध्यान करने योग्य प्रभु को (आनशुः) प्राप्त होते हैं, और (स्तोमेभिः महयन्तः) स्तुतियों से पूजा करते हुए (प्रिय-मेधासः) सत्संगप्रिय, अन्नार्थी जन (इन्द्रम्) ऐश्वर्यप्रद प्रभु की (अस्वरन्) स्तुति करते हैं।

यु॒क्ष्वा हि वृ॑त्रहन्तम॒ हरी॑ इन्द्र परा॒वतः॑।
अ॒र्वा॒ची॒नो म॑घव॒न्त्सोम॑पीतय उ॒ग्र ऋ॒ष्वेभि॒रा ग॑हि ॥ १७ ॥

भा०—हे (वृत्रहन्-तम) विघ्नों और वारण योग्य व्यसनों के नाशक स्वामिन्! तू (परावतः) दूर २ देश से ही (हरी युक्ष्व हि) स्त्री-पुरुषों को परस्पर जोड़ा कर। हे (मघवन्) ऐश्वर्यवन्! हे (उग्र) बलवन्! तू (सोमपीतये) ऐश्वर्य की रक्षा के लिये (अर्वाचीनः) आगे बढ़ कर (ऋष्वेभिः) बड़े पुरुषों या विद्वानों द्वारा दिये उपदेश से हमें (आगहि) प्राप्त हो।

इ॒मे हि ते॑ का॒रवो॑ वाव॒शुर्धि॒या विप्रा॑सो मे॒धसा॑तये।
स त्वं नो॑ मघवन्निन्द्र गिर्वणो वे॒नो न शृ॑णुधी॒ हव॑म् ॥१८॥

भा०—हे (मघवन्) ऐश्वर्यवन्! हे (इन्द्र) हे प्रकाशस्वरूप! हे (गिर्वणः) वाणियों से स्तुति करने योग्य! (इमे हि ते कारवः) ये तेरे स्तुतिकर्त्ता (विप्रासः) बुद्धिमान् जन (मेध-सातये) यज्ञ, दान प्राप्त करने के लिये, (वावशुः) तुझ ईश्वर को चाहते हैं। (सः त्वं) वह तू

(वेनः न) अभिलाषी के तुल्य (नः हवम् श्रुणुधि) हमारी पुकार सुन।

निरिन्द्र बृहतीभ्यो वृत्रं धनुभ्यो अस्फुरः।
निरर्बुदस्य मृगयस्य मायिनो निः पर्वतस्य गा आजः ॥१९॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! (बृहतीभ्यः धनुभ्यः) बड़ी २ धनुर्धर सेनाओं की प्रतिष्ठा के लिये तू (वृत्रं निर् अस्फुरः) धन का विनाश मत कर (अर्बुदस्य) अत्यन्त ज्ञानी (मृगयस्य) स्वामी प्रभु के अन्वेषक, (मायिनः) बुद्धिमान् (पर्वतस्य) मेघ-तुल्य सबके पालक पुरुष की (गाः निर् अजः) वाणियों को हृदय से निकाल वा ग्रहण कर।

निरग्नयो रुरुचुर्निरु सूर्यो निः सोम इन्द्रियो रसः।
निरन्तरिक्षादधमो महामहिं कृषे तदिन्द्र पौंस्यम् ॥२०॥२८॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! जो तू (अन्तरिक्षात्) अन्तरिक्ष से (महाम् अहिम्) बड़े, आघातकारी मेघ वा अन्धकार को दूर करता है, तब तू (पौंस्यं कृषे) मनुष्यों के हितकर बल को प्रकट करता है। उस समय (अग्नयः निर् रुरुचुः) अग्नियें खूब प्रज्वलित होती हैं (सूर्यः निर्) सूर्य खूब प्रकाशित होता है और (इन्द्रियः रसः) इन्द्र, आत्मा से सेवन-योग्य, रसवत् आत्मिक आनन्द भी प्रकट होता है। इत्यष्टाविंशो वर्गः ॥

यं मे दुरिन्द्रो मरुतः पाकस्थामा कौरयाणः।
विश्वेषां त्मना शोभिष्ठमुपेव दिवि धावमानम् ॥ २१ ॥

भा०—परमेश्वर का स्वरूप—(यम्) जिसको लक्ष्य करके (इन्द्रः) आचार्य और (मरुतः) विद्वान् तथा आत्मा और प्राण (मे दुः) मुझे ज्ञान देते हैं और परमेश्वर (पाकस्थामा) परिपक्व बल वाला (कौरयाणः) क्रियावान्, सबको चलाने वाला है। मैं (विश्वेषां) सबके बीच (त्मना शोभिष्ठम्) आत्मा-रूप से शोभावान् उस तेजोमय को (दिवि धावमानम् उप इव) आकाश में गति करते सूर्य के तुल्य देखता हूँ।

रोहि॑तं मे पाक॑स्थामा सुधुरं॑ कक्ष्यप्राम् ।
अदा॑द्रायो विबो॑धनम् ॥ २२ ॥

भा०—सर्वनियन्ता प्रभु मुझे (सुधुरं) सुख से धारण योग्य (कक्ष्य-प्राम्) कक्षाओं, कोखों में पूर्ण (रोहितं) निरन्तर बढ़ने वाला वा तेजस्वी आत्मा वा शरीर (अदात्) देता है, वह (रायः) नाना ऐश्वर्य देता है और वह (विबोधनम् अदात्) मन, इन्द्रिय आदि ज्ञानों के साधन और विशेष ज्ञान को भी देता है ।

यस्मा॑ अन्ये दश प्रति धुरं॑ वह॑न्ति वह्न॑यः ।
अस्तं॑ वयो॑ न तुग्र्य॑म् ॥ २३ ॥

भा०—(तुग्र्यं वयः न) शत्रुहिंसक, गृह-स्वामी को वेगवान् अश्व जैसे ((अस्तं) घर ले जाते हैं वैसे ही (यस्मै) जिस प्रभु के दर्शन के लिये (अन्ये दश वह्नयः) और दस अग्निवत् तेजस्वी शरीर को गाड़ी के तुल्य उठाने वाले दश प्राण (धुरं प्रति वहन्ति) धारक आत्मा के अधीन उसको उठाते हैं ।

आत्मा पितुस्तनूर्वास॑ ओजोदा अभ्यञ्ज॑नम् ।
तुरीयमिद्रोहि॑तस्य पाक॑स्थामानं भोजं दातार॑मब्रवम् ॥२४॥२१॥

भा०—मैं (रोहितस्य) तेजस्वी, शरीर में उत्पन्न होने वाले जीव को (दातारम्) देने वाले (पाकस्थामानम्) बलशाली (भोजम्) पालक प्रभु को ही (तुरीयम् इत् अब्रवम्) तुरीय, चतुर्थ परम पद के नाम से कहता हूँ । वही (आत्मा) चेतन है, वह (पितुः) अन्नवत् जीवनाधार है । वह (तनूः) देहवत् प्रिय जगत् का विस्तारक है । वह (वासः) वस्त्रवत् आच्छादक, सर्वत्र वसने वाला है । वही (ओजः दाः) देह में आत्मा के तुल्य समस्त बल का दाता और (अभ्यञ्जनम्) तैलादि स्निग्ध पदार्थों के तुल्य कान्ति, स्नेह और प्रकाश को देने वाला है । इत्येकोनत्रिंशो वर्गः ॥

[ ४ ]

देवातिथिः काण्व ऋषिः ॥ देवताः—१—१४ इन्द्रः । १५—१८ इन्द्रः पूषा वा । १९—२१ कुरुंगस्य दानस्तुतिः ॥ छन्दः—१, १३ भुरिगनुष्टुप् । ७ अनुष्टुप् । २, ४, ६, ८, १२, १४, १८ निचृत् पंक्तिः । १० सत पंक्तिः । १६, २० विराट् पंक्तिः । ३, ११, १५ निचृद् बृहती । ५, ९ बृहती पथ्या । १७, १९ विराड् बृहती । २१ विराडुष्णिक् ॥ एकविंशत्यृचं सूक्तम् ॥

यदिन्द्र प्रागपागुदङ् न्यग्वा हूयसे नृभिः ।
सिमा पुरू नृषूतो अस्यानवेऽसि प्रशर्ध तुर्वशे ॥ १ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! (यत्) जो तू (प्राग्, अपाक्, उदङ्, न्यग् वा) पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण या ऊंचे नीचे, (नृभिः हूयसे) मनुष्यों से स्तुति किया जाता है हे (प्र-शर्ध) उत्तम बलशालिन् ! हे (सिम) सर्वश्रेष्ठ ! तू सचमुच (तुर्वशे) चारों पुरुषार्थों के इच्छुक मनुष्य-संघ के बीच भी (पुरु नृ-सूतः) बहुत प्रकार के मनुष्यों से उपासित (असि) होता है ।

यद्वा रुमे रुशमे श्यावके कृप इन्द्र मादयसे सचा ।
कण्वासस्त्वा ब्रह्मभिः स्तोमवाहस इन्द्रा यच्छन्त्या गहि ॥ २ ॥

भा०—(यद् वा) और जो तू (रुमे) उपदेष्टा, (रुशमे) अन्यों की पीड़ा शान्त करने वाले रक्षक, (श्यावके) इधर-उधर जाने वाले व्यापारी और (कृपे) दयाशील, श्रमी, जनवर्ग में (सचा) एक साथ सबको (मादयसे) प्रसन्न करता है, हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! और (स्तोम-वाहसः) स्तुतिधारक, (कण्वासः) बुद्धिमान् ( ब्रह्मभिः त्वा यच्छन्ति ) वेदमन्त्रों से तुझे अपने को अर्पित करते हैं, वह तू (आ गहि) हमें प्राप्त हो ।

यथा॑ गौ॒रो अ॒पा कृ॒तं तृष्य॒न्नेत्यवे॑रिणम् ।
आ॒पि॒त्वे नः॑ प्रपि॒त्वे तूय॒मा ग॑हि॒ कण्वे॑षु॒ सु सचा॒ पिब॑ ॥३॥

भा०—(यथा) जैसे (गौरः) गौओं में रति, अनुरागादि करने वाला वृषभ पशु वा गौर नाम मृग, (तृष्यन्) प्यासा होकर (अपा कृतम्) जल से भरे (इरिणम्) जलाशय को (अव: एति) प्राप्त होता है वैसे ही (गौरः) 'गो' इन्द्रियों में रमने वाला जीव, (तृष्यन्) तृष्णा-युक्त होकर (अपा) जलादि के विकाररूप रुधिरादि से (कृतं) बने (इरिणम्) 'इरा' अन्न के विकार से बने देह को (अव एति) प्राप्त होता है। हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! आत्मन् ! तू (नः) हमारे (आपित्वे) बन्धु-भाव को (प्रपित्वे) प्राप्त होने पर (नः) हमें (तूयम्) शीघ्र ही (आ गहि) प्राप्त हो और (कण्वेषु) विद्वान् जनों के बीच (सचा) साथ रहकर (सु-पिब) अच्छी प्रकार मोक्ष-आनन्द रस का पान कर।

मन्द॑न्तु त्वा मघवन्निन्द्रेन्द॑वो राधो॒देया॑य सुन्व॒ते ।
आ॒मुष्या॒ सोम॑मपिबश्च॒मू सु॒तं ज्येष्ठं॒ तद्द॑धिषे॒ सहः॑ ॥४॥

भा०—हे (मघवन्) ऐश्वर्यवन् ! हे (इन्द्र) दुष्टों के नाशक प्रभो ! राजन् ! (इन्दवः) ऐश्वर्य युक्त जीवगण (त्वा मन्दन्तु) तुझे प्राप्त होकर प्रसन्न हों। (सुन्वते) उपासक तथा (राधो-देयाय) उपहार देने वाले पुरुष के (सोमम्) ज्ञानसरुपन्न, (चमू-सुतम्) उत्तम माता पिता के बीच उत्पन्न जीव को पुत्रवत् (आ-मुष्य) स्वीकार कर, उसका गुरुवत् (अपिबः) पालन कर। तू ही (तत्) उस (सहः) बल को (दधिषे) धारण करने हारा है।

प्र च॑क्रे॒ सह॑सा॒ सहो॑ ब॒भञ्ज॑ म॒न्युमोज॑सा ।
विश्वे॑ त इन्द्र पृतना॒यवो॑ यह्वो॒ नि वृ॒क्षा इ॑व येमिरे ॥५॥३०॥

भा०—वह शत्रुहन्ता स्वामी (सहसा) बल से (सहः) शत्रुओं का पराजय (प्र चक्रे) अच्छी प्रकार करे और (ओजसा) पराक्रम से

(मन्युम् बभञ्ज) शत्रु के क्रोध को तोड़ डाले। हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! हे (यह्वो) महान्! (ते) तेरे अधीन (विश्वे) सब (पृतनायवः) सेना-बल और प्रजास्थ मनुष्यों के स्वामी नायक (वृक्षाः इव) वृक्षों के समान भूमि को घेर कर (नि येमिरे) भूमि या राज्य का प्रबन्ध करें। इति त्रिंशो वर्गः॥

सहस्रेणेव सचते यवीयुधा यस्त आनळुपस्तुतिम्।
पुत्रं प्रावर्गं कृणुते सुवीर्ये दाश्नोति नमउक्तिभिः॥६॥

भा०—हे ऐश्वर्यवन्! राजन्! (यः) जो (ते) तेरी (उप-स्तुतिम्) स्तुति (आनड्) करता है, वह (सहस्रेण इव) अनेक (यवीयुधा) शत्रु-नाशक बल से (सचते) सम्पन्न होता है, वह (सु-वीर्ये) उत्तम बल के आश्रय पर (पुत्रं) प्रजा को (प्रावर्गं) शत्रु निवारण में समर्थ (कृणुत) बनाता है और (नमः-उक्तिभिः) विनय वचनों से (दाश्नोति) दान करता है।

मा भेम मा श्रमिष्मोग्रस्य सख्ये तव।
महत्ते वृष्णो अभिचक्ष्यं कृतं पश्येम तुर्वशं यदुम्॥७॥

भा०—हे प्रभो! हम (उग्रस्य) बलवान् (तव) तेरे (सख्ये) मित्रभाव में रहकर (मा भेम) कभी न डरें, (मा श्रमिष्म) कभी न थकें। (वृष्णः ते) उत्तम प्रबन्धक और सुखों के वर्षक तेरे (कृतं) किये (महत्) भारी (अभि-चक्ष्यं) प्रत्यक्ष कार्य को तथा (यदुम्) यत्नशील (तुर्वशम्) धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष आदि के अभिलाषी मानव को (पश्येम) देखें।

सव्यामनु स्फिग्यं वावसे वृषा न दानो अस्य रोषति।
मध्वा सम्पृक्ताः सारघेण धेनवस्तूयमेहि द्रवा पिब॥८॥

भा०—जैसे (दानः न वृषा) सुखदाता, वीर्यवान् सेक्ता पुरुष

(सव्याम् स्फिग्यं) वाम भाग में रखने वा प्रजोत्पादन योग्य अर्धाङ्गिनी को (अनु वावसे) प्राप्त कर उसके अनुकूल होकर रहता, उसको आच्छादन करता है और वह भी ( अस्य न रोषति ) उससे रुष्ट नहीं होती न उसको रुष्ट करती है, वैसे ही (वृषा) प्रबन्ध-कुशल, प्रजा पर सुखों का वर्षक, बलवान् (दानः) दानशील, एवं दुष्टों का नाशक पुरुष (सव्याम्) ऐश्वर्य-सम्पन्न वा शासन-योग्य (स्फिग्यं) प्रतिष्ठा-योग्य प्रजाजन को ( अनु ववसे ) उसके अनुकूल रहकर बसावे, उसकी रक्षा करे। वह प्रजागण ( अस्य न रोषति ) उसे रोष न दिलावे न उसके प्रति रोष करे। हे ऐश्वर्यवन् शत्रुहन्तः! (धेनवः) गौओं के समान वाणियां और भूमियां (सारघेण मध्वा) मधु के समान मधुर दुग्ध और ज्ञान से ( सम्पृक्ताः ) युक्त हैं। तू (तूयम्) शीघ्र ही (आ इहि) आ, और (आ द्रव) आगे बढ़ और (आ द्रव) आगे बढ़ और (आ पिब) ऐश्वर्य का उपभोग कर।

अश्वी रथी सुरूप इद्गोमाँ इदिन्द्र ते सखा।
श्वात्रभाजा वयसा सचते सदा चन्द्रो याति सभामुप ॥९॥

भा०—हे (इन्द्र) प्रभो! (ते) तेरा (सखा) मित्र (अश्वी) अश्वों का स्वामी, (रथी) रथों का स्वामी (सु-रूपः) उत्तम रूपवान् (गोमान्) इन्द्रियों, वाणियों, भूमियों का स्वामी (इद्) ही हो जाता है। वह ( श्वात्र-भाजा वयसा ) धनादि से समृद्ध अन्न, बल, आयु से (सदा सचते) सदा युक्त होता और (चन्द्रः) सबको सुखी करने वाला होकर (सभाम् उप याति) सभा को प्राप्त होता है। सभापति वा सभासद् बनता है।

ऋश्यो न तृष्यन्नवपानमा गहि पिबा सोमं वशाँ अनु।
निमेघमानो मघवन्दिवेदिव ओजिष्ठं दधिषे सहः ॥१०॥३१॥

भा०—हे ( मघवन् ) धनों के स्वामिन्! ( तृष्यन् ऋष्यः न )

पिपासा मृग जैसे (अवपानम् आगच्छति) जलाशय था घाट को प्राप्त होता और (वशान् अनु पिबति) यथेच्छ पान करता है वैसे ही तू भी (ऋष्यः) दर्शनीय, महान् (तृष्यन्) ऐश्वर्य के लिये तृष्णायुक्त (न) के समान (अव-पानम्) अधीन पालन योग्य राष्ट्र को (आ गहि) प्राप्त कर। (वशान् अनु) अपनी अभिलाषाओं के अनुकूल (सोमं) राष्ट्रैश्वर्य का (पिब) पालन और उपभोग कर। तू (दिवे-दिवे) दिनों-दिन (नि-मेघमानः) नियम से प्रजा पर सुखों का वर्षण करता हुआ मेघवत् उदार होकर (ओजिष्ठं सहः) अति पराक्रम युक्त, सैन्य-बल को (दधिषे) धारण कर।

अध्वर्यो द्रावया त्वं सोममिन्द्रः पिपासति।
उप नूनं युयुजे वृषणा हरी आ च जगाम वृत्रहा ॥११॥

भा०—हे (अध्वर्यो) प्रजा के 'ध्वर' अर्थात् हिंसन, पीड़नादि को न चाहने वाले सेनापते! राजन्! (त्वं) तू (द्रवय) शत्रु को दूर भगा क्योंकि (इन्द्रः) ऐश्वर्यवान् राजा (सोमं) राष्ट्र को (पिपासति) पालन करना चाहता है। वह (नूनं) निश्चय से (वृष्णा हरी) बलवान् अश्वों को (उपयुयुजे) रथ में जोड़ता और बल वीर्यवान् स्त्री पुरुषों का (उप युयुजे) परस्पर सम्बन्ध करे। इस प्रकार वह (वृत्रहा) बढ़ते शत्रु तथा विघ्नों का नाश करता हुआ (आजगाम च) आवे।

स्वयं चित्स मन्यते दाशुरिर्जनो यत्रा सोमस्य तृम्पसि।
इदं ते अन्नं युज्यं समुक्षितं तस्येहि प्र द्रवा पिब ॥१२॥

भा०—हे राजन्! (यत्र) जिस राष्ट्र में (सोमस्य) तू ऐश्वर्य से (तृम्पसि) तृप्त होता है (सः) वह राष्ट्रवासी प्रजाजन (दाशुरिः) कर आदि देने वाला होकर (स्वयं चित्) स्वयं ही (मन्यते) राष्ट्र-कार्य को समझता है। (ते) तेरे लिये (इदं) यह (अन्नं) अन्न (युज्यं) और सहयोगी बल (सम्-उक्षितम्) अच्छी प्रकार सींचा जावे। (तस्य)

उसको तू (आ इहि) प्राप्त कर और (प्र द्रव) अन्नादि के लिये जल धाराएं प्रद्रवित कर और (प्र द्रव) वेग से शत्रु पर आक्रमण कर और (पिब) राष्ट्र का पालन कर।

रथेष्ठायाध्वर्यवः सोममिन्द्राय सोतन।
अधि ब्रध्नस्याद्रयो वि चक्षते सुन्वन्तो दाश्वध्वरम् ॥१३॥

भा०—हे (अध्वर्यवः) प्रजा के नाश को न चाहने वाले राष्ट्र के उत्तम पुरुषो! आप (रथेष्ठाय इन्द्राय) रथ पर स्थित शत्रुहन्ता राजा वा सेनापति के लिये (सोमम्) ऐश्वर्य (सोतन) उत्पन्न करो। (ब्रध्नस्य अधि) अन्तरिक्ष में जैसे (दाशु-अध्वरम् सुन्वन्तः) वृष्टि, अन्नादि देने वाले सूर्य के जीवनप्रद जलप्रद, यज्ञ करते हुए (अद्रयः) मेघगण (वि चक्षते) दिखाई देते हैं वैसे ही (ब्रध्नस्य अधि) मूल आधार राष्ट्र के ऊपर (दाशु-अध्वरम्) ऐश्वर्यप्रद राजा के प्रजापालक यज्ञ को (सुन्वतः) करते हुए (अद्रयः) शस्त्र-बल के अध्यक्ष जन (वि चक्षते) विविध प्रकार से दीखें।

उप ब्रध्नं वावाता वृषणा हरी इन्द्रमपसु वक्षतः।
अर्वाञ्चं त्वा सप्तयोऽध्वरश्रियो वहन्तु सवनेदुप ॥१४॥

भा०—जैसे (वावाता वृषणा हरी ब्रध्नं इन्द्रम् उप वक्षतः) वेग से जाने वाले वृष्टिकारक वायु और मेघ आकाश में 'इन्द्र', विद्युत् को धारण करते हैं और जैसे (ब्रध्नं वृषणा हरी वावाता ब्रध्नं इन्द्रम् सु उप वक्षतः) बलवान्, वेगवान् दो अश्व प्रबन्ध-कुशल ऐश्वर्य-पति राजा को ढो ले जाते हैं वैसे ही (ब्रध्नं इन्द्रम्) राष्ट्र के प्रबन्धक, सूर्य-तुल्य तेजस्वी पुरुष को (वावाता) वायुवत् वेग से जाने और शत्रु-नाश करने में समर्थ (वृषणा) बलवान्, मेघवत् उदार (हरी) दोनों विद्वानों के वर्ग (अप-सु) राष्ट्र के कार्यों में (उप वक्षतः) धारण करें वा समीप जाकर

उत्तम वचन कहें। हे ऐश्वर्यवन्! (अर्वाञ्चं) शत्रुनाशक सैन्य गण से युक्त (त्वा) तुझको (अध्वर-श्रियः सप्तयः) शत्रुओं से न पराजित होने वालों की वा युद्ध-यज्ञ की शोभा धारण करने वाले, वेग से जाने वाले वीर (सवना इत् उप वहन्तु) नाना ऐश्वर्य तुझे प्राप्त करावें।

प्र पूषणं वृणीमहे युज्याय पुरूवसुम्।
स शंक्र शिक्ष पुरुहूत नो धिया तुजे राये विमोचन ॥१५॥३२॥

भा०—हम (युज्याय) उत्तम पद पर नियुक्त करने के लिये (पूषणं) पोषक (पुरु-वसु) बहुत से ऐश्वर्य और राष्ट्रवासी जनों के स्वामी को (वृणीमहे) वरण करें। हे (शक्र) शक्तिशालिन्! हे (पुरु-हूत) बहुत से मनुष्यों से स्वीकृत! हे (वि-मोचन) बन्धनों से छुड़ाने हारे! (सः) वह तू (नः) हमें (तुजे) शत्रु के नाश करने और प्रजा को शरण देने तथा (राये) ऐश्वर्य की वृद्धि के लिये (धिया) बुद्धिपूर्वक (शिक्ष) उत्तम शिक्षा दे।

सं नः शिशीहि भुरिजोरिव क्षुरं रास्व रायो विमोचन।
त्वे तन्नः सुवेदमुस्रियं वसु यं त्वं हिनोषि मर्त्यम् ॥१६॥

भा०—(भुरिजोः इव क्षुरम्) दोनों बाहुओं में पकड़ कर जैसे छुरे को तेज करते हैं वैसे ही हे राजन्! हे (विमोचन) बन्धनों से छुड़ाने हारे! तू (भुरिजोः) दोनों पालनशील बाहुओं में सुरक्षित कर (नः) हमें (सं शिशीहि) अच्छी प्रकार तीक्ष्ण कर, प्रखर शक्ति वाला बना और (रायः रास्व) ऐश्वर्य दे। (त्वं) तू (यं) जिस (मर्त्यम्) मनुष्य वर्ग को, या शत्रु को मारने वाले सैन्य को (हिनोषि) सञ्चालित करता है, हे राजन्! (त्वे) तेरे अधीन (नः) हमारा (उस्रियं) गवादि पशु-सम्पदा से युक्त, (तत् वसु) वह धन (सुवेदम्) सुख से प्राप्ति-योग्य, सर्वोत्तम है।

वेमि॑ त्वा पूषन्नृ॒ञ्जसे॒ वेमि॒ स्तोत॑व आघृणे ।
न तस्य॑ वेम्यर॑णं॒ हि तद्व॑सो स्तु॒षे प॒ज्राय॒ साम्ने॑ ॥१७॥

भा०—हे (पूषन्) पोषक ! (ऋञ्जसे) उत्तम रीति से कार्य करने के लिये मैं प्रजावर्ग (त्वा) तुझे (वेमि) चाहता हूँ। हे (आघृणे) सब ओर से प्रदीप्त, तेजस्विन् ! (स्तोतवे) स्तुति के लिये भी (त्वा वेमि) तुझे चाहता हूँ। हे (वसो) सब में बसने वाले प्रभो ! (अरणं हि तत्) क्योंकि वह रमणीय नहीं है, इसलिये ( तस्य न वेमि ) उसको मैं न चाहूँ। (पज्राय) विद्वान् (साम्ने) समान व्यवहार वाले श्रेष्ठ पुरुष की मैं (स्तुषे) स्तुति करता हूँ।

परा॒ गावो॒ यव॑सं॒ कच्चि॑दाघृणे॒ नित्यं॒ रेक्णो॑ अमर्त्य ।
अ॒स्माकं॑ पूषन्नवि॒ता शि॒वो भ॑व॒ मंहि॑ष्ठो॒ वाज॑सातये ॥ १८ ॥

भा०—हे (आघृणे) सर्वत्र प्रकाशमान ! हे (अमर्त्य) मनुष्यों में विशेष ! (कच्चित्) चाहे (गावः) गौवें (यवसम्) चारे को लक्ष्य कर (परा) दूर भी हों तो भी (रेक्णः) वह धन (नित्यं) स्थिर बना रहे। हे (पूषन्)पोषक स्वामिन् ! तू (अस्माकम् अविता) हमारा रक्षक और (शिवः) कल्याणकारक (भव) हो और तू (वाजसातये) ऐश्वर्य के संविभाग बल को प्राप्त करने के लिये (मंहिष्ठः) अति पूज्य (भव) हो।

स्थूरं राधः॑ श॒ताश्वं॑ कुरु॒ङ्गस्य॒ दिवि॑ष्टिषु ।
रा॒ज्ञस्त्वे॒षस्य॑ सु॒भग॑स्य रा॒तिषु॑ तु॒र्वशे॒ष्वमन्महि ॥१९॥

भा०—( दिविष्टिषु ) उत्तम दान देने और उत्तम इच्छाओं वाले (रातिषु) दानशील, (तुर्वशेषु) चारों पुरुषार्थों के इच्छुक मनुष्यों के ऊपर (कुरुंगस्य) कर्मकारी समस्त जीवों को प्राप्त उनमें भी व्यापक (राज्ञः) दीप्तियुक्त, (त्वेषस्य) कान्तिमान्, ( सुभगस्य ) उत्तम ऐश्वर्यवान् प्रभु के ( शताश्वं ) सैकड़ों अश्वों, सूर्यादि, वा भोक्ता जीवों से

सम्पन्न (स्थूरं राधः) बड़े ऐश्वर्य को देखकर हम (अमन्महि) उसका मनन करें।

धीभिः सातानि काण्वस्य वाजिनः प्रियमेधैरभिद्युभिः।
षष्टिं सहस्रानु निर्मजामजे निर्यूथानि गवामृषिः ॥ २० ॥

भा०—(वाजिनः) ऐश्वर्यवान् (काण्वस्य) विद्वान्, राजा के (निर्मजाम्) आते विशुद्ध (गवां) गौओं के (षष्टिं सहस्रा) ६०००० साठ २ हजार के (यूथानि) समूह (अभि-द्युभिः) तेजस्वी (प्रिय-मेधैः) यज्ञ के प्रिय विद्वानों, (धीभिः) बुद्धिमान् पुरुषों द्वारा (सातानि) अच्छी प्रकार विभक्त हों। उनको (ऋषिः) निरीक्षक पुरुष (अनु निर् अजे) सञ्चालित करे।

वृक्षाश्चिन्मे अभिपित्वे अरारणुः।
गां भजन्त मेहनाश्वं भजन्त मेहना ॥२१॥३३॥७॥

भा०—(वृक्षाः चित्) वृक्ष जैसे वायु के झकोरे से मर्मर ध्वनि करते हैं, वे जैसे (मेहना) वृष्टियुक्त (गां भजन्त) भूमि का सेवन करते हैं और (मेहना अश्वं भजन्त) वृष्टिकारक आशुगामी वायु का सेवन करते हैं वैसे ही (मे) मुझ स्वामी को (अभिपित्वे) प्राप्त होने पर (वृक्षाः चित्) भूमि को वश करके स्थित भूपति भी (अरारणुः) हर्षध्वनि करते हैं। वे (गां) भूमि को (भजन्त) पाते तथा (मेहना अश्वं भजन्त) उत्तम अश्वादि सैन्य को प्राप्त करते हैं। इति त्रयस्त्रिंशो वर्गः। इति सप्तमोऽध्यायः ॥

---

## अथ अष्टमोऽध्यायः

### [ ५ ]

ब्रह्मातिथिः काण्व ऋषिः ॥ देवता—१–३७ अश्विनौ। ३७–३९ चैद्यस्य कशोर्दानस्तुतिः ॥ छन्दः—१, ५, ११, १२, १४, १८, २१, २२, २९,

३२, ३३, निचृद् गायत्री। २—४, ६—१०, १५—१७, १९, २०, २४, २५, २७, २८, ३०, ३४, ३६ गायत्री। १३, २३, ३१, ३५ विराड् गायत्री। १२, २६ आर्ची स्वराड् गायत्री। ३७, ३८ निचृद् बृहती। ३९ आर्षी निचृदनुष्टुप्॥ एकोनचत्वारिंशदृचं सूक्तम्॥

दूरादिहेव यत्सत्यरुणप्सुरशिश्वितत्।
वि भानुं विश्वधातनत्॥ १॥

भा०—(यत्) जैसे (अरुणप्सुः) अरुण कान्तियुक्त उषा (दूरात् सती) दूर रहकर भी (इह एव) यहां ही, समीप विद्यमान के तुल्य (अशिश्वितत्) जगत् को श्वेत कर देती है और (विश्व-धा) सब प्रकार से (भानुं) कान्ति को (वि अतनत्) फैलाती है वैसे ही (अरुणप्सुः) अरुण कान्तियुक्त, स्वस्थ, (दूरात् सती) दूर देश में रहती हुई भी, सच्चरित स्त्री (इह इव) जैसे यहां ही हो, ऐसे गृहवत् ही (अशिश्वितत्) अपने उज्ज्वल चरित्र से जगत् को शुभ्र करती है और (विश्व-धा) सब प्रकार से (भानुं वि अहनत्) अपनी कीर्त्ति फैलाती है।

नृवद्दस्रा मनोयुजा रथेन पृथुपाजसा।
सचेथे अश्विनोषसम्॥ २॥

भा०—हे (दस्रा) दर्शनीय, दुष्टों वा शरीरस्थ दोषों के नाशक स्त्री पुरुषो! मुख्य नायको! हे (अश्विना) अश्वों, इन्द्रियों और मन के स्वामी जनो! (नृवत्) दो नायकों के समान आप (मनः-युजा) मन रूप सारथि या अश्व की शक्ति से युक्त (पृथुपाजसा) अधिक बलशाली (रथेन) रथ रूप देह से युक्त होकर (उपसम् सचेथे) अपने चाहने वाले को प्राप्त होओ।

युवाभ्यां वाजिनीवसू प्रति स्तोमा अदृक्षत।
वाचं दूतो यथोहिषे॥ ३॥

भा०—हे (वाजिनी-वसू) अन्न, बल, ऐश्वर्य युक्त प्रजा, सेना और भूमि से उत्पन्न धन के धनी स्त्री पुरुषो! (युवाभ्यां) आप दोनों के लिये (स्तोमाः) उत्तम स्तुतिवचन (प्रति अदृक्षत) प्रत्येक कार्य में दीखें। (यथा दूतः) दूत के समान मैं (वाचं ओहिषे) वाणी को धारण करूं।

पुरुप्रिया ण ऊतये पुरुमन्द्रा पुरूवसू।
स्तुषे कण्वासो अश्विना ॥ ४ ॥

भा०—(अश्विना) उत्तम जितेन्द्रिय स्त्री पुरुष दोनों (पुरुप्रिया) बहुत को प्रिय, (पुरुमन्द्रा) बहुतों को प्रसन्न करने वाले और (पुरू-वसू) बहुत से ऐश्वर्यों के स्वामी होकर (नः ऊतये) हमारी रक्षा के लिये हों। उन दोनों को (कण्वासः) विद्वान् लोग (स्तुषे) उपदेश के लिये हों।

मंहिष्ठा वाजसातमेषयन्ता शुभस्पती।
गन्तारा दाशुषो गृहम् ॥ ५ ॥ १ ॥

भा०—हे विद्वान् स्त्री पुरुषो! आप दोनों (मंहिष्ठा) अति पूज्य (वाज-सातमा) ज्ञान, अन्न बल के देने वालों में उत्तम (इषयन्ता) उत्तम अन्न की कामना करने वाले (शुभः पती) उत्तम कल्याण कर्म और शुद्ध जल को पालन वा पान करने वाले स्वयं पति पत्नी (दाशुषः गृहम्) ज्ञानादि देने वाले के गृह को (गन्तारा) जाने वाले होओ। इति प्रथमो वर्गः ॥

ता सुदेवाय दाशुषे सुमेधामवितारिणीम्।
घृतैर्गव्यूतिमुक्षतम् ॥ ६ ॥

भा०—(ता) वे आप दोनों उत्तम विद्वान् और उत्तम विजिगीषु वा विद्यादि के अभिलाषी शिष्यों के स्वामी (दाशुषे) ज्ञानदाता गुरु, आचार्य वा धनप्रद स्वामी की (सु-मेधाम्) उत्तम बुद्धियुक्त (अवि-तारिणीम्) विनाश न होने देने वाली (गव्यूतिम्) वाणियों के सम्मि-

अण होने की यज्ञ क्रिया वा नीति को गोचर भूमि के समान ही (घृतैः उक्षतम्) स्नेहों और घृतादि पवित्र पदार्थों वा (घृतैः) जलों से सींचो, बढ़ाओ, उन्नत करो।

आ नः स्तोममुप द्रवत्तूयं श्येनेभिराशुभिः।
यातमश्वेभिरश्विना ॥ ७ ॥

भा०—हे (अश्विना) उत्तम अश्वों और इन्द्रियों के स्वामी जनो! आप दोनों (द्रवत् तूयम्) शीघ्र-शीघ्र ही (नः) हमारे (स्तोमम् उप) उपदेश को प्राप्ति के लिये (श्येनेभिः) उत्तम गति वाले, (आशुभिः) शीघ्रगामी और (अश्वेभिः) अश्वोंवत् प्राण वृत्तियों से (उप यातम्) प्राप्त होओ।

येभिस्तिस्रः परावतो दिवो विश्वानि रोचना।
त्रीँरक्तून्परिदीयथः ॥ ८ ॥

भा०—(येभिः) जिन वेग-युक्त साधनों से तुम दोनों (तिस्रः दिवः त्रीन् अक्तून्) तीन दिन और तीन रातों में ही (परावतः) दूर २ के देशों और (विश्वानि रोचना) समस्त रुचिकर स्थानों को भी (परिदीयथः) परिभ्रमण कर सको, उन साधनों से हमारे (स्तोमम् उपयातम्) स्तुत्य यज्ञादि कार्य को भी प्राप्त होओ।

उत नो गोमतीरिष उत सातीरहर्विदा।
वि पथः सातये सितम् ॥ ९ ॥

भा०—हे (अहर्विदा) दिन को प्राप्त कराने या ज्ञान करा देने वाले उषा सूर्यवत् (अहर्विदा) अविनाशी आत्मा वा दिन-कृत्य के ज्ञाता जनो! आप दोनों (उत) भी (नः) हमारी (गोमतीः इषः) उत्तम वाणियों से युक्त इच्छाओं, भूमियों वा गोरस—दुग्ध, दही घृतादि से युक्त अन्नों (उत सातीः) और सेवनीय सम्पदाओं को प्राप्त करो और (पथः सातये) सन्मार्ग प्राप्त करने और सेवन के लिये (वि सितम्) विविध प्रकार से नियम-बन्धन करो।

आ नो गोमन्तमश्विना सुवीरं सुरथं रयिम् ।
वोळ्हमश्वावतीरिषः ॥ १० ॥ २ ॥

भा०—हे (अश्विना) जितेन्द्रिय स्त्री पुरुषो ! (नः) हमें (गोमन्तं) गौओं (सु-वीरं) उत्तम वीरों ( सुरथं रयिम् ) और उत्तम रथों वाला ऐश्वर्य (आ वोढम्) प्राप्त कराओ और (अश्वावतीः इषः) अश्वों वाली सेनाओं को भी (आ वोढम्) रखो । इति द्वितीयो वर्गः ॥

वावृधाना शुभस्पती दस्रा हिरण्यवर्तनी ।
पिबतं सोम्यं मधु ॥११॥

भा०—हे (दस्रा) दुःखों के नाशक आप दोनों (शुभस्पती) उत्तम गुणों और आचार का पालन करते हुए (वावृधाना) बढ़ते हुए (सोम्यं मधु पिबतम्) ओषधि-रस से युक्त मधु, अन्न, जल का उपभोग करो ।

अस्मभ्यं वाजिनीवसू मघवद्भ्यश्च सप्रथः ।
छर्दिर्यन्तमदाभ्यम् ॥१२॥

भा०—हे ( वाजिनी-वसू ) अन्न, ऐश्वर्य, बल आदि उत्पन्न करने वाली क्रिया, सेना आदि के धनवत् पालने वाले वीर, विद्वान् स्त्री पुरुषो ! आप दोनों ( अस्मभ्यम् ) हमारे और (मघवद्भ्यश्च) उत्तम धनसम्पन्न पुरुषों के लिये (अदाभ्यम् छर्दिः) न नाश होने योग्य, गृह प्रदान करो ।

नि षु ब्रह्म जनानां याविष्टं तूयमा गतम् ।
मो ष्वन्याँ उपारतम् ॥१३॥

भा०—हे शक्तिमान् सेनापति, सैन्य वर्ग जनो ! (यौ) जो आप दोनों (जनानां ब्रह्म) मनुष्यों के धन, अन्न और राष्ट्र को (नि सु अविष्टम्) अच्छी प्रकार रक्षा करते हो वे आप ( तूयम् आ गतम् ) शीघ्र प्राप्त होओ । ( अन्यान् ) और विरोधियों को ( मो सु उप अरतम् ) मत प्राप्त होओ ।

मनुष्यों में प्रविष्ट है, (तस्मै) उस (सोमाय) ऐश्वर्यवान् की हम (हविषा) उत्तम अन्नादि से (विधेम) परिचर्या करें। उसके (मृडीके) सुख और (सुमतौ) शुभ ज्ञान में हम सदा (स्याम) रहें। इति द्वादशो वर्गः ॥

त्वं सोम पितृभिः संविदानोऽनु द्यावापृथिवी आ ततन्थ।
तस्मै त इन्दो हविषा विधेम वयं स्याम पतयो रयीणाम् ॥१३॥

भा०—हे (सोम) ऐश्वर्यवन्! (त्वा) तू (पितृभिः) पालक जनों से (संविदानः) संमति करता हुआ, (द्यावापृथिवी) सूर्य-पृथिवीवत् स्त्री-पुरुष और शास्त्र-शासक वर्गों को (अनु आ ततन्थ) वश करता है, हे (इन्दो) ऐश्वर्यवन्! (वयं तस्मै ते) हम उस तेरे लिये (हविषा) अन्न वचनादि से (विधेम) सेवा करें (वयं रयीणां पतयः स्याम) हम धनैश्वर्यादि के स्वामी हों।

त्रातारो देवा अधि वोचता नो मा नो निद्रा ईशत मोत जल्पिः।
वयं सोमस्य विश्वह प्रियासः सुवीरासो विदथमा वदेम ॥१४॥

भा०—हे (देवाः) विद्वान् पुरुषो! आप लोग (त्रातारः) रक्षक होकर (नः अधि वोचत) हमें उपदेश करो, जिससे (नः) हम पर (निद्रा) निद्रा, आलस्यादि (मा ईशत) अधिकार न करे (उत) और (जल्पिः मा ईशत) बकवासी पुरुष हम पर वश न करे। (विश्वहा) सदा, सब दिनों, (वयं) हम (सोमस्य प्रियासः) सोम, पुत्र, शिष्य, ऐश्वर्यवान् आदि के प्रिय और (सु-वीरासः) उत्तम वीर्यवान्, विद्वान् होकर (विदथम् आवदेम) ज्ञान का उपदेश करें।

त्वं नः सोम विश्वतो वयोधास्त्वं स्वर्विदा विशा नृचक्षाः। त्वं न इन्द ऊतिभिः सजोषाः पाहि पश्चातादुत वा पुरस्तात् ॥१५।१३।६

भा०—हे (सोम) विद्वन्! वीर्यवत् पालक पोषक! (त्वं नः विश्वतः

वयोधाः) तू हमें सब प्रकार से ज्ञान, बल धारण कराने वाला, (त्वं स्वर्विद्) तू सुखदाता, (नृ-चक्षाः) सबका द्रष्टा होकर (नः आविश) हमें प्राप्त हो। हे (इन्द्रो) ऐश्वर्यवन्! (त्वं) तू (नः सजोषाः) हमें सप्रेम (ऊतिभिः पाहि) रक्षा साधनों से सदा पालन कर और तू (पश्चातात् उत वा पुरस्तात्) हमारी पीछे और आगे से भी रक्षा कर। इति त्रयोदशो वर्गः ॥

# अथ वालखिल्यम्[1]

## [ ४९ ]

प्रस्कण्वः काण्वः ऋषिः ॥ इन्द्रो देवता ॥ छन्दः—१ बृहती। ३ विराड् बृहती। ५ भुरिग्बृहती। ७, ९ निचृद् बृहती। २ पंक्तिः। ४, ६, ८, १० निचृत् पंक्तिः ॥ दशर्चं सूक्तम् ॥

अभि प्र वः सुराधसमिन्द्रमर्च यथा विदे।
यो जरितृभ्यो मघवा पुरूवसुः सहस्रेणेव शिक्षति ॥ १ ॥

भा०—(यः) जो (मघवा) उत्तम धन का स्वामी (पुरुवसुः) नाना धनों, जनों का स्वामी होकर (जरितृभ्यः) स्तुतिकर्त्ता विद्वानों के हितार्थ (सहस्रेण इव) सहस्रों के समान (शिक्षति) दान देता है, उस (सुराधसम्) सुखपूर्वक आराधना करने योग्य (इन्द्रम्) ऐश्वर्यवान् की (यथा विदे) यथावत् ज्ञान और धनलाभ के लिये (अभि प्र अर्च) उत्तम रीति से अर्चना करो और उसी को (प्र वः) उत्तम रीति से वरण करो।

शतानीकेव प्र जिगाति धृष्णुया हन्ति वृत्राणि दाशुषे।
गिरेरिव प्र रसा अस्य पिन्विरे दत्राणि पुरुभोजसः ॥ २॥

१ सर्वानुक्रमण्यां वालखिल्यसूक्तानामप्यनुक्रमणदर्शनात् संहितान्तर्गतत्वम्। तानि च षष्ठानुवाकान्तर्गतान्येव ॥

भा०—वह ऐश्वर्यवान्, शत्रुओं का नाशक (शत-अनीकः इव) सैकड़ों सेनाओं का स्वामी, सेनापति के समान (प्र जिगाति) सबका विजय करता है और (दाशुषे) करप्रद राष्ट्र के हित के लिये (वृत्राणि) विघ्नकारी शत्रुओं का (धृष्णुया) अपनी धर्षणकारिणी शक्ति से (हन्ति) नाश करता है, (गिरेः इव रसा) पर्वत से झरने वाले जलतुल्य (अस्य पुरुभोजसः) नाना भोग्य ऐश्वर्य के इस स्वामी के (दत्राणि) नाना दान (पिन्विरे) प्रजाओं को पुष्ट करते हैं।

आ त्वा सुतास इन्दवो मदा य इन्द्र गिर्वणः ।
आपो न वज्रिन्नन्वोक्यं सरः पृणन्ति शूर राधसे ॥ ३ ॥

भा०—हे (गिर्वणः) वाणी द्वारा भजन योग्य ! हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! (ये) जो (मदाः) तृप्तिकारक (इन्दवः) आर्द्रहृदय (सुतासः) अभिषिक्त जन (त्वा आ पृणन्ति) तुझे हर्षजनक हैं हे (शूर) शूरवीर ! हे (वज्रिन्) वीर्यवन् ! वे सब (राधसे) धन प्राप्ति के लिये ही (ओक्यं सरः आपः न) आश्रयभूत सरोवर को पूर्ण करने वाले जलप्रवाहों के समान (त्वा आपृणन्ति) तुझे पूर्ण करते हैं, तुझमें ही आश्रय लेते हैं।

अनेहसं प्रतरणं विवक्षणं मध्वः स्वादिष्ठमीं पिब ।
आ यथा मन्दसानः किरासि नः प्र क्षुद्रेव त्मना धृषत् ॥ ४ ॥

भा०—हे ऐश्वर्यवन् ! तू (मध्वः) मधुर अन्न और ज्ञान का (अनेहसं) निष्पाप (प्र-तरणम्) दुःखों से पार उतारने वाला, (विवक्षणं) विविध वचनों से स्तुत्य (स्वादिष्ठम् ईम्) अति स्वादु रस का (पिब) पान कर (यथा) जैसे (मन्दसानः) तृप्त होकर (क्षुद्रा इव) क्षुद्रा, छोटी मधु मक्खियों के समान (त्मना धृषत्) स्वयं सामर्थ्य से शत्रु पर विजयी होकर (नः) हमें (प्र किरासि) नाना ऐश्वर्य दे।

आ नः स्तोममुप द्रवद्धियानो अश्वो न सोतृभिः ।
यं ते स्वधावन्त्स्वदयन्ति धेनव इन्द्र कण्वेषु रातयः ॥ ५ ॥ १४ ॥

भा०—हे (स्वधावन् इन्द्र) ऐश्वर्यधारक शक्ति के स्वामिन् ! (ते) तेरे (कण्वेषु) विद्वान् पुरुषों के निमित्त (रातयः) दिये दान ही (यं स्तोमम्) जिस स्तुतियोग्य पद को (धेनवः) गोरसों के समान (स्वदयन्ति) अधिक स्वादु, सुखद कर देते हैं तू उस (नः स्तोमम्) हमारे पद को (सोतृभिः हियानः) अभिषिक्त वर्ग से प्रेरित होकर (अश्वः न) अश्व के समान (आ उप द्रवद्) साक्षात् प्राप्त हो। इति चतुर्दशो वर्गः ॥

उग्रं न वीरं नमसोप सेदिम विभूतिमक्षितावसुम् ।
उद्रीव वज्रिन्नवतो न सिञ्चते क्षरन्तीन्द्र धीतयः ॥ ६ ॥

भा०—(उग्रं वीरं न) वीरतुल्य शत्रुओं के लिये उग्र (विभूतिम्) शक्तिमान् (अक्षिता वसुम्) अक्षय धनसम्पन्न पुरुष को हम (उप सेदिम) प्राप्त हों। हे (वज्रिन्) वीर्यशालिन् ! (अवतः न उद्रीवः) ऊर्ध्वमुख कूप के समान तू अपनी प्रजा के क्षेत्र को उदार होकर (सिञ्चते) सींचता है। हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! (धीतयः) नाना स्तुतियें (क्षरन्ति) तेरी ओर बहती हैं।

यद्ध नूनं यद्वा यज्ञे यद्वा पृथिव्यामधि ।
अतो नो यज्ञमाशुभिर्महेमत उग्र उग्रेभिरा गहि ॥ ७ ॥

भा०—(यत् ह) चाहे जहां हो (यद् वा यज्ञे) चाहे यज्ञ में, (यद् वा पृथिव्याम् अधि) चाहे पृथिवी पर, हे (महे मते) महा मतिमन् ! हे (उग्र) बलवन् ! तू (नः) हमारे (यज्ञम्) यज्ञ को (उग्रेभिः आशुभिः) बलवान् अश्वों से (अतः) इस स्थान से (आ गहि) प्राप्त हो।

अजिरासो हरयो ये त आशवो वाताइव प्रसक्षिणः ।
येभिरपत्यं मनुषः परीयसे येभिर्विश्वं स्वर्दृशे ॥ ८ ॥

भा०—हे ऐश्वर्यवन् ! (ते) तेरे (ये) जो (अजिरासः) कभी नाश

को प्राप्त न होने वाले (हरयः) अश्व, (आशवः) शीघ्रगामी, (वाताः इव) वायु के झकोरों के समान (प्र-सक्षिणः) बलात् शत्रुओं को विजय करने वाले हैं। (येभिः) जिनसे तू (मनुषः अपत्यं) मनुष्यों के समीप (परीयसे) आता है और (येभिः) जिनसे तू (स्वः-दृशे) सबको देखने के लिये (विश्वं परि ईयसे) समस्त जगत् में व्याप रहा है।

एतावंतस्त ईमह इन्द्रं सुम्नस्य गोमंतः।
यथा प्रावो मघवन् मेध्यातिथिं यथा नीपातिथिं धने ॥ ९ ॥

भा०—हे (मघवन्) ऐश्वर्यवन् (यथा) जैसे भी हो तू (मेध्यातिथिं) अतिथिवत् पूज्य पुरुष को (प्र अवः) उत्तम रीति से प्रसन्न करता है और (यथा) जैसे और जितने (धने) धन में तू (नीपातिथिं) सन्मार्गदर्शक अतिथिवत् पूज्य पुरुष का (प्रावः) सत्कार करता है, हम भी (ते) तुझसे हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! (एतावतः) इतने (गोमतः सुम्नस्य) गौ आदि पशुओं से समृद्ध सुखप्रद धन को (ईमहे) मांगते हैं।

यथा कण्वे मघवन्त्रसदस्यवि यथा पक्थे दशव्रजे।
यथा गोशर्ये असनोर्ऋजिश्वनीन्द्र गोमद्धिरण्यवत् ॥१०॥१५॥

भा०—हे (मघवन्) ऐश्वर्यवन्! (यथा) जैसे (कण्वे) मेधावी विद्वान्, (त्रसदस्यवि) दस्यु को भय देने वाले को (यथा) जैसे (पक्थे दशव्रजे) दश मार्गयुक्त परिपक्व शरीर को, (यथा गो-शर्ये) जैसे गो अर्थात् धनुष की डोरी और शर अर्थात् बाणों के चलाने में कुशल धनुर्धारी को और (ऋजिश्वनि) अश्वों को ऋजु-मार्ग में चलाने हारे सारथिवत् अश्वसाधक जितेन्द्रिय पुरुष को तू (गोमत् हिरण्यवत्) गवादि पशु और सुवर्णादि युक्त धन (असनोः) पात्रापात्र विवेक से देता है वैसा ही धन हमें दे। इति पञ्चदशो वर्गः ॥

[ ५० ]

पुष्टिगुः काण्व ऋषिः ॥ इन्द्रो देवता ॥ छन्दः—१, ३, ५, ७ निचृद् बृहती । ९ विराड् बृहती । २, ४, ६, १० पंक्तिः । ८ निचृत् पंक्तिः ॥ दशर्चं सूक्तम् ॥

प्र सु श्रुतं सुराधसमर्चा शक्रमभिष्टये ।
यः सुन्वते स्तुवते काम्यं वसु सहस्रेणेव मंहते ॥ १ ॥

भा०—(यः) जो (सुन्वते) सत्कार करने वाले, (स्तुवते) स्तुतिशील पुरुष को (काम्यं वसु) कामना योग्य धन (सहस्रेण-इव मंहते) सहस्रों संख्या में देता है, उस (श्रुतं) जगत्-प्रसिद्ध (सु-राधसम्) सुख से आराधनीय, धनसम्पन्न (शक्रम्) शक्तिशाली पुरुष की (अभिष्टये) अभीष्ट कार्य के लिये (प्र सु अर्च) उत्तम रीति से पूजा कर ।

शतानीका हेतयो अस्य दुष्टरा इन्द्रस्य समिषो महीः ।
गिरिर्न भुज्मा मघवत्सु पिन्वते यदीं सुता अमन्दिषुः ॥२॥

भा०—(अस्य इन्द्रस्य) उस ऐश्वर्यवान् प्रभु के (शत-अनीका) सैकड़ों सैन्य, सैकड़ों बल, (हेतयः दुस्तराः) हनन या दण्ड देने के साधन अजेय हैं और इसकी (महीः समिषः) समस्त भूमियां भी उत्तम अन्नों से सम्पन्न हैं, (यदि) जब (सुताः) उत्पन्न पदार्थ एवं ऐश्वर्य (अमन्दिषुः) समस्त प्रजागण को प्रसन्न करते हैं तब प्रतीत होता है कि वही (भुज्मा) पालक परमेश्वर (गिरिः न) मेघ के समान उदार होकर (मघवत्सु) धनवानों में (पिन्वते) ऐश्वर्य की वर्षा करता है ।

यदीं सुतास इन्दवोऽभि प्रियममन्दिषुः ।
आपो न धायि सवनं म आ वसो दुघाइवोप दाशुषे ॥३॥

भा०—(सुतासः इन्दवः) उत्पन्न हुए, ऐश्वर्ययुक्त, वा आर्द्र, ओषधि रसवत् आनन्दमय जीवगण, (यदि) जब (प्रियम् अमन्दिषुः) प्रिय प्रभु

को प्रसन्न कर लेते हैं तब हे (वसो) सबको बसाने हारे ! (दाशुषे दुघाः इव) यज्ञशील, वा घास आदि देने वाले स्वामी के लिये दुधार गौवों के समान, वा (सवनं) अभिषेकार्थ (आपः न) जलधाराओं के समान उन सबको (मे उप आ धायि) मेरे लिये प्राप्त कराओ ।

अनेहसं वो हवमानमूतये मध्वः क्षरन्ति धीतयः ।
आ त्वा वसो हवमानास इन्दव उप स्तोत्रेषु दधिरे ॥ ४ ॥

भा०—हे मनुष्यो ! (वः) आप लोगों की (धीतयः) स्तुतियां और कर्म (अनेहसं) पाप से मुक्त (हवमानम्) सब ऐश्वर्यों के दाता को उद्देश्य करके किये जाकर ही (ऊतये) तुम्हारी ही रक्षा और सुख प्राप्ति के लिये (मध्वं क्षरन्ति) आनन्दयुक्त उत्तम फलों को उत्पन्न करते हैं। हे (वसो) सबमें बसने हारे प्रभो ! (हवमानासः) तेरी स्तुति करने वाले (इन्दवः) तेरी तरफ प्रेमरस में द्रवित जीवगण (त्वा आ) तुझे ही अपने (स्तोत्रेषु) स्तुति वचनों में (उप दधिरे) वर्णन करते हैं।

आ नः सोमे स्वध्वर इयानो अत्यो न तोशते ।
यं ते स्वदावन्त्स्वदन्ति गूर्तयः पौरे छन्दयसे हवम् ॥५॥१६॥

भा०—हे (स्वदावन्) उत्तम कर्म-फल देने हारे ! (यं) जिस (ते) तेरे दिये को (गूर्तयः) स्तुतिकर्त्ता जन (सु अदन्ति) सुखपूर्वक भोगते हैं, हे ऐश्वर्यवन् ! (तोशते) हिंसाकारी शत्रुदमन करने के लिये (इयानः) जाने वाले (अत्यः) अश्वारोही के लिये (इयानः) गमन करने वाले (अत्यः) अश्वारोही के समान तू (नः स्वध्वरे सोमे) हमारे हिंसारहित ऐश्वर्य के निमित्त (पौरे) प्रजा समूह की (हवं छन्दयसे) स्तुति को प्रसन्नतापूर्वक ग्रहण कर । इति षोडशो वर्गः ॥

प्र वीरमुग्रं विविचिं धनस्पृतं विभूतिं राधसो महः ।
उद्रीव वज्रिन्नवतो वसुत्वना सदा पीपेथ दाशुषे ॥ ६ ॥

भा०—हम (महः राधसः) बड़े धनैश्वर्य के स्वामी (वीरम्) वीर, (उग्रं) बलवान्, (विचिर्चिं) विवेक करने वाले (धन-स्पृतम्) धन से प्रजादि के पालक (विभूतिम्) विशेष सामर्थ्यवान् प्रभु की स्तुति करते हैं। हे (वज्रिन्) वीर्यवन्! तू (उद्रीव अवतः) गर्दन ऊपर उठाये उदार पराक्रमी वा उपर जल देने वाले कूप के समान (अवतः) जगत् की रक्षा करने हारा, (वसुत्वना) अपने ऐश्वर्य द्वारा ही (दाशुषे पीपेथ) आत्मसमर्पक भक्त का पालन करता है।

यद्ध नूनं परावति यद्वा पृथिव्यां दिवि।
युजान इन्द्र हरिभिर्महेमत ऋष्व ऋष्वेभिरा गहि ॥ ७ ॥

भा०—(यत् ह नूनं परावति) जो तू परम दूर भी है, (यद्-वा पृथिव्यां) वा जो तू पृथिवी पर और (दिवि च नूनं) आकाश में भी व्यापक है, तो भी हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! हे (महेमते) महाज्ञानिन्! तू (ऋष्वः) सबसे महान् है। हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! (हरिभिः युजानः) योग द्वारा चिन्तन किया जाकर हमें (नूनं) शीघ्र ही (आ गहि) प्राप्त होता है।

रथिरासो हरयो ये ते अस्रिध ओजो वातस्य पिप्रति।
येभिर्नि दस्युं मनुषो निघोषयो येभिः स्वः परीयसे ॥ ८ ॥

भा०—(ये) जो (हरयः) जीवगण बलवान् अश्वों के समान ही (रथिरासः) रथारोही वीर वा रमण योग्य देह-धारी (अस्रिधः) अविनाशी हैं वे भी (वातस्य) वातवत् बलवान् और जीवनों के जीवन रूप तेरे ही (ओजः) पराक्रम को (पिप्रति) धारण करते हैं। (येभिः) जिनसे तू (मनुषः) मननशील जीव के (दस्युं) विनाशक रोगादि को भी (नि घोषयः) नष्ट करता है और (येभिः) जिन्हों से तू (स्वः परि ईयसे) समस्त आकाश को पूर्ण करता है।

एतावतस्ते वसो विद्याम शूर नव्यसः ।
यथा प्राव एतशं कृत्व्ये धने यथा वशं दशव्रजे ॥ ९ ॥

भा०—वे (वसो) सबमें बसने वाले प्रभो ! हे (शूर) दुष्टनाशक ! तू (यथा) जिस ऐश्वर्य से (कृत्व्ये धने) करने योग्य संग्राम के समय (एतशं) अश्वसैन्य को (प्रावः) अच्छी प्रकार रक्षा करता और (यथा दशव्रजे) जैसे दशों दिशाओं में दश मार्ग वाले शरीरवत् नगर में जितना ऐश्वर्य (वशं) वशकारी नगर के अध्यक्ष राजा को (प्रावः) संतुष्ट करे हम (नव्यसः ते) स्तुति योग्य तेरे (एतावतः) इतने ऐश्वर्य का (विद्याम) लाभ करें ।

यथा कण्वे मघवन् मेधे अध्वरे दीर्घनीथे दमूनसि ।
यथा गोशर्ये असिषासो अद्रिवो मयि गोत्रं हरिश्रियम् ॥१०॥१७॥

भा०—हे (मघवन्) धनसम्पन्न ! हे (अद्रिवः) शक्तिशालिन् ! (यथा) जितना ऐश्वर्य (कण्वे) विद्वान् जन में (अध्वरे) हिंसारहित (मेधे) यज्ञ में, (दीर्घ-नीथे) दीर्घ मार्ग में ले जाने वाले (दमूनसि) दान्त चित्त वाले, जितेन्द्रिय पुरुष में, (यथा) जितना ऐश्वर्य तू (गोशर्ये) धनुष बाण की शक्ति से सम्पन्न योद्धा में (असिषासः) प्रदान करता है, उतना ही (हरि-श्रियम्) मनुष्यों और विद्वानों को आश्रय देने वाला (गोत्रं) भूमि और गवादि पशु-सम्पदा की रक्षा करने वाला धन (मयि) मुझे भी दे । इति सप्तदशो वर्गः ।

[ ५१ ]

श्रुष्टिगुः काण्व ऋषिः ॥ इन्द्रो देवता ॥ छन्दः—१, ३, ९ निचृद्बृहती । ५ विराड् बृहती । ७ बृहती । २ विराट् पंक्तिः । ४, ६, ८, १० निचृत् पंक्तिः ॥ दशर्चं सूक्तम् ॥

यथा मनौ सांवरणौ सोममिन्द्रापिबः सुतम् ।
नीपातिथौ मघवन् मेध्यातिथौ पुष्टिगौ श्रुष्टिगौ सचा ॥१॥

भा०—(यथा) जितना और जैसा (सांवरणौ) उत्तम रीति से वरण-योग्य (मनौ) प्रजा को मर्यादा में स्थापित करने वाले राजा के पद पर विराज कर हे (मघवन्) ऐश्वर्यवन् ! तू (सुतम् सोमम्) उत्पन्न ऐश्वर्य का (अपिबः) भोग करता है उतना ही हे (इन्द्र) शत्रुहन्तः ! तू (नीपातिथौ) मार्गदर्शी के अतिथिवत् पूज्य पद पर और (मेध्यातिथौ) अन्न यज्ञादि से सत्कार योग्य अतिथिवत् पूज्य परिव्राजक के पद पर और (पुष्टिगौ श्रुष्टिगौ) उतना ही पुष्टि अर्थात् पशु सम्पदायुक्त एवं अन्नादि से समृद्ध भूमि के स्वामी पद पर (सचा) समवेत होकर भी भोगता है।

पार्षद्वाणः प्रस्कण्वं समसादयच्छयानं जिव्रिमुद्धितम् ।
सहस्राण्यसिषासद् गवामृषिस्त्वोतो दस्यवे वृकः ॥२॥

भा०—(पार्षद्-वाणः) वेदवाणी का सेवन करने वाला विद्वान् (शयानम्) अन्धकार में सोते के समान (जिव्रिम्) जीर्ण, वा प्रसन्न करने वाले, (उद्-हितम्) उत्तम सम्बन्ध में बद्ध (प्रस्कण्वं) तेजस्वी, शिष्य वर्ग को (सम् असादयत्) प्राप्त करे और (वृकः दस्यवे गवां सहस्राणि असिषासद्) हल जैसे भूमि को तोड़ने वाले किसान के लाभार्थ सहस्रों अन्न देता है, वैसे ही (त्वा-उतः) तेरी रक्षा में रहकर (वृकः) तेजोमय, ज्ञान प्रकट करने वाला (ऋषिः) ज्ञानदर्शी पुरुष (दस्यवे) आत्मसमर्पक शिष्य के लाभार्थ (गवां सहस्राणि) सहस्रों वेद-वाणियों को (असिषासत्) प्रदान करे।

य उक्थेभिर्न विन्धते चिकिद्य ऋषिचोदनः ।
इन्द्रं तमच्छा वद नव्यस्या मत्यरिष्यन्तं न भोजसे ॥३॥

भा०—(यः) जो (चिकिद्यः) जानने योग्य, (ऋषिचोदनः) साक्षात्

तत्त्वदर्शी पुरुषों से उपदेश करने योग्य आत्मा (उक्थेभिः) शास्त्र-वचनों से भी (न विन्धते) नहीं जाना जाता (तम्) उस (अविष्यन्तं न इन्द्रम्) सर्वरक्षक के समान प्रभु को (भोजसे) रक्षा और ऐश्वर्य की प्राप्ति के लिये, (नव्यस्या मती) स्तुति वाणी द्वारा (अच्छ वद) साक्षात् उपदेश करे।

यस्मा अर्कं सप्तशीर्षाणमानृचुस्त्रिधातुमुत्तमे पुदे ।
स त्विश्मा विश्वा भुवनानि चिक्रददादिज्जनिष्ट पौंस्यम् ॥४॥

भा०—इन्द्र विषयक उपदेश। (उत्तमे पदे) उत्तम पद पर विद्यमान (यस्मै) जिस प्रभु के वर्णन करने के लिये (त्रि-धातुम्) तीन धातु वाले या तीन प्रकार से धारित (सप्त-शीर्षाणम् अर्कं) सात शिरों वाले अर्चना योग्य की (आनृचुः) स्तुति करते हैं, (सः तु) वही परमेश्वर (इमा विश्वा भुवनानि) इन समस्त भुवनों का (चिक्रदत्) शासन करता है और (पौंस्यं जनिष्ट) पौरुष, महती शक्ति प्रकट करता है। वेद मन्त्र प्रभु की स्तुति करने योग्य होने से 'अर्क' है। ऋक्, यजुः, साम तीन रूप से धारण करने योग्य होने से 'त्रिधातु' और सात छन्द उसके प्राण हैं।

यो नो दाता वसूनामिन्द्रं तं हूमहे वयम् ।
विद्मा ह्यस्य सुमतिं नवीयसीं गमेम गोमति व्रजे ॥५॥१८॥

भा०—(यः) जो (नः) हमें (वसूनां दाता) समस्त ऐश्वर्यों और लोकों का देने वाला है (तम् इन्द्रम् हूमहे) हम उसी ऐश्वर्यवान् की प्रार्थना करें। (अस्य) उसकी (नवीयसीं) अति स्तुत्य (सु-मतिं) ज्ञानयुक्त वेदवाणी को हम (विद्म) जानें और (गोमति व्रजे) इन्द्रियों रूप अश्वों से युक्त गमन-साधन रथवत् इस देह में ही उसे (गमेम) प्राप्त करें, जानें।

यस्मै त्वं वसो दानाय शिक्षसि स रायस्पोषमश्नुते ।
तं त्वा वयं मघवन्निन्द्र गिर्वणः सुतावन्तो हवामहे ॥६॥

भा०—हे (वसो) सबमें बसने हारे प्रभो ! (यस्मै दानाय शिक्षसि) जिस दानशील पुरुष को तू दान करता है (सः) वह (रायः पोषम् अश्नुते) ऐश्वर्य की वृद्धि को प्राप्त करता है। हे (गिर्वणः) वेद-वाणियों से सेवने योग्य ! हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! हे (मघवन्) पूजित धनयुक्त ! (वयं) हम (सुतावन्तः) उत्पन्न अनित्य पदार्थों वाले (ते त्वा हवामहे) उस तेरी प्रार्थना करते हैं।

कुदा चुन स्तुरीरंसि नेन्द्र सश्चसि दाशुषे ।
उपोपेन्नु मघवन् भूय इन्नु ते दानं देवस्य पृच्यते ॥७॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् प्रभो ! तू (कदा चन) कभी भी (स्तरीः न) हिंसक नहीं है। तू (दाशुषे सश्चसि) आत्मसमर्पक के साथ रहता है। हे (मघवन्) पूजित धन-युक्त ! (देवस्य ते) दानशील तेरा (दानं) दिया धन (उप-उप इत् नु पृच्यते) बराबर प्राप्त होता है और (भूयः इत् नु) खूब अधिक प्राप्त होता है।

प्र यो ननक्षे अभ्योजसा क्रिविं वधैः शुष्णं निघोषयन् ।
युदेदस्तम्भीत्प्रथयन्नमूं दिवमादिज्जनिष्ट पार्थिवः ॥८॥

भा०—(यः) जो (ओजसा) बलपूर्वक (शुष्णम्) मेघस्थ विद्युत् के समान प्रजा के शोषक शत्रु को (वधैः) आघातकारी शस्त्रों से (निघोषयन्) विनाश करता हुआ (क्रिविं) जल से कूप, तड़ागवत् संसार को पराक्रम से (अभि प्र ननक्षे) पूर्ण करता है और (यत्) जो (अमूं दिवम् प्रथयन् अस्तम्भीत्) इस आकाश वा सूर्य को भी विस्तृत करता हुआ स्थिर करता है और (आत् इत्) अनन्तर वह (पार्थिवः) समस्त पृथिवियों का स्वामी, स्वयं पृथिवीवत् माता होकर (जनिष्ट) समस्त संसार को उत्पन्न करता है। उसी की उपासना कर।

यस्यायं विश्व आर्यो दासः शेवधिपा अरिः ।
तिरश्चिदर्ये रुशमे पवीरवि तुभ्येत्सो अज्यते रयिः ॥९॥

भा०—(यस्य) जिस प्रभु का (विश्वः आर्यः) समस्त श्रेष्ठ (अरिः) पुरुष (दासः) सेवकवत् (शेवधि-पाः) उसी के खजाने की रक्षा करने वाला है। उस (अर्थे) स्वामी (रुशमे) सर्व-नियन्ता, (पवीरवि) पाप-निवारक राजदण्डवत् परम तप-रूप वज्र के धारक प्रभु के अधीन समस्त विश्व विद्यमान है। हे प्रभो! (सः रयिः तुभ्य इत् अज्यते) यह सब मूर्त्त संसार तेरे ही गुणों के दर्शन के लिये प्रकट है। और (तिरः चित्) सुगुप्त वह भी (तुभ्य इत् अज्यते) तेरे लिये ही प्रकट है।

तुरण्यवो मधुमन्तं घृतश्चुतं विप्रासो अर्कमानृचुः।
अस्मे रयिः पप्रथे वृष्ण्यं शवोऽस्मे सुवानास इन्दवः ॥१०॥१६॥

भा०—(तुरण्यवः) क्षिप्रकारी (विप्रासः) विद्वान् जन (घृत-श्चुतम्) जलदाता मेघ के तुल्य उदार, तेजःप्रद सूर्यवत् प्रकाश-स्वरूप (मधुमन्तं) जलयुक्त समुद्रवत्, अपार अन्नयुक्त पृथिवीवत् पालक (अर्कं) अर्चनीय प्रभु की (आनृचुः) प्रार्थना करते हैं कि (अस्मे रयिः, वृष्ण्यं शवः पप्रथे) हमारा ऐश्वर्य और सुखवर्षक बल बढ़े। (अस्मे सुवानासः इन्दवः) हमारे प्रजा उत्पन्न करने वाले ऐश्वर्य हों। इत्येकोनविंशो वर्गः॥

## [ ५२ ]

आयुः काण्व ऋषिः॥ इन्द्रो देवता॥ छन्दः—१, ७ निचृद्बृहती। ३, ५ बृहती। ९ विराड् बृहती। २ पादनिचृत् पंक्तिः। ४, ६, ८, १० निचृद् पंक्तिः॥ दशर्चं सूक्तम्॥

यथा मनौ विवस्वति सोमं शक्रापिबः सुतम्।
यथा त्रिते छन्द इन्द्र जुजोषस्यायौ मादयसे सचा॥ १॥

भा०—हे (शक्र) शक्तिशालिन्! (यथा) जैसे और जितना (विवस्वति मनौ) विविध प्रजाओं के स्वामी, सुव्यवस्थापक राजा के पद पर विराज कर (सुतं सोमम्) उत्पन्न ऐश्वर्य को (अपिबः) तू उपभोग

करता है और (यथा) जैसे हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् (त्रिते) तीनों विद्याओं में पारंगत विद्वान् के पद पर भी (छन्दः जुजोषसि) वेद वाणी का प्रेमपूर्वक सेवन करता है वैसे ही तू (आयौ) मनुष्यों में (सचा) वर्त्तमान भी (मादयसे) हर्ष लाभ करता और देता है।

पृषध्रे मेध्ये मातरिश्वनीन्द्र सुवाने अमन्दथाः।
यथा सोमं दशशिप्रे दशोण्ये स्यूमरश्मावृजूनसि॥ २॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! तू (पृषध्रे) जलसेचक मेघ धारक (मेध्ये) उत्तम अन्न के हितकारी (सुवाने) उत्पादक (मातरिश्वनि अमन्दथाः) आकाशगामी वायु में (यथा) जैसे आनन्द पाता है और (दशशिप्रे) दशों प्राणों को मुकुटवत् धारण करने वाले, (दशोण्ये) दश प्राण युक्त (स्यूम-रश्मौ) रश्मियों से युक्त तेजस्वी (ऋजु-नसि) सरल नासिका वाले, अभ्यासी पुरुष में वैसे (सोमं) परमानन्द रस का (अमन्दथाः) पान कराता है।

य उक्था केवला दधे यः सोमं धृषितापिबत्।
यस्मै विष्णुस्त्रीणि पदा विचक्रम उप मित्रस्य धर्मभिः॥ ३॥

भा०—(यः) जो (केवला उक्था दधे) केवल स्तुत्य वचनों को स्वीकार करता है, (यः धृषिता) जो दुष्टों को धर्षण करता (सोमं अपिबत्) उत्पन्न जगत् को पुत्रवत्, ऐश्वर्य को स्वामीवत् पालता, भोग करता है, (मित्रस्य धर्मभिः) मित्रवत् सूर्य के धारण-सामर्थ्यों से (यस्मै विष्णुः) व्यापक वायु जिसके लिये (त्रीणि पदा विचक्रमे) तीनों लोकों में व्यापता है, वही 'इन्द्र' है।

यस्य त्वमिन्द्र स्तोमेषु चाकनो वाजे वाजिञ्छतक्रतो।
तं त्वा वयं सुदुघामिव गोदुहो जुहूमसि श्रवस्यवः॥ ४॥

भा०—हे (वाजिन्) बलवन्! (शत-क्रतो) अनेक प्रज्ञा वाले!

(इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! (त्वम्) तू (यस्य) जिसके (वाजे) यज्ञ में (स्तोमेषु) स्तुतिवचनों में (चाकनः) अभिलाषा करता है, (गोदुहः सुदुघाम् इव) गौ दुहने वाले उत्तम दुग्धदात्री गौ को जैसे बुलाते हैं वैसे (वयं) हम लोग (तं त्वा) उस तुझको (श्रवस्यवः) अन्नादि के इच्छुक होकर (जुहूमसि) पुकारते हैं।

यो नो॑ दा॒ता स नः॑ पि॒ता म॒हाँ उ॒ग्र ई॑शान॒कृत्।
अया॑मन्नु॒ग्रो म॒घवा॑ पुरू॒वसु॒र्गोरश्व॑स्य॒ प्र दा॑तु नः ॥५॥२०॥

भा०—(यः नः दाता) जो हमें देता है, (सः नः पिता) वही हमारा पालक है। वह (महान् उग्रः) बड़ा, बलवान् (ईशानकृत) ऐश्वर्यदाता शासक है। वह (उग्रः) बलवान्, (मघवा) धनाढ्य होकर (पुरु-वसु अयासन्) बहुत धन देता है और वह (गोः अश्वस्य नः प्रदातु) गौ अश्व आदि हमें देवे। इति विंशो वर्गः॥

यस्मै॒ त्वं व॑सो दा॒नाय॒ मंह॑से॒ स रा॒यस्पोष॑मिन्वति।
व॒सू॒यवो॒ वसु॑पतिं श॒तक्र॑तुं॒ स्तोमै॒रिन्द्रं॑ हवामहे ॥ ६ ॥

भा०—हे (वसो) सर्वव्यापक! (त्वं यस्मै दानाय मंहसे) तू जिस दानशील को दान देता है (सः रायः पोषम् इन्वति) वह ऐश्वर्य की समृद्धि को प्राप्त करता है। हम (वसु-पतिं) सब लोकों और जीवों के पालक (शत-क्रतुं) अनेक कर्मों के कर्त्ता, (इन्द्रं) ऐश्वर्यवान् प्रभु को (वसूयवः) ऐश्वर्य के इच्छुक होकर (हवामहे) स्तुति प्रार्थना करते हैं।

क॒दा च॒न प्र यु॑च्छस्यु॒भे नि पा॑सि॒ जन्म॑नी।
तुरी॑यादित्य॒ हव॑नं त इन्द्रि॒यमा त॑स्थाव॒मृतं॑ दि॒वि ॥ ७ ॥

भा०—हे प्रभो! तू (कदाचन प्रयुच्छसि) कभी प्रमाद नहीं करता। (उभे जन्मनी नि पासि) इह और पर दोनों लोकों को पालन करता है। हे (तुरीय) सबसे पार! हे (आदित्य) सब विश्व के

नियन्तः ! (ते) तेरा यह (हवनं इन्द्रियम्) देने योग्य ऐश्वर्य है जो (दिवि) मोक्ष में (अमृतं) अमृतस्वरूप (आ तस्थौ) विद्यमान है।

यस्मै त्वं मघवन्निन्द्र गिर्वणः शिक्षो शिक्षसि दाशुषे।
अस्माकं गिर उत सुष्टुतिं वसो कण्ववच्छृणुधी हवम् ॥८॥

भा०—हे (मघवन् इन्द्र) पूजित धन के स्वामिन् ! (गिर्वणः) वाणी द्वारा स्तुति योग्य प्रभो ! हे (शिक्षो) दानशील ! तू (यस्मै दाशुषे) जिस दानशील पुरुष को (शिक्षसि) देता है वह सम्पन्न हो जाता है। हे (वसो) सर्वस्वामिन् ! (उत) और तू (कण्ववत्) ज्ञानी के समान (अस्माकं गिरः) हमारी वाणियों और (सु-स्तुतिं हवम्) उत्तम स्तुति प्रार्थना को (श्रृणुधि) सुन।

अस्तावि मन्म पूर्व्यं ब्रह्मेन्द्राय वोचत।
पूर्वीर्ऋतस्य बृहतीरनूषत स्तोतुर्मेधा असृक्षत ॥ ९ ॥

भा०—(मन्म) मनन योग्य, ज्ञानमय (पूर्व्यं) सनातन ब्रह्म वेद का (अस्तावि) उपदेश करो, उसका (इन्द्राय) ऐश्वर्यवान् प्रभु की स्तुति के लिये (वोचत) उच्चारण करो। (ऋतस्य) सत्य ज्ञान की (पूर्वीः बृहतीः) सनातन वेदवाणियों की (अनूषत) स्तुति करो और (स्तोतुः मेधाः) वाणियां और बुद्धियां स्वयं (असृक्षत) उत्पन्न होती हैं।

समिन्द्रो रायो बृहतीरधूनुत सं क्षोणी समु सूर्यम्।
सं शुक्रासः शुचयः सं गवाशिरः सोमा इन्द्रममन्दिषुः ॥१०॥२१॥

भा०—(इन्द्रः) परमेश्वर ही (रायः) समस्त ऐश्वर्यों और (बृहतीः) जगत् की बड़ी २ शक्तियों को (सम् अधूनुत) अच्छी प्रकार संचालित करता है। वही (क्षोणीः सं सूर्यम् उ सम्) पृथिवियों और सूर्य को चलाता है, (शुचयः शुक्रासः) शुद्धाचारवान् पुरुष और (गवाशिरः सोमाः) वेदवाणी का आश्रय लेने वाले जितेन्द्रिय लोग उसी को

(इन्द्रम् सं सम् अमन्दिषुः) अच्छी प्रकार स्तुति करते हैं। इत्येकविंशो वर्गः॥

[ ५३ ]

मेध्यः काण्व ऋषिः॥ छन्दः—१, ५, ७ विराड् बृहती। ३ आर्ची स्वराड् बृहती। २,४,६ निचृत् पंक्तिः। ८ विराट् पंक्तिः अष्टर्चं सूक्तम्॥

उपमं त्वा मघोनाञ्ज्येष्ठं च वृषभाणाम्।
पूर्भित्तमं मघवन्निन्द्र गोविदमीशानं राय ईमहे॥ १॥

भा०—हे (मघवन्) धनसम्पन्न! हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! (मघोनां उपमानं) धनवानों के आदर्श और (वृषभाणां च) मेघवत् सुखवर्षक उदार दाताओं में (ज्येष्ठं) सबसे बड़े, (पूर्भित्-तमं) शत्रुओं के दुर्ग भेदने में कुशल जीवों के पुर-रूप देहबन्धनों को भेदने वाले, (गो-विदम्) भक्त की वाणी के ज्ञाता (ईशानं) परमेश्वर से हम (रायः ईमहे) ऐश्वर्यों की याचना करते हैं।

य आयुं कुत्समतिथिग्वमर्दयो वावृधानो दिवेदिवे।
तं त्वा वयं हर्यश्वं शतक्रतुं वाजयन्तो हवामहे॥ २॥

भा०—(यः) जो (दिवे-दिवे) दिनोदिन (वावृधानः) निरन्तर बढ़ता हुआ (आयुम्) शरण में आने वाले (कुत्सम्) स्तुति करने और (अतिथिग्वम्) अतिथिवत् परमेश्वर के प्रति स्तुति वाणी का प्रयोग करने वाले पुरुष को (अर्दयः) प्राप्त होता है (हर्यश्वं तं) मनुष्यों को अश्वों के तुल्य सन्मार्ग में संचालन करने वाले उस (शत-क्रतुं त्वां) सैकड़ों कर्म और प्रज्ञाओं वाले तुझ प्रभु से (वाजयन्तः) बल, ज्ञान, ऐश्वर्य की कामना करते हुए हम (हवामहे) याचना करें।

आ नो विश्वेषां रसं मध्वः सिञ्चन्त्वद्रयः।
ये परावति सुन्विरे जनेष्वा ये अर्वावतीन्दवः॥ ३॥

भा०--(ये) जो (इन्दवः) विद्वान् तेजस्वी जन (परावति) पर ब्रह्म में (सुन्विरे) अभिषिक्त होते हैं और (ये) जो (अर्वावति) इस लोक में भी (जनेषु) मनुष्यों के बीच (सुन्विरे) प्रतिष्ठा पाते हैं वे (अद्रयः) मेघ के समान (नः विश्वेषां) हम सबके हितार्थ (मध्वः रसं) मधुर ज्ञान रस ओषधि-रसवत् (आसिञ्चन्तु) आसेचन करें, प्रदान करें।

विश्वा द्वेषांसि जहि चाव चा कृधि विश्वे सन्वन्त्वा वसु।
शीर्ष्टेषु चित्ते मदिरासो अंशवो यत्रा सोमस्य तृम्पसि ॥४॥२२॥

भा०—(यत्र) जिस दशा में तू (सोमस्य तृम्पसि) ऐश्वर्य से तृप्त होता है, उसी दशा में तू (विश्वा द्वेषांसि) समस्त प्रकार के द्वेषों और द्वेष करने वाले जनों को (जहि) विनष्ट कर और (अव कृधि च) नीचा कर। (चित्ते मदिरासः) चित्त में सुप्रसन्न (अंशवः) व्याप्त विद्यावान् (विश्वे) समस्त जन (शिष्टेषु) शिष्टों, विद्वानों के बीच में (त्वा वसु सन्वन्तु) तुझे समस्त ऐश्वर्य प्रदान करें। इति द्वाविंशो वर्गः॥

इन्द्र नेदीय एदिहि मितमेधाभिरूतिभिः।
आ शन्तम शन्तमाभिरभिष्टिभिरा स्वापे स्वापिभिः ॥५॥

भा०—हे (शन्तम) अतिशान्तिदायक! हे (स्वापे) बन्धो! तू (मित-मेधाभिः) परस्पर सत् संगतियुक्त, (ऊतिभिः) रक्षाओं और (शंतमाभिः) अति शान्तिदायक (अभिष्टिभिः) अभीष्ट, सुखप्रद उपायों सहित हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! तू हमारे (नेदीयः इत्) अति समीप ही (आ इहि) प्राप्त हो।

आजितुरं सत्पतिं विश्वचर्षणिं कृधि प्रजास्वाभगम्।
प्र सू तिरा शचीभिर्ये त उक्थिनः क्रतुं पुनत आनुषक् ॥ ६ ॥

भा०—हे ऐश्वर्यवन्! (ये) जो (ते) तेरे (उक्थिनः) वेद-वचनों के ज्ञाता जन (शचीभिः) वाणियों द्वारा (ते क्रतुं) तेरे यज्ञ, वा ज्ञान को

(आनुषक्) निरन्तर (पुनते) पवित्र करते रहते हैं वह तू (प्र सु-तिर) उनको अच्छी प्रकार बढ़ा और (प्रजासु) प्रजाओं में (आजि-तुरं) संग्राम में शत्रुओं के नाशक (सत्पतिं) सज्जनों के पालक (विश्व-चर्षणिं) सबके द्रष्टा (आ-भगम्) सब प्रकार से सेवनयोग्य को (कृधि) अधिकारवान् कर।

यस्ते साधिष्ठोऽवसे ते स्याम भरेषु ते।
वयं होत्राभिरुत देवहूतिभिः ससवांसो मनामहे ॥ ७ ॥

भा०—(यः) जो (ते) तेरी (साधिष्ठः) उत्तम साधना करने वाला है वह (अवसे) हमारी रक्षा करने वाला हो। हम (भरेषु) यज्ञों में भी (ते स्याम) तेरे ही रहें। (वयं) हम लोग (देव-हूतिभिः) विद्वान् पुरुषों द्वारा स्वीकृत (होत्राभिः) वाणियों और यज्ञ सत्क्रियाओं द्वारा (ससवांसः) स्तुति करते हुए (मनामहे) तेरा चिन्तन करें।

अहं हि ते हरिवो ब्रह्म वाजयुराजिं यामि सदोतिभिः।
त्वामिदेव तममे समश्वयुर्गव्युरग्रे मथीनाम् ॥ ८ ॥ २३ ॥

भा०—हे (हरिवः) अश्वों के तुल्य मनुष्यों पर वश करने हारे! (अहं हि) मैं (ते ब्रह्म यामि) तेरे महान् ऐश्वर्य की याचना करता हूँ। मैं (वाजयुः) बल का इच्छुक, (सदा ऊतिभिः) सदा तेरी ही शक्तियों द्वारा (आजिं यामि) युद्धादि शत्रुगण को उखाड़ डालने वाले बल की याचना करता हूँ। मैं (अश्वयुः गव्युः) अश्वों और गौवों की कामना करता हुआ (मथीनां अग्रे) शत्रु-मंथनकारी सेनाओं के अग्रभाग में (त्वाम् इत् इव) तुझे ही (सं तममे) स्थापित करता हूँ। इति त्रयोविंशो वर्गः॥

[ ५४ ]

मातरिश्वा काण्व ऋषिः ॥ १, २, ५—८ इन्द्रः। ३, ४ विश्वे देवा देवताः ॥ छन्दः—१, ५ निचृत् बृहती। ३ बृहती। ७ विराड् बृहती। २, ४, ६, ८ निचृत् पंक्तिः ॥

एतत्त्त इन्द्र वीर्यं गीर्भिर्गृणन्ति कारवः ।
ते स्तोभन्त ऊर्जमावन् घृतश्चुतं पौरासो नक्षन्धीतिभिः ॥१॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! (कारवः) स्तुति कर्त्ता जन (गीर्भिः) वाणियों द्वारा (ते) तेरे (एतत् वीर्यं) इस महान् प्रत्यक्ष बल का (गृणन्ति) उपदेश करते हैं। (ते पौरासः) वे दृढेन्द्रिय पुरुष (घृत-श्चुतं) तेज व जल के दाता तुझको ही (स्तोभन्तः) स्तुति करते हुए (ऊर्जम् आवन्) अन्न को प्राप्त करते हैं और (धीतिभिः) उत्तम कर्मों से तुझे (नक्षन्) प्राप्त करते हैं।

नक्षन्त इन्द्रमवसे सुकृत्यया येषां सुतेषु मन्दसे ।
यथा संवर्ते अमदो यथा कृश एवास्मे इन्द्र मत्स्व ॥ २ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! तू (येषां) जिनके (सुतेषु) उत्पन्न किये उत्तम ऐश्वर्यों पर (मन्दसे) प्रसन्न होता है वे अपने (सुकृत्यया) उत्तम कर्म-सामर्थ्य से (अवसे) रक्षा के निमित्त (इन्द्रम्) दुष्टनाशक उसी स्वामी को (नक्षन्त) प्राप्त करते हैं। हे प्रभो! तू (यथा) जैसे (संवर्त्ते) सम्यक् दृष्टि से वर्त्तने वाले सम्यग् व्यवहारवान् पुरुष पर (अमदः) प्रसन्न होता है और (यथा) जैसे (कृशे) तपस्या द्वारा कृश-शरीर या निर्बल पर कृपालु होता है (एव अस्मे मत्स्व) वैसे ही तू हम पर कृपालु रह।

आ नो विश्वे सजोषसो देवासो गन्तनोप नः ।
वसवो रुद्रा अवसे न आ गमञ्छृण्वन्तु मरुतो हवम् ॥ ३ ॥

भा०—हे (विश्वे देवासः) समस्त विद्वान् पुरुषो! आप (विश्वे) सब (नः) हमसे (सजोषसः) प्रीतियुक्त होकर (नः उप गन्तन) हमें प्राप्त हों। (वसवः) रक्षक, (रुद्राः) दुष्टों को रुलाने वाले, प्राणवत् प्रिय पुरुष, (नः) हमें (अवसे) रक्षार्थ (आगमन्) प्राप्त हों और (मरुतः) वे बलवान् पुरुष (नः हवम् शृण्वन्तु) हमारा आह्वान सुनें।

पूषा विष्णुर्हवनं मे सरस्वत्यवन्तु सप्त सिन्धवः ।
आपो वातः पर्वतासो वनस्पतिः शृणोतु पृथिवी हवम् ॥४।२४॥

भा०—(पूषा) सर्वपोषक,सूर्य (विष्णुः) व्यापक वायु,(सरस्वती) उत्तम ज्ञानसम्पन्न वाणी और (सप्त सिन्धवः) शरीरस्थ सातों गतिशील प्राण, (आपः) जल, (वातः) वायु, (पर्वतासः) मेघगण (वनस्पतिः) वृक्षादि, ये सब (मे हवनं अवन्तु) मेरी यज्ञाहुति को प्राप्त हों। (पृथिवी मे हवम् शृणोतु) पृथिवी मेरे कथन या दान यज्ञादि को श्रवण करे । मेरी प्रसिद्धि हो ।

यदिन्द्र राधो अस्ति ते माघोनं मघवत्तम ।
तेन नो बोधि सधमाद्यो वृधे भगो दानाय वृत्रहन् ॥५॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! हे (मघवत्तम) धन के स्वामियों में श्रेष्ठ ! (यत् ते राधः) जो तेरा धन तुझे (माघोनं) धन-स्वामी बनाने वाला है, तू (सधमाद्यः) सबके साथ मिलकर प्रसन्न होने वाला होकर (तेन) उस धन से (नः) हमें भी (वृधे) बढ़ाने और (दानाय) देने के लिये (बोधि) जान, हे (वृत्रहन्) विघ्ननाशक! तू (भगः) सर्वसेवनीय है।

आजिपते नृपते त्वमिद्धि नो वाज आ वक्षि सुक्रतो ।
वीती होत्राभिरुत देववीतिभिः ससवांसो वि शृण्विरे ॥६॥

भा०—हे (आजिपते) युद्धों के पालक! (नृपते) मनुष्यों के पालक ! हे (सुक्रतो) उत्तम प्रज्ञावान् ! (त्वम् इत् हि नः) तू ही हमें (वाजे आवक्षि) संग्राम में धारण कर । (देव-वीतिभिः) विद्वानों या शुभ गुणों की प्रकाशक (वीती) ज्ञानयुक्त (होत्राभिः) वाणियों से (ससवांसः) स्तुति करते हुए विद्वान् (वि शृण्विरे) विविध प्रकार से सुने जावें ।

सन्ति ह्यर्य आशिष इन्द्र आयुर्जनानाम् ।
अस्मान्नक्षस्व मघवन्नुपावसे धुक्षस्व पिप्युषीमिषम् ॥ ७ ॥

भा०—(अर्ये) स्वामी के आश्रय ही (जनानाम्) मनुष्यों की सब (आशिषः सन्ति) आशाएं होती हैं और (इन्द्रे) ऐश्वर्यवान् प्रभु के अधीन समस्त जनों का (आयुः) जीवन है। हे (मघवन्) प्रभो! तू (अस्मान् रक्षस्व) हमारी रक्षा कर और (अवसे) हमें तृप्त करने के लिये (पिप्युषीम्) पुष्टि वृद्धिकारक (इषं उप धुक्षस्व) अन्न दे।

वयं त इन्द्र स्तोमेभिर्विधेम त्वमस्माकं शतक्रतो ।
महि स्थूरं शशयं राधो अह्रयं प्रस्कण्वाय नि तोशय ॥८॥२५॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! (वयम्) हम (ते) तेरा (स्तोमेभिः) स्तुतियों द्वारा (विधेम) वर्णन करें। हे (शत-क्रतो) सैकड़ों ज्ञान-विज्ञानों से सम्पन्न! (त्वं) तू (अस्माकं) हमारा ही है। तू (प्रस्कण्वाय) उत्तम विद्वान् को (महि स्थूरं) बहुत बड़ा स्थिर (शशयं) प्रशंसनीय, (अह्रयं) अविनाशी, (राधः नि तोशय) धन दे। इति पञ्चविंशो वर्गः ॥

## [ ५५ ]

कृशः काण्व ऋषिः ॥ प्रस्कण्वस्य दानस्तुतिर्देवता ॥ छन्दः—१ पादनिचृद् गायत्री । २, ४ गायत्री । ३, ५, अनुष्टुप् ॥ पञ्चर्चं सूक्तम् ॥

भूरीदिन्द्रस्य वीर्यं१ व्यख्यमभ्यायति । राधस्ते दस्यवे वृक ॥१॥

भा०—हे (दस्यवे वृक) दुष्ट पुरुष के नाश के लिये वृक के समान भयप्रद! (इन्द्रस्य ते) ऐश्वर्यवान् तेरे (वीर्यं भूरि इत्) बहुत अधिक बल को मैं (वि अख्यम्) साक्षात् करता हूँ और (ते भूरि राधः) तेरा बहुत अधिक धन (अभ्यायति) हमारे सन्मुख आता है।

शतं श्वेतास उक्षणो दिवि तारो न रोचन्ते ।
मह्ना दिवं न तस्तभुः ॥ २ ॥

भा०—(दिवि) आकाश में (शतं) सैकड़ों (श्वेतासः) शुभ्र वर्ण के, (उक्षणः) नाना पिण्डों, ग्रहों को वहन करने वाले, सूर्यगण (तारः न) तारों के तुल्य ही (रोचन्ते) चमकते हैं। वह (मह्ना) महान् सामर्थ्य से (दिवं न) सूर्य के समान तेजस्वी पिण्डों को भी (तस्तभुः) थामते हैं, वह उसी प्रभु का सामर्थ्य है।

शतं वेणूञ्छतं शुनः शतं चर्माणि म्लातानि ।
शतं मे बल्वजस्तुका अरुषीणां चतुःशतम् ॥ ३ ॥

भा०—(शतं वेणून्) सौ अर्थात् अनेक वीणाएं, (शतं शुनः) सौ, अर्थात् अनेक कुत्ते (शतं म्लातानि चर्माणि) सैकड़ों बनाये हुए चमड़े और (शतं बल्वजस्तुकाः) सौ मूंज की सी गुच्छों वाली बनभूमियां और (अरुषीणां चतुःशतम्) दीप्तियुक्त चमकती भूमियों की ४ सौ संख्या ये सब जैसे ऐश्वर्यवान् पुरुष के अधीन होती हैं, वैसे (मे) मेरे भी हों। अर्थात् राजसी सैकड़ों बाजे, सैकड़ों कुत्तों के समान स्वामिभक्त सेवक, सैकड़ों रक्षार्थ ढालें, सैकड़ों वन-भूमियें और सैकड़ों पके खेत ये सब विभूति हमें प्राप्त हों।

सुदेवाः स्थ काण्वायना वयोवयो विचरन्तः ।
अश्वासो न चङ्क्रमत ॥ ४ ॥

भा०—हे (सु-देवाः) उत्तम कामनावान् मनुष्यो! आप लोग (कण्वायनाः स्थ) विद्वान् पुरुषों के अधीन, जाने वाले होकर रहो। आप लोग (वयः वयः चरन्तः) एक के बाद दूसरी अवस्था को व्यतीत करते हुए, (अश्वासः न) अश्वों के समान (चङ्क्रमत) कदम बढ़ाते चलो।

आदित्साप्तस्य चर्किर्न्नानूनस्य महि श्रवः ।
श्यावीरतिध्वसन्पथश्चक्षुषा चन सन्नशे ॥ ५ ॥ २६ ॥

भा०—(साप्तस्य) सातों प्राणों के स्वामी (अनूनस्य) अन्यून, पूर्ण पुरुष का (महि श्रवः) महान् यश (चर्किरन्) फैला रहे हैं। (श्यावीः पथः) राजस और तामस मार्गों का अतिक्रमणकर्ता विद्वान् (चक्षुषा न) चक्षु से भी उसकी विभूतियों को (सं नशे) देखता है। इति षड्विंशो वर्गः ॥

## [ ५६ ]

पृषध्रः काण्व ऋषिः ॥ १—४ प्रस्कण्वस्य दानस्तुतिः । ५ अग्निसूर्यौ देवते ॥ छन्दः—१, ३, ४ विराड् गायत्री । २ गायत्री । ५ निचृत् पंक्तिः ॥ पञ्चर्चं सूक्तम् ॥

प्रति ते दस्यवे वृक राधो अदर्श्यह्रयम् ।
द्यौर्न प्रथिना शवः ॥ १ ॥

भा०—हे (दस्यवे वृक) दुष्ट चोर-पुरुषों के विनाश के लिये तेजस्वी वीर पुरुष ! (ते राधः) तेरे ऐश्वर्य को मैं (अह्रयं प्रति अदर्शम्) प्रत्यक्ष रूप में अविनाशी रूप से देखता हूँ। (ते शवः) तेरा महान् बल (द्यौः न प्रथिना) आकाश के समान विस्तृत है।

दश मह्यं पौतक्रतः सहस्रा दस्यवे वृकः ।
नित्याद्रायो अमंहत ॥ २ ॥

भा०—(दस्यवे वृकः) सत्-कर्मों के नाशक दुष्ट, पुरुष को नाश करने के लिये जैसे 'वृक' के समान बलवान् शस्त्रधारी पुरुष ही समर्थ होता है वैसे ही आत्मा की शक्तियों के नाशक काम, क्रोध, लोभ, मोहादि भीतरी चोर डाकुओं को नाश करने वाला, ज्ञानप्रकाशक तेजस्वी, (पौतक्रतः) पवित्र ज्ञान और कर्म वाला वह प्रभु (मह्यं)

मुझे (नित्याद्), सनातन ज्ञान कोश, वेद से (दशसहस्रा वयः) दस सहस्र मन्त्र रूप धन, (अमंहत) प्रदान करता है। इसी प्रकार आचार्य शिष्य के अज्ञान दूर करने वाला हो और वह नित्य वेद के दस सहस्र ऋचाओं का ज्ञान दे।

शतं मे गर्दभानां शतमूर्णावतीनाम्। शतं दासाँ अति स्रजः ॥३॥

भा०—वह प्रभु (मे) मुझ प्रजाजन को (गर्दभानां शतम्) सौ गर्दभ, अनेक जाति के जीव, (ऊर्णावतीनाम् शतम्) ऊन वाली भेड़ों की जाति के सौ, अनेक पशु (शतं दासान्) सौ दास, भृत्य (अतिस्रजः) देता है। भृत्यों ने भृति, अर्थात् शरीरपोषण मात्र वेतन लेकर कार्य करना है, उनका एक से दूसरे के यहां जाना कोई असंगत नहीं है। एक राजा का एक विद्वान् की सेवा में सैकड़ों भृत्य नियुक्त करना क्या बुरा है? जब कि उनका वेतन और कार्य वैसा ही है। इसी प्रकार शत्रु-नाशक सेनादि के सौ २ दस्तों का परस्पर दान-आदान भी होता है॥

तत्रो अपि प्राणीयत पूतक्रतायै व्यक्ता।
अश्वानामिन्न यूथ्याम् ॥ ४ ॥

भा०—(अश्वानाम् यूथ्याम् इत न) अश्वों या घुड़सवार सैनिकों की टुकड़ी या सेना के समान ही (तत्र उ अपि) वहां भी (पूत-क्रतायै) पवित्र कर्मकर्त्ता व्यक्ति की सेवा में उपकार के लिये (व्यक्ता) स्पष्टरूप से (प्रअनीयत) उक्त सैकड़ों पशु गधे, भेड़ और भृत्यों को कार्य में लगा दिया जावे।

अचेत्यग्निश्चिकितुर्हव्यवाट् स सुमद्रथः। अग्निः शुक्रेण शोचिषा बृहत्सूरो अरोचत दिवि सूर्यो अरोचत ॥५॥२७॥

भा०—(चिकितुः) ज्ञानी पुरुष (अग्निः) अग्नि तुल्य तेजस्वी, (हव्य-वाट्) अन्न को ग्रहण करने वाला हो। (सः) वह (सुमद्-रथः) उत्तम

स्वरूप और उत्तम रथ वाला हो। वह (शुक्रेण शोचिषा) कान्तियुक्त तेज से (अग्निः) अग्नि के समान ही, (शुक्रेण शोचिषा) वीर्य, ब्रह्मचर्य और उसके प्रभाव से युक्त, (बृहत् सूरः) महान् सूर्य के समान (अरोचत) चमके, (दिवि सूर्यः) आकाश में सूर्य तुल्य वह (दिवि) ज्ञान विज्ञान वा उस पृथिवी पर (अरोचत) चमकता है। इति सप्तविंशो वर्गः ॥

## [ ५७ ]

मेध्यः काण्व ऋषिः ॥ अश्विनौ देवते ॥ छन्द—१ विराट् त्रिष्टुप् । २, ३ निचृत् त्रिष्टुप् । ४ पादनिचृत् त्रिष्टुप् ॥ चतुर्ऋचं सूक्तम् ॥

युवं देवा क्रतुना पूर्व्येण युक्ता रथेन तविषं यजत्रा ।
आगच्छतं नासत्या शचीभिरिदं तृतीयं सवनं पिबाथः ॥१॥

भा०—हे (नासत्या) सत्याचरणशील स्त्री-पुरुषो ! (युवं) आप दोनों (देवा) ज्ञान धनादि देने में समर्थ होकर (पूर्व्येण) अपने पूर्व के (क्रतुना) कर्म-सामर्थ्य से (युक्ता) युक्त एवं सावधान, (यजत्रा) दान-परायण, ईश्वरोपासना में रत होकर (तविषं) दृढ़तापूर्वक (आ गच्छतम्) आगे बढ़ो। (शचीभिः) वेदवाणियों द्वारा (इदं तृतीयं सवनं) इस तृतीयसवन, तीसरे आश्रम को भी (पिबथः) पालन करो ॥

जीवन के ४८ वर्ष बीतने पर तीसरा सवन है। वह जगत् के उपकारार्थ होता है। उसका ज्ञापक जगतीछन्द है। जगतीछन्द के ४८ अक्षर होते हैं। उसको आदित्य प्राप्त होते हैं। प्राण आदित्य हैं, वे उसका ग्रहण करते हैं। इस अवस्था में तप करना यज्ञ में तृतीय सवन के समान है ॥

युवां देवास्त्रय एकादशासः सत्याः सत्यस्य ददृशे पुरस्तात् ।
अस्माकं यज्ञं सवनं जुषाणा पातं सोममश्विना दीद्यग्नी ॥ २ ॥

भा०—(देवाः) दिव्य गुणधारक (त्रयः एकादशासः) ११×३=

३३ (सत्याः) सत् गुण-युक्त हैं। विद्वानों ने (सत्यस्य पुरस्तात् ददृशे) इस सत्य का पहले ही साक्षात् किया है। हे (अश्विना) जितेन्द्रिय स्त्री-पुरुषो! (दीद्यग्नी) प्रज्वलिताग्नि होकर (युवां) आप दोनों (अस्माकं) हमारे (सवनं यज्ञं) यज्ञ सवन का सेवन करते हुए (सोमं पातम्) ओषधि-रसवत् देह में वीर्य का पालन और ज्ञान-अर्चनादि में उपयोग करो।

पुनाय्यं तदश्विना कृतं वां वृषभो दिवो रजसः पृथिव्याः।
सहस्रं शंसा उत ये गविष्टौ सर्वाँ इत्ताँ उप याता पिबध्यै ॥ ३ ॥

भा०—(दिवः) आकाश (रजसः) अन्तरिक्ष और (पृथिव्याः) भूमि का (वृषभः) सूर्य अग्निवत् वर्षण करने वाला, विद्वान् पुरुष (वां) तुम दोनों के प्रति (पनाय्यं) स्तुत्य (कृतं) कर्म का उपदेश दे। (ये) जो विद्वान् (गविष्टौ) वेद-वाणियों के ज्ञान-प्रदान के निमित्त (सहस्रं शंसा) सहस्रों मन्त्रों का उपदेश देते हैं, हे (अश्विना) जितेन्द्रिय स्त्री पुरुषो! (तान् सर्वान् पिबध्यै उपयातम्) उन सबके व्रत-पालन के लिये जाओ।

अयं वां भागो निहितो यजत्रेमा गिरो नासत्योप यातम्।
पिबतं सोमं मधुमन्तमस्मे प्र दाश्वांसमवतं शचीभिः ॥४॥२८॥

भा०—हे (नासत्या) सत्य व्रत के पालक स्त्री पुरुषो! आप दोनों (यजत्रा) दानशील होकर (इमा गिरः उप यातम्) इन वेद-वाणियों को प्राप्त करो। (अयं वां भागः निहितः) यह तुम दोनों का सेवनयोग्य भाग निश्चित किया गया है। (अस्मे) हमारे इस (मधुमन्तम्) मधुर ज्ञान से युक्त (सोमं) उपदेश का (पिबतं) पान करो और (शचीभिः) उत्तम वाणियों, सत्क्रियाओं से (दाश्वांसम् प्र अवतम्) ज्ञानदाता को उत्तम रीति से प्राप्त होवो, रक्षा करो। इत्यष्टाविंशो वर्गः ॥

[ ५८ ]

मेध्यः काण्व ऋषिः ॥ १ विश्वेदेवा ऋत्विजो वा। २, ३ विश्वेदेवा देवताः ॥ छन्दः—१ भुरिक् त्रिष्टुप्। २ निचृत् त्रिष्टुप्। ३ त्रिष्टुप् ॥

यमृत्विजो बहुधा कल्पयन्तः सचेतसो यज्ञमिमं वहन्ति । यो अनूचानो ब्राह्मणो युक्त आसीत्का स्वित्तत्र यजमानस्य संवित् ॥१

भा०—(यं) जिस (यज्ञं) उपासनीय परमेश्वर की (बहुधा) बहुत प्रकारों से (कल्पयन्तः) कल्पना करते हुए, (सचेतसः) तत्समान चित्त होकर (ऋत्विजः) प्रति ऋतु, प्रति प्राण, ज्ञानपूर्वक यज्ञोपासना करने वाले, विद्वान् (इमं) इस उपास्य यज्ञ को (वहन्ति) हृदय में ज्ञान और कर्मरूप से धारण करते हैं। (यः) जो (अनूचानः) बहुश्रुत (ब्राह्मणः) वेदज्ञाता पुरुष (युक्तः आसीत्) इस उपासना कार्य में नियुक्त होता है (तत्र) उसमें (यजमानस्य का स्वित् संवित्) यजमान उपासक की कैसी मनोभावना, वा प्राप्ति होती है ?

एक एवाग्निर्बहुधा समिद्ध एकः सूर्यो विश्वमनु प्रभूतः ।
एकैवोषाः सर्वमिदं वि भात्येकं वा इदं वि बभूव सर्वम् ॥ २ ॥

भा०—उपास्य की यज्ञ द्वारा उपासना करने में यजमान की ऋत्विजों के साथ इस प्रकार सम्यग् दृष्टि हो कि—जैसे (एकः एव अग्निः) एक ही अग्नि (बहुधा समिद्धः) आहवनीय, गार्हपत्य, दक्षिणाग्नि आदि नाना प्रकार से संदीप्त किया जाता है और जैसे (एकः सूर्यः) एक ही सूर्य (विश्वम् अनु प्रभूतः) विश्व के प्रति प्रकाश ताप देने और जगत् के गतिमान् पिण्डों को स्तम्भन करने में समर्थ होता है और जैसे (एका एव उषाः) एक ही उषा (इदं सर्वं वि भाति) इस सब ब्रह्माण्ड को चमका देती है, वैसे ही (इदं) यह (सर्वम्) सब भी (एकं वा वि बभूव) एक ही सत् पदार्थ नाना रूप से प्रकट होता है।

ज्योतिष्मन्तं केतुमन्तं त्रिचक्रं सुखं रथं सुषदं भूरिवारम् ।
चित्रामघा यस्य योगेऽधिजज्ञे तं वां हुवे अति रिक्तं पिबध्यै ॥३।२६

भा०—विराट् रथ का वर्णन। (यस्य योगे) जिसके प्राप्त होने पर

(चित्रा मघा अधिजज्ञे) अद्भुत ऐश्वर्य-विभूति उत्पन्न होती है (तं रिक्थम्) सबसे बढ़ के शक्तिशाली उसका (पिबध्यै) आनन्द-रस पान करने के लिये (वां अति हुवे) आप दोनों को मैं उपदेश करता हूँ। वह कैसा है? अग्नि के समान (ज्योतिष्मन्तं) तेजोमय, (केतुमन्तं) ज्ञानवान्, (त्रिचक्रं रथं) रथ के समान तीन चक्रों वाला, (सुखं) सुखप्रद, उत्तम आकाशों, वा इन्द्रिय वा छिद्रों से युक्त, (सु-षदं) उत्तम रीति से सुख-पूर्वक रहने योग्य, व सुख से जाने या गति करने वाला, (भूरिवारम्) बहुतों से वरणीय, बहुत कष्टों का वारक है, (तं वां हुवे) मैं उसका तुमको उपदेश करता हूँ। प्रकृति के तीन गुण प्रभु के तीन चक्र अर्थात् संसार रचना करने के साधनवत् हैं। इत्येकोनविंशो वर्गः ॥

[ ५६ ]

सुपर्णः काण्व ऋषिः ॥ इन्द्रावरुणौ देवते ॥ छन्दः—१ जगती। २, ३ निचृज्जगती। ४, ५, ७ विराड् जगती। ६ त्रिष्टुप् ॥ षडृचं सूक्तम् ॥

इमानि॑ वां भाग॒धेया॑नि सिस्रत॒ इन्द्रा॑वरुणा॒ प्र म॒हे सु॒तेषु॑ वाम्।
य॒ज्ञेय॑ज्ञे ह॒ सव॑ना भुर॒ण्यथो॒ यत्सु॑न्व॒ते यज॑माना॒य शिक्ष॑थः ॥१ ॥

भा०—ओषधियों में जैसे विद्युत् तत्व और रोगनिवारक जल तत्त्व दोनों सेवन करने वाले को बल देते हैं वैसे ही हे (इन्द्रा वरुणा) इन्द्र, शत्रुहन्तः! हे वरुण, दुःखवारक सेनापति, राजन्! (सुतेषु) उत्पन्न ऐश्वर्यों के निमित्त (वाम्) तुम दोनों का (प्र महे) आदर करता हूँ। (इमानि) ये (वां भाग-धेयानि) आप दोनों के सेवनीय अंश (प्र सिस्रते) फैल रहे हैं। (यज्ञे यज्ञे ह) प्रत्येक यज्ञ में (यत्) जो आप दोनों (यजमानाय) यज्ञकर्त्ता को (शिक्षथः) साहाय्य प्रदान करते हो और (सवना भुरण्यथः) ऐश्वर्यों को पुष्ट करते हो इसलिये तुम्हारे देने योग्य अंश हैं।

नि: षिध्वरीरोषधीराप आस्तामिन्द्रावरुणा महिमानमाशत।
या सिस्रतू रजसः पारे अध्वनो ययोः शत्रुर्नकिरादेव ओहते ॥२॥

भा०—राष्ट्र में (इन्द्रा वरुणा) सेनापति और राजा दोनों (आस्ताम्) आसन पर विराजें और (ओषधीः आपः) तेज धारण करने वाली आप्त प्रजा (निः षिध्वरीः) शत्रुओं का परिहार करने में समर्थ होकर (महिमानम् आशत) महान् सामर्थ्य प्राप्त करें। (ययोः शत्रुः) जिन दोनों का शत्रु (नकिः आत् एव ओहते) कोई भी समर्थ नहीं होता और (या) जो दोनों (रजसः पारे अध्वनः) अन्तरिक्ष के पार के मार्ग में (सिस्रतुः) जाते हैं।

सत्यं तदिन्द्रावरुणा कृशस्य वां मध्व ऊर्मि दुहते सप्त वाणीः।
ताभिर्दाश्वांसमवतं शुभस्पती यो वामदब्धो अभि पाति
चित्तिभिः ॥ ३ ॥

भा०—हे (इन्द्रावरुणा) ऐश्वर्यवन्! हे वरणीय श्रेष्ठ जनो! (वां) आप दोनों के प्रति (कृशस्य) तपस्या द्वारा कृश हुए तपस्वी जन की (सप्त वाणीः) सातों छन्दों वाली वेद-वाणियां (सत्यं) सत्य ज्ञान और (मध्वः) मधुर, आनन्दप्रद ज्ञान के (ऊर्मिम्) तरंग को (दुहते) दोहन या प्रदान करती है, (ताभिः) उन वाणियों से आप दोनों (शुभः पती) कल्याण मार्ग के पालक उस (दाश्वांसम् अवतम्) दानशील भद्रपुरुष की रक्षा वा ज्ञान दान करते हो। जो (अदब्धः) अबाधित होकर (वां) आप दोनों के (चित्तिभिः) उत्तम ज्ञानों उत्तम विचारों द्वारा (अभि-पाति) रक्षा करता है।

घृतप्रुषः सौम्या जीरदानवः सप्त स्वसारः सदन ऋतस्य। या ह वामिन्द्रावरुणा घृतश्चुतस्ताभिर्धत्तं यजमानाय शिक्षतम् ॥४॥२०

भा०—हे (इन्द्रा वरुणा) ऐश्वर्यवन्! श्रेष्ठ पुरुष! आचार्य! स्वयं-वृत गुरो! (याः) जो (वां) आप दोनों की, (घृत-प्रुषः) जल बिन्दु-

निषेकवत् शीतल सुखदायिनी, (सौम्या) उत्तम शिष्यों की हितकारिणी, (जीर-दानवः) जीवन प्रदान करने वाली, (सप्तस्वसारः) सात बहनों के समान सात छन्दोमयी, सुख से अज्ञान का नाश करने वाली, (घृत-श्रुतः) तेजः प्रकाश के देने वाली वाणियां हैं (ताभिः) उन से आप दोनों (यजमानाय) दानशील, आत्मसमर्पक जन को (ऋतस्य सदने) सत्य ज्ञान और न्याय के स्थान में (धत्तम्) स्थापित करो और (शिक्षतम्) शिक्षा करो ।

अवोचाम महते सौभगाय सत्यं त्वेषाभ्यां महिमानमिन्द्रियम् ।
अस्मान्त्स्विन्द्रावरुणा घृतश्चुतस्त्रिभिः साप्तेभिरवतं शुभस्पती ॥५

भा०—(महते सौभगाय) बड़े ऐश्वर्य की प्राप्ति के लिये (त्वेषाभ्याम्) दीप्तियुक्त इन्द्र, वरुण, विद्युत् और जलवत् शत्रु नाशक, दुःखवारक जनों के (सत्यं महिमानम्) सच्चे महत्व और (इन्द्रियम्) ऐश्वर्य की (अवोचाम) हम स्तुति करें । हे (शुभः-पती) शुभ गुणपालको ! आप दोनों (त्रिभिः सप्तेभिः) ३×७=२१ तत्वों से (घृत-श्रुतः) घृताहुति देने वाले (अस्मान्) हम लोगों की (सु अवतम्) अच्छी प्रकार रक्षा करो ।

इन्द्रावरुणा यदृषिभ्यो मनीषां वाचो मतिं श्रुतमदत्तमग्रे ।
यानि स्थानान्यसृजन्त धीरा यज्ञं तन्वानास्तपसाभ्यपश्यम् ॥६॥

भा०—हे (इन्द्रावरुणा) सत्य ज्ञान के साक्षात् दर्शन करने वाले 'इन्द्र' और गुरु आचार्य रूप से वरणयोग्य और पापों से हटाने हारे श्रेष्ठ जनो ! आप दोनों (यत्) जिस (मनीषाम्) ज्ञान की प्रेरणा और (याः वाचः) जिन वाणियों, (याम् मतिम्) जिस बुद्धि और (यत् श्रुतम्) गुरु द्वारा श्रवण-योग्य वेदोपदेश को (अग्रे) सबसे प्रथम (अदत्तम्) देते हो और जिन (स्थानानि) गृहादि शालाओं, आश्रमों वा लोकों को (धीराः) बुद्धिमान् लोग (यज्ञं तनवानाः) यज्ञ का विस्तार

करते हुए (असृजन्त) बनाते हैं उन को मैं (तपसा अभि अपश्यम्) तप द्वारा साक्षात् करूं।

इन्द्रा॑वरुणा सौमन॒सम॑दृ॑सं रा॒यस्पोषं॒ यज॑मानेषु धत्तम्।
प्र॒जां पुष्टिं॑ भू॒तिम॒स्मासु॑ धत्तं दी॒र्घायु॒त्वाय॒ प्र ति॑रतं न॒ आयुः॑॥७।३१

भा०—हे (इन्द्रावरुणा) पूर्वोक्त इन्द्र वरुण! हे तत्त्वदर्शिन्! गुरो! आप दोनों (यजमानेषु) यज्ञ, सत्संग आदि करने वाले जनों में (अदृसं सौमनसं) गर्व से रहित उत्तम चित्त का भाव और (अदृसम् रायः पोषम् धत्तम्) गर्व से रहित धनैश्वर्य की समृद्धि धारण कराओ। (अस्मासु) हममें (प्रजां, पुष्टिम्, भूतिम्, धत्तम्) उत्तम सन्तान, पुष्टि और धनसमृद्धि धारण कराओ और (नः आयुः) हमारी आयु को (दीर्घायुत्वाय) दीर्घ जीवन के लिये (प्र तिरतम्) बढ़ाओ। इत्येकत्रिंशो वर्गः॥ इति षष्ठोऽनुवाकः॥

इति बालखिल्यं समाप्तम्[1]

[६०]

भर्गः प्रागाथ ऋषिः॥ अग्निर्देवता॥ छन्दः—१, ६, १३, १७ विराड् बृहती। ३, ५ पादनिचृद् बृहती। ११, १५ निचृद् बृहती। ७, १६ बृहती। २ आर्ची स्वराट् पंक्तिः। १०, १६, पादनिचृत् पंक्ति। ४,६, ८, १४, १८, २० निचृत् पंक्तिः। १२ पंक्तिः॥ विंशत्यृचं सूक्तम्॥

अग्न॒ आ या॑ह्य॒ग्निभि॒र्होता॑रं त्वा वृणीमहे।
आ त्वाम॑नक्तु॒ प्रय॑ता ह॒विष्म॑ती॒ यजि॑ष्ठं ब॒र्हिरा॒सदे॑॥ १॥

१ बालखिल्यसूक्ते सायणीयं भाष्यं नास्ति। ऐतरेयभाष्येऽपि तेन अष्टावेव बालखिल्यानि स्वीक्रियन्ते। माक्समूलरादि सम्पादितायां तु ऋक्संहितायामेकादश सूक्तानि पठयन्ते। तान्येवात्र व्याकृतानि।

भा०—हे (अग्ने) अग्निवत् तेजस्विन्! तू (अग्निभिः) गार्हपत्यादि अग्नियों सहित यज्ञाग्नि होता के समान तू ज्ञानी पुरुषों के साथ (आ याहि) प्राप्त हो। (होतारं त्वां वृणीमहे) अपने समीप प्रेम से बुलाने और ऐश्वर्यादि देने वाले तुझको हम वरण करते और तुझसे ही याचना करते हैं। (यजिष्ठं) अतिदानशील (त्वाम्) तुझको (हविष्मती) दी हुई हवि वाली आहुति अग्नि को जैसे प्रकाशित करती है उत्तम हवि, ग्राह्य ज्ञानादि से युक्त (प्रयता) अच्छी प्रकार सुसंयत, सुप्रबद्ध वाणी वा नीति (बर्हिः) आसनवत् वृद्धिशील राष्ट्र वा प्रजाजनों वा लोकों पर (आसदे) शासनार्थ विराजने के लिये (आ अनक्तु) अच्छी प्रकार प्रकाशित करे।

अच्छा हि त्वा सहसः सूनो अङ्गिरः स्रुचश्चरन्त्यध्वरे।
ऊर्जो नपातं घृतकेशमीमहेऽग्निं यज्ञेषु पूर्व्यम् ॥ २ ॥

भा०—हे (सहसः सूनो) सैन्यादि के प्रेरक! हे (अङ्गिरः) अंग में रसवत् राष्ट्र में बलवन्! (त्वा हि अच्छ) तुझे लक्ष्य करके ही (अध्वरे स्रुचः) यज्ञ में स्रुचों के समान ही समस्त प्रजागण, (चरन्ति) चलते हैं। हम (ऊर्जः नपातं) उत्तम अन्न और वृष्टि को सूर्यादि के तुल्य नष्ट न होने देने वाले (घृत केशम्) स्निग्ध केश वाले, सुकेश, एवं प्रदीप्त तेज को केशोंवत् धारण करने वाले (यज्ञेषु पूर्व्यम्) सत्संगों में एवं यज्ञादि कार्यों के निमित्त, सबसे श्रेष्ठ, (अग्निम् ईमहे) तेजस्वी पुरुष को ही प्राप्त हों और उससे ही (ऊर्जः ईमहे) बलों, अन्नों आदि की याचना करते हैं।

अग्ने कविर्वेधा असि होता पावक यक्ष्यः।
मन्द्रो यजिष्ठो अध्वरेष्वीड्यो विप्रेभिः शुक्र मन्मभिः ॥ ३ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन् प्रभो! तू (कविः असि) क्रान्तदर्शी विद्वान् है, तू (वेधाः असि) बुद्धिमान् (असि) है। हे (पावक) पवित्र

करने हारे ! तू (यक्ष्यः) पूज्य, उपास्य, (होता) ऐश्वर्यों का दाता है। तू (मन्द्रः) स्तुति-योग्य, सुख का दाता, (यजिष्ठः) बड़ा दानी (अध्वरेषु) यज्ञों में (मन्मभिः) मन्त्रों द्वारा और (विप्रेभिः) विद्वानों द्वारा (ईड्यः) स्तुत्य है।

अद्रोघमा वहोशतो यविष्ठ्य देवाँ अजस्र वीतये।
अभि प्रयांसि सुधिता वसो गहि मन्दस्व धीतिभिर्हितः ॥ ४

भा०—हे (यविष्ठ्य) बलवन् ! हे (अजस्र) अविनाशिन् ! तू (अद्रोघम्) द्रोहरहित मुझको (उशतः देवान्) उत्तम कामना वा प्रीति करने वाले देव, विद्वान् पुरुषों के पास, (वीतये) ज्ञानप्रकाश करने, रक्षा करने और उत्तम अन्नादि खाने के लिये (आ वह) प्राप्त करा। हे (वसो) पितावत् सबको बसाने वाले तू (सु-धिता) उत्तम भाव से स्थापित (प्रयांसि) उत्तम अन्नों, भावों को (अभि गहि) प्राप्त कर। तू (हितः) स्थापित वा समाहित होकर (धीतिभिः मन्दस्व) उत्तम कर्मों, उपदेशप्रद वाणियों से प्रसन्न तृप्त हों।

त्वमित्सप्रथा अस्यग्ने त्रातर्ऋतस्कविः।
त्वां विप्रासः समिधान दीदिव आ विवासन्ति वेधसः ॥५।३२॥

भा०—हे (अग्ने) प्रकाशस्वरूप प्रभो ! (त्वम् इत्) तू ही (स प्रथाः) सबसे बड़ा, (असि) है। हे (त्रातः) रक्षक ! तू ही (ऋतः) न्यायशील और तू ही (कविः) सर्वोपरि द्रष्टा है। हे (सम्-इधान) समान भाव से देदीप्यमान ! हे (दीदिवः) तेजस्विन् ! (वेधसः) कर्त्ता, विद्वान्, (विप्रासः) कर्मण्य पुरुष (त्वाम् आविवासन्ति) यज्ञाग्निवत् तेरी ही सेवा करते हैं। इति द्वात्रिंशो वर्गः ॥

शोचा शोचिष्ठ दीदिहि विशे मयो रास्व स्तोत्रे महाँ असि।
देवानां शर्मन् मम सन्तु सूरयः शत्रुषाहः स्वग्नयः ॥ ६ ॥

भा०—हे(शोचिष्ठ)अति तेजस्विन् ! तू (शोचा) तेज से (दीदिहि)

चमक। (स्तोत्रे विशे) स्तोता प्रजा को (मयः रास्व) सुख दे। (देवानां महान् असि) विद्वानों के बीच और गुणों में, तू महान् है। राजा चाहे कि (मम शर्मन्) मेरी शरण में, गृह में (शत्रु-साहः) शत्रुओं को पराजित करने वाले वीर, (सूरयः) विद्वान् और (सु-अग्नयः) अग्निवत् तेजस्वी पुरुष हों।

यथा चिद्वृद्धमतसमग्ने सञ्जूर्वसि क्षमि।
एवा दह मित्रमहो यो अस्मध्रुग् दुर्मन्मा कश्च वेनति॥ ७॥

भा०—(यथा चित्) जैसे अग्नि (क्षमि) पृथिवी पर (वृद्धम् अत-सम्) बड़े भारी लक्कड़ को भी जला देता है (एव) वैसे ही (अग्ने) तेजस्विन्! हे (मित्रमहः) मित्रों से पूज्य! (क्षमि) भूमि पर (वृद्धम्) बढ़े हुए उसको अवश्य (दह) जला (यः) जो (अस्मध्रुक्) हमारा द्रोही (दुर्मन्मा) दुष्ट चित्त वाला, (कः च वेनति) कोई भी यज्ञ करता, शोभा पाता, या अपने बाजे बजाता, या आदर चाहता है।

मा नो मर्ताय रिपवे रक्षस्विने माघशंसाय रीरधः।
अस्रेधद्भिस्तरणिभिर्यविष्ठ्य शिवेभिः पाहि पायुभिः॥ ८॥

भा०—हे (यविष्ठ्य) अतिबलशालिन्! तू (नः) हमें (रिपवे मर्त्ताय) शत्रु मनुष्य और (रक्षस्विने) दुष्ट पुरुषों वाले के हित (मा रीरधः) मत पीड़ित कर और तू (अघ-शंसाय मा रीरधः) पाप की शिक्षा देने वाले के अधीन मत कर। तू (अस्रेधद्भिः) अहिंसक, (तरणिभिः) संकटों से पार उतारने में समर्थ दयाशील (शिवेभिः) शान्तिकारक, कल्याण-कारी, (पायुभिः) पालनकर्त्ताओं द्वारा (पाहि) पालन कर।

पाहि नो अग्न एकया पाह्युत द्वितीयया।
पाहि गीर्भिस्तिसृभिरूर्जाम्पते पाहि चतसृभिर्वसो॥ ९॥

भा०—हे (वसो) प्रजाओं वा शिष्य को बसाने वाले प्रजापते!

हे (ऊर्जाम्पते) अन्नों, बलों के पालक ! तू (नः) हमें (एकया गिरा पाहि) एक वेदवाणी से पालन कर । (उत द्वितीयया गिरा पाहि) और दूसरी वेदवाणी से पालन कर । (तिसृभिः गीर्भिः पाहि) तीनों वेद वाणियों से पालन कर । (चतसृभिः गीर्भिः पाहि) चारों वेद वाणियों से पालन कर।

पाहि विश्वस्माद्रक्षसो अराव्णः प्र स्म वाजेषु नोऽव ।
त्वामिद्धि नेदिष्ठं देवतातय आपिं नक्षामहे वृधे ॥ १० ॥ ३३ ॥

भा०—हे राजन् ! प्रभो ! तू (नः) हमें (विश्वस्माद् रक्षसः अराव्णः) सब प्रकार के दुष्ट और शत्रु से (पाहि) बचा और (नः) हमारी (वाजेषु) संग्रामों में (प्र अव स्म) अच्छी प्रकार रक्षा कर । हम (देवतातये) वीर आदि जनों के हितार्थ (त्वाम् इत् हि नेदिष्ठं) तुझको ही अति निकट का (आपिं) बन्धु जानकर (वृधे) वृद्धि के लिये (नक्षामहे) प्राप्त होते हैं । इति त्रयस्त्रिंशो वर्गः ॥

आ नो अग्ने वयोवृधं रयिं पावक शंस्यम् ।
रास्वा च न उपमाते पुरुस्पृहं सुनीती स्वयशस्तरम् ॥ ११ ॥

भा०—हे (अग्ने) तेजस्विन् ! हे (पावक) पवित्र करने हारे ! (नः) हमें (शंस्यं) प्रशंसनीय (वयोवृधं) आयु, बल का वर्धक (रयिम्) ऐश्वर्य (आ रास्व) सब ओर से प्राप्त करा । हे (उपमाते) अनुपम ! तू (नः) हमें (सुनीती) उत्तम नीति से (स्वयशस्तरम्) कीर्त्ति को अधिक बढ़ाने वाला, (पुरु-स्पृहं) सबको अच्छा लगने वाला धन (रास्व च) प्रदान भी कर।

येन वंसाम पृतनासु शर्धतस्तरन्तो अर्य आदिशः ।
स त्वं नो वर्ध प्रयसा शचीवसो जिन्वा धियो वसुविदः ॥ १२ ॥

भा०—(येन) जिस धन से हम (पृतनासु) संग्रामों में (आदिशः तरन्तः) दिशा उपदिशाओं तक पार करते हुए (शर्धतः) दुष्ट बलशाली

स दृळ्हे चिदभि तृणत्ति वाजमर्वता स धत्ते अक्षिति श्रवः ।
त्वे देवत्रा सदा पुरूवसो विश्वा वामानि धीमहि ॥ ५ ॥ १३ ॥

भा०—(सः) वही पुरुष जो अपने आपको तुझ पर वार देता है, (दृढे चित्) दृढ़ शत्रु पर भी (अर्वता) अपने बल से (अभि वाजं) संग्राम में (तृणत्ति) शत्रु का नाश करता है, (सः अक्षिति श्रवः धत्ते) वह अक्षय यश, ज्ञान धारण करता है। हे (पुरु-वसो) बहुत धन के स्वामिन् ! (त्वं देवत्रा) तुझ दानी के आश्रय से हम भी (विश्वा वामानि धीमहि) समस्त उत्तम धन प्राप्त करें।

यो विश्वा दयते वसु होता मन्द्रो जनानाम् ।
मधोर्न पात्रा प्रथमान्यस्मै प्र स्तोमा यन्त्यग्नये ॥ ६ ॥

भा०—(यः) जो (विश्वा वसु दयते) समस्त जीवगणों की रक्षा करता है वह (होता) दानी, (जनानां आनन्दः) जनों को आनन्द देने वाला है। (अस्मै अग्नये) उस ज्ञानमय के लिये (मधोः पात्रा न प्रथमानि) मधुर पदार्थ से पूर्ण सर्व प्रथम देने योग्य पात्रों के समान (स्तोमाः प्रयन्ति) उत्तम स्तुति-मन्त्र आदर पूर्वक हृदय से बाहर आते हैं।

अश्वं न गीर्भी रथ्यं सुदानवो मर्मृज्यन्ते देवयवः ।
उभे तोके तनये दस्म विश्पते पर्षि राधो मघोनाम् ॥ ७ ॥

भा०—(रथ्यम् अश्वम्) रथ योग्य अश्व के समान देह के भोक्ता आत्मा को (सुदानवः) उत्तम दानशील, (देवयवः) प्रभु के उपासक, लोग (मर्मृज्यन्ते) सदा स्वच्छ करते रहते हैं। हे (विश्पते) समस्त प्रजाओं के पालक (हे दस्म) दर्शनीय ! (उभे तोके तनये) दोनों, पुत्र पौत्रादि के पालनार्थ (मघोनां राधः पर्षि) धनवानों का धन प्रदान कर।

प्र मंहिष्ठाय गायत ऋताव्ने बृहते शुक्रशोचिषे ।
उपस्तुतासो अग्नये ॥ ८ ॥

भा०—हे (उप-स्तुतासः) उपासक स्तुतिकर्त्ता जनो ! आप लोग (मंहिष्ठाय) अति दानशील, (बृहते) महान् (शुक्र-शोचिषे) शुद्ध तेजः

स्वरूप (अग्नये) ज्ञानवान् सर्वपूज्य सर्वव्यापक (ऋतावने) सत्य ज्ञान-मय प्रभु की (प्र गायत) उत्तम स्तुति करो।

आ वंसते मघवा वीरवद्यशः समिद्धो द्युम्न्याहुतः।
कुविन्नो अस्य सुमतिर्नवीयस्यच्छा वाजेभिरागमत् ॥ ९ ॥

भा०—(मघवा) पूजित ऐश्वर्य युक्त, (द्युम्नी) तेजस्वी, प्रभु (आहुतः) आदरपूर्वक प्रार्थित और (समिद्धः) हृदय में सुप्रकाशित होकर (वीरवत् यशः आ वंसते) पुत्रों से युक्त अन्न, यश आदि सब देता है। (अस्य कुवित् सुमतिः) इसकी बहुत उत्तम मति (नवीयसी) उत्तम उपदेशदात्री, (वाजेभिः) ज्ञानों सहित (नः अच्छ आगमत्) हमें भली प्रकार प्राप्त हो।

प्रेष्ठमु प्रियाणां स्तुह्यासावातिथिम्।
अग्निं रथानां यमम् ॥ १० ॥ १४ ॥

भा०—हे (आसाव) आदरपूर्वक स्तुति करने हारे, अग्नि आदि के उत्पन्न करने में समर्थ ज्ञानवन्! तू (प्रियाणां प्रेष्ठम्) प्रियों में सर्व प्रिय, (अतिथिम्) सबसे ऊपर विद्यमान, सर्वपूज्य, (रथानाम् यमम्) रथों के नियामक विद्युत् के समान सब देहों में वा सूर्यादि लोकों के नियन्ता (अग्निं) तेजस्वी सञ्चालक आत्मा की (स्तुहि) स्तुति, उपदेश कर।

उदिता यो निदिता वेदिता वस्वा यज्ञियो ववर्तति।
दुष्टरा यस्य प्रवणे नोर्मयो धिया वाजं सिषासतः ॥ ११ ॥

भा०—(यः) जो (यज्ञियः) पूजायोग्य स्वामी, (उदिता) उन्नत और (निदिता) निन्दित अच्छे और बुरे सबका (वेदिता) ज्ञान कराने वाला होकर, (वसु आववर्तति) ऐश्वर्य प्रदान करता है। (धिया) ज्ञानपूर्वक, कर्मानुसार (वाजं सिषासतः) ऐश्वर्य, वेगादि को सबमें विभक्त करने वाले (यस्य) जिसके (ऊर्मयः) शासन (प्रवणे ऊर्मयः न) नीचे की ओर जाते हुए बृहत् जल तरंगों के (दुस्तराः) अपार हैं।

मा नो हृणीतामतिथिर्वसुरग्निः पुरुप्रशस्त एषः।
यः सुहोता स्वध्वरः ॥ १२ ॥

भा०—(यः) जो (सु-होता) सुख देने वाला, दानी, (सु अध्वरः) उत्तम मार्गप्रद, हिंसा से रहित, दयालु है, वह (अतिथिः) सर्वोपरि पूज्य (वसुः) सबमें बसा, (अग्निः) ज्ञानी, सर्वप्रकाशक, सन्मार्ग में प्रवर्त्तक है (एषः) वह (पुरु-प्रशस्तः) बहुत स्तुति योग्य है।

मो ते रिषन्ये अच्छोक्तिभिर्वसोऽग्ने केभिश्चिदेवैः।
कीरिश्चिद्धि त्वामीट्टे दूत्याय रातहव्यः स्वध्वरः ॥ १३ ॥

भा०—हे (वसो) सबमें बसे! (अग्ने) ज्ञान-प्रकाशक! (ये) जो (अच्छोक्तिभिः) उत्तम वचनों और (केभिः-चित् एवैः) किसी प्रकार के भी साधनों से (त्वाम्) तेरी उपासना करते हैं (ते मो रिषन्) वे पीड़ित नहीं होते। (कीरिः चित् हि) उत्तम स्तुति करने हारा ही (दूत्याय) स्तुति कर्म के लिये (रातहव्यः सु-अध्वरः) अन्नादि चरु देता, यज्ञ करता हुआ (त्वाम् ईडे) तेरी उपासना करता है।

आग्ने याहि मरुत्सखा रुद्रेभिः सोमपीतये।
सोभर्या उप सुष्टुतिं मादयस्व स्वर्णरे ॥१४॥१५॥१०॥८॥

भा०—हे (अग्ने) सर्वज्ञ! तू (मरुत्सखा) विद्वान् जनों का मित्र होकर (रुद्रेभिः) समस्त प्रजाओं के दुःखों को दूर करने वाले, वायु जलादि पदार्थों द्वारा (सोमपीतये) आनन्द रस, ऐश्वर्यादि कर्म फलों का उपभोग, पानादि कराने वा उत्पन्न जगत् का पालन करने के लिये (आ याहि) हमें प्राप्त हो और (सोभर्याः) अर्चना करने वाले जन की (स्वः-नरे) सबके नायक तुझमें प्रयुक्त (सु-स्तुतिं) उत्तम स्तुति को श्रवण कर। (उप मादयस्व) स्वयं प्रसन्न हो, सबको प्रसन्न कर।

इति पञ्चदशो वर्गः ॥ इत्यष्टमे मण्डले दशमोऽनुवाकः ॥

॥ इति प्रागाथमष्टमं मण्डलं समाप्तम् ॥

इति श्री-विद्यालङ्कार-मीमांसातीर्थ-विरुदोपशोभित-श्रीपण्डित जयदेव-शर्मणा विरचिते ऋग्वेदाऽऽलोकभाष्येऽष्टमं मण्डलं समाप्तम् ॥

